## ३ अथ साढ्डपोरसि का पच्चक्खाण ॥

उग्गए सूरे साड्डपोरसिं पच्चक्खामि चउव्विह पि आहार असण पाणं खाइम साइमं अन्नत्थणाभोगेण ( १ ) सहसागारेणं ( २ ) पच्छन्नकालेण ( ३ ) दिसामोहेणं ( ४ ) साहुवयणेण ( ५ ) सव्वसमाहिवत्तियागारेण ( ६ ) वोसिरामि ॥ ३ ॥

## ४ अथ पुरिमड्ड का पच्चक्खाण

उग्गए सूर पुरिमड्ड पच्चक्खामि चउव्विह पि आहारं असण पाण खाइम साइम अन्नत्थणाभोगेण ( १ ) सहसागारेणं ( २ ) प च्छन्नकालेणं ( ३ ) दिसामोहेण ( ४ ) साहुवयणेण ( ५ ) महत्तरागारेणं (६) सव्वसमाहिवत्तियागारेणं (७) वोसिरामि॥४॥

## ५ अथ एकासन का पच्चक्खाण

उग्गए सूर एगासणं बियासणं तिविहंपि चउव्विहंपि आहारं असण पाणखाइम साइम अन्नत्थणाभोगेणं (१) सहसागारेणं (२) सा गारि आगारेणं ( ३ ) आउटण पसारण ( ४ ) गुरु अब्भुट्ठा णेणं ( ५ ) पारिट्ठावणियागारेणं ( ६ ) महत्तरागारेणं ( ७ ) सव्वसमाहिवत्तियागारेणं ( ८ ) वोसिरामि ॥ ५ ॥

## ६ अथ एकलठाणे का पच्चक्खाण ॥

उग्गए सूर एगट्ठाणं पच्चक्खामि दुविहं तिविहं चउव्विह पि आहारं असणं पाणं खाइम साइम अन्नत्थणाभोगेण ( १ ) सहसागारेण ( २ ) सागारि आगारेण ( ३ ) गुरुअब्भुट्ठाणेण ( ४ ) पारिट्ठावणियागारेणं ( ५ ) महत्तरागारेणं ( ६ ) सव्व समाहिवत्तियागारेणं ( ७ ) वोसिरामि ॥ ६ ॥

## ७ अथ अयंबिलका पच्चक्खाण ॥

उग्गए सूरे आयंबिलं पच्चक्खामि तिविहं पि आहारं असणं पाणं खाइमं साइमं अन्नत्थणाभोगेणं ( १ ) सहसागारेणं ( २ ) लेवालेवेणं ( ३ ) गिहत्थसंसट्ठेणं ( ४ उक्खित्तविवेगेणं ( ५ ) पारिट्ठावणियागारेणं ( ६ ) महत्तरागारेणं ( ७ ) सव्वसमाहि-वत्तियागारेणं ( ८ ) वोसिरामि ॥ ७ ॥

## ८ अथ चउव्विहार उपवास का पच्चक्खाण ॥

उग्गए सूरे अभत्तट्ठं पच्चक्खामि चउव्विहं पि आहारं असणं पाणं खाइमं साइमं अन्नत्थणाभोगेणं ( १ ) सहसागारेणं ( २ ) पारिट्ठावणियागारेणं ( ३ ), महत्तरागारेणं ( ४ ) सव्वसमाहि-वत्तियागारेणं ( ५ ) वोसिरामि ॥ ८ ॥

## ९ अथ तिविहार उपवास का पच्चक्खाण ॥

उग्गए सूरे अभत्तट्ठ पच्चक्खामि तिविहं पि आहारं असणं खाइमं साइमं अन्नत्थणाभोगेणं ( १ ) सहसागारेणं ( २ ) पा-रिट्ठावणियागारेणं ( ३ ) महत्तरागारेण ( ४ ) सव्वसमाहिवत्ति-यागारेणं ( ५ ) पाणस्स लेवेण वा, अलेवेण वा, अच्छेण वा, बहुलेवेण वा, ससित्थेण वा, असित्थेण वा वोसिरामि ॥ ९ ॥

## १० अथ चरम पच्चक्खाण ॥

दिवसचरिमं पच्चक्खामि चउव्विहं पि आहारं असणं पाणं खाइमं साइमं अन्नत्थणाभोगेणं ( १ ) सहसागारेण ( २ ) महत्तरागारेणं (३) सव्वसमाहिवत्तियागारेणे (४) वोसिरामि ॥ १० ॥

## ३ अथ साढपोरसि का पच्चक्खाण ॥

उग्गए सूरे साढ्ढपोरसिं पच्चक्खामि चउव्विहं पि आहारं असण पाणं खाइम साइमं अन्नत्थणाभोगेण ( १ ) सहसागारेणं ( २ ) पच्छन्नकालेणं ( ३ ) दिसामोहेणं ( ४ ) साहुवयणेणं ( ५ ) सव्वसमाहिवत्तियागारेणं ( ६ ) वोसिरामि ॥ ३ ॥

## ४ अथ पुरिमड्ढ का पच्चक्खाण

उग्गए सूर पुरिमड्ढ पच्चक्खामि चउव्विहं पि आहारं असण पाण खाइम साइम अन्नत्थणाभोगेणं ( १ ) सहसागारेणं ( २ ) पच्छन्नकालेणं ( ३ ) दिसामोहेणं ( ४ ) साहुवयणेणं ( ५ ) महत्तरागारेणं ( ६ ) सव्वसमाहिवत्तियागारेणं ( ७ ) वोसिरामि॥४॥

## ५ अथ एकासन का पच्चक्खाण

उग्गए सूर एगासणं पच्चक्खामि तिविहंपि चउव्विहंपि आहारं असणं पाणंखाइम साइम अन्नत्थणाभोगेणं (१) सहसागारेणं (२) सागारि आगारेणं ( ३ ) आउंटण पसारेण ( ४ ) गुरु अब्भुट्ठाणेणं ( ५ ) पारिट्ठावणियागारेणं ( ६ ) महत्तरागारेणं ( ७ ) सव्वसमाहिवत्तियागारेणं ( ८ ) वोसिरामि ॥ ५ ॥

## ६ अथ एकलठाणं का पच्चक्खाण ॥

उग्गए सूर एगट्ठाणं पच्चक्खामि दुविहं तिविहं चउव्विहं पि आहारं असण पाणं खाइम साइम अन्नत्थणा भोगेण ( १ ) सहसागारेण ( २ ) सागारि आगारेण ( ३ ) गुरुअब्भुट्ठाणेण ( ४ ) पारिट्ठावणियागारेणं ( ५ ) महत्तरागारेणं ( ६ ) सव्व समाहिवत्तियागारेणं ( ७ ) वोसिरामि ॥ ६ ॥

## ७ अथ अयंबिलका पच्चक्खाण ॥

उग्गए सूरे आयंबिलं पच्चक्खामि तिविहं पि आहारं असणं पाणं खाइमं साइमं अन्नत्थणाभोगेणं ( १ ) सहसागारेणं ( २ ) लेवालेवेणं ( ३ ) गिहत्थसंसट्ठेणं ( ४ उक्खित्तविवेगेणं ( ५ ) पारिट्ठावणियागारेणं ( ६ ) महत्तरागारेणं ( ७ ) सव्वसमाहिवत्तियागारेणं ( ८ ) वोसिरामि ॥ ७ ॥

## ८ अथ चउव्विहार उपवासका पच्चक्खाण ॥

उग्गए सूरे अभत्तट्ठं पच्चक्खामि चउव्विहं पि आहारं असणं, पाणं खाइमं साइमं अन्नत्थणाभोगेणं ( १ ) सहसागारेणं ( २ ) पारिट्ठावणियागारेणं ( ३ ) महत्तरागारेणं ( ४ ) सव्वसमाहिवत्तियागारेणं ( ५ ) वोसिरामि ॥ ८ ॥

## ९ अथ तिविहार उपवासका पच्चक्खाण ॥

उग्गए सूरे अभत्तट्ठ पच्चक्खामि तिविहं पि आहारं असणं खाइमं साइमं अन्नत्थणाभोगेण ( १ ) सहसागारेणं ( २ ) पारिट्ठावणियागारेण ( ३ ) महत्तरागारेण ( ४ ) सव्वसमाहिवत्तियागारेणं ( ५ ) पाणस्स लेवेण वा, अलेवेण वा, अच्छेण वा, बहुलेवेण वा, ससित्थेण वा, असित्थेण वा वोसिरामि ॥ ९ ॥

## १० अथ चरम पच्चक्खाण ॥

दिवसचरिमं पच्चक्खामि चउव्विहं पि आहारं असण पाणं खाइमं साइमं अन्नत्थणाभोगेणं ( १ ) सहसागारेण ( २ ) महत्तरागारेणं (३) सव्वसमाहिवत्तियागारेणे (४) वोसिरामि ॥१०॥

## ११ अथ अभिग्रह का पच्चक्खाण ॥

उग्गए सूरे गंठिसहियं मुट्ठिसहियं पच्चक्खामि चउव्विहं पि आहारं असणं पाणं खाइमं साइमं अन्नत्थणाभोगेणं ( १ ) सह० ( २ ) मह० ( ३ ) सव्वसमाहिवत्तियागारेणं ( ४ ) वोसिरामि ॥ ११ ॥

## १२ अथ निव्विगई का पच्चक्खाण ॥

उग्गए सूरे निव्विगइयं पच्चक्खामि चउव्विहं पि आहारं असणं पाणं खाइमं साइमं अन्नत्थणाभोगेणं ( १ ) सहसागारेणं ( २ ) लेवालेवेणं ( ३ ) गिहत्थसंसट्ठेणं ( ४ ) उक्खित्तविवेगेणं ( ५ ) पडुच्चमक्खिएणं ( ६ ) पारिट्ठावणियागारेणं ( ७ ) महत्तरागारेणं ( ८ ) सव्वसमाहिवत्तियागारेणं ( ९ ) वोसिरामि ॥ १२ ॥



॥ वन्देवीरम् ॥

# चोईसी.

( श्रीजीनाथमहाराज अर्ज मेरा मनकी, ॥
तुम खैंचो हमारी डोर सुरत दर्शनकी ॥एदेशी॥ )



जिनराज महाराज चौवीसों जिनवरजी,
तुम रखो हमारीलाज सुनो गणधरजी ॥ टेर ॥

श्री ऋषभ अजित संभव अभिनदस्वामी, सुमति पद्म सुपार्श्व नमो शिरनामी; श्री चंद्रप्रभ सुविधिनाथ शीतल गुण गाऊं, श्री श्रेयांस वासुपूज्य महाराजकूं शीश नमाऊं॥ श्री० ॥ १ ॥ श्री विमल अनंत धर्मनाथ शांति जिनदेवा, श्री कुंथुनाथ अरनाथ की करतहूं सेवा; श्री मल्लिनाथ मुनिसुव्रत व्रतमोय दीजो, नमिनाथ नेम महाराज पारमोय कीजो ॥ श्री० ॥ २ ॥ श्री पार्श्वनाथ महावीर शरन रहूं तेरी, मै छूं चरण को दास अरज सुनो मेरी; तुम चरण की शरणबिन काल अनंत गमाये, अब जन्म भये मुझ सफल चरण तुम पाये ॥ श्री० ॥ ३ ॥ हुवो चउवीसो महाराज को शरनो हमारे, तुम विन नाथ अनाथ कहो कुनतारे; प्रभु दीन दयाल कृपाल सुनो तन मनकी, तुम खैचो हमारी डोर सुरत दर्शन की ॥ श्री० ॥ ४ ॥ तुम दर्शन विन महाराज काज मुझ बिगड्यो तुम दर्शन विन महाराज काल बहु भटक्यो; मुनि राम कहे

महाराज पूरन करो आशा, मुझ रखो पारन क पाम न करिया निराशा ॥ श्री० ॥ ५ ॥ इति ॥

## प्रतिक्रमण सज्झाय ॥ दान कहे जग हूं वडो एदेशी ॥

करपडिक्रमणो भावसुं, दोय घडी शुभआण लालर; परभव आतो जीवने, मबल माथा गुणखाण लालर ॥ क० ॥ १ ॥ श्रीमुख वीर सम्रुच्चरे, श्रेणिक राय प्रतिबाय लालर; गात तीर्थकर बांधने पावे मुक्तिनो मोष लालरे ॥ क ॥ २ ॥ लाख खांडी माना तणी, देय नितप्रति दान लालरे; दायटक पडिक्रमणा कर, नहीं आय तह ममान लालरे, ॥ ३ ॥ लाख वरस लग त वली दीज दान अपार लालरे; एक सामायिकन तुल, नहिं आय दिलमें धार लालर ॥ क० ॥ ४ ॥ सामायिक चउविसत्था, वंदन दाय दाय वार लालर; व्रत समातो आपणा, कटेन्दु कम अपार लालर ॥ क० ॥ ५ ॥ कर काउसग शुभध्यानथी, दिलमें दाम दाय बार लालर; करो सझाय ते वली, टाळि सप अति चार लालर ॥ क० ॥ ६ ॥ गात तीर्थंकर निमला, करना बांध दिन राय लालर; कम तणी काथा रुप, टळ मकल व्यापात लालर; ॥ क० ॥ ७ ॥ पाकथइ नित कीजिय, पडिक्रमणा गुर्दाचार लालर; लीला लहर मिल मिल, अविचल गतिमें निस लालरे ॥ क० ॥ ८ ॥ सामायिक परसादथी, पामे अमर विमान लालर; धर्मसिंह मुनिवर कम, मुक्तितणाऊं निधान लालर ॥ ॥ क० ॥ ९ ॥ इति ॥

---

# थोकडा संग्रह.

## पच्चीस बोलका थोकडा.

( १ ) पहिले बोले गति चार । नरकगति, तिर्यंचगति । मनुष्य गति । देव गति ( २ ) दूसरे बोले जाति पाँच । एकेन्द्रिय । बे इन्द्रिय, ते इन्द्रिय, चौरिन्द्रिय, पचेन्द्रिय । ( ३ ) तीसरे बोले काया छे । १ पृथ्वीकाय । २ अप काय । ३ तेउ काय । ४ वाउ काय । ५ वनस्पति काय । ६ त्रस काय । (ये छकाय के गोत्र है )

छ काय के नाम १ इंदी थावर काय । २ बंभी थावर काय। ३ सप्पि थावर काय । ४ सुमति थावर काय । ५ पयावच्च थावर काय । ६ जंगम काय ।

( ४ ) चोथे बोले इन्द्रिय पाँच । १ श्रोतेन्द्रिय ( कान )। २ चक्षु इन्द्रिय ( आंख ) । ३ घ्राणेन्द्रिय ( नाक ) । ४ रसेन्द्रिय ( जीभ ) । ५ स्पर्शेंद्रिय ( शरीर ) ॥

( ५ ) पाँचमे बोले पर्याप्ति छे । १ आहार पर्याप्ति । २ शरीर पर्याप्ति । ३ इन्द्रिय पर्याप्ति । ४ श्वासोश्वास पर्याप्ति । ५ भाषा पर्याप्ति । ६ मन पर्याप्ति ॥

( ६ ) छठे बोले प्राण दश । १ श्रोतेन्द्रिय बल प्राण । २ चक्षुइन्द्रिय बल प्राण । ३ घ्राणेन्द्रिय बल प्राण । ४ रसेन्द्रिय बल प्राण । ५ स्पर्शेन्द्रिय बल० । ६ मन बलप्राण । ७ वचन बल

प्राण । ८ काय बल प्राण । ९ श्वासोश्वास बल प्राण । १० आयुष्य ( आउखो ) बल प्राण ।

( ७ ) सातमे बोल शरीर पाँच । १ औदारिक शरीर । २ वैक्रिय शरीर । ३ आहारिक शरीर । ४ तेजस शरीर । ५ कार्मण शरीर ॥

( ८ ) आठमे बोल योग ( जोग ) पन्द्रह । चार मनके योग —१ सत्य मन योग । २ असत्य मन योग । ३ मिश्र मन योग ४ व्यवहार मन योग । ( ४ ) वचन के योग—१ सत्य भाषा । २ असत्य भाषा । ३ मिश्र भाषा । ४ व्यवहार भाषा । ( ७ ) सात कायाके योग । १ औदारिक योग । २ औदारिक मिश्र योग । ३ वैक्रय योग । ४ वैक्रय मिश्र काय योग । ५ आहारिक योग । ६ आहारिक मिश्रकाय योग । ७ कार्मण योग ॥

( ९ ) नवमे बोल उपयोग बारह । पाँच ज्ञान । १ मति ज्ञान । २ श्रुतज्ञान । ३ अवधि ज्ञान ४ मनः पर्यव ज्ञान । ५ केवल ज्ञान ॥ तीन अज्ञान । १ मति अज्ञान । २ श्रुत अज्ञान । ३ विभंग अज्ञान ॥ चार दर्शन—१ चक्षु दर्शन । २ अचक्षु दर्शन । ३ अवधि दर्शन । ४ केवल दर्शन ॥

( १० ) दशमें बोले कर्म आठ । १ ज्ञानावरणीय कर्म । २ दर्शनावरणीय कर्म । ३ वेदनीय कर्म । ४ मोहनीय कर्म । ५ आयुष्य कर्म । ६ नाम कर्म । ७ गोत्र कर्म । ८ अन्तराय कर्म ॥

( ११ ) इग्यारमे बोल गुणस्थान ( गुणठाण ) चौदह । १ पहिला । मिथ्यात्व गुणस्थान । २ दूसरा सास्वादान गुण

स्थान। ३ तीसरा मिश्र गुण०। ४ चौथा अव्रति ( सम्यग्‌ दृष्टि ) गुण०। ५ पांचमा देशव्रति गुण०। ६ छट्टा प्रमादी ( प्रमत्त ) संयति गुण०। ७ अप्रमादी ( अप्रमत्त ) गुण०। आठमा नियति बादर ( निवृत्ति करण ) गुण स्थान। नवमा अनियत्ति बादर ( अनिवृत्ति करण ) गुण०। दशमा सूक्ष्म संपराय गुणस्थान। इग्यारमा उपशांत मोहनीय गुणस्थान। बारमा क्षीणमोहनीय गुणस्थान। तेरमा सहयोगी केवली गुण० चौदमा अयोगी केवली गुणस्थान।

( १२ ) बारमे बोले पांच इंद्रियकी २३ विषय (अभिलाषा)॥ श्रोत्रेन्द्रियकी तीन विषय। १ जीव शब्द। २ अजीव शब्द। ३ मिश्र शब्द। चक्षु इन्द्रियकी पांच विषय। १ काला। २ नीला। ३ लाल। ४ पीला। ५ सफेद। घ्राणेन्द्रियकी दो विषय- १ सुगन्ध। २ दुर्गन्ध। रसेन्द्रियकी पांच विषय। १ कडवा। २ कषाय।। ३ तीखा ( चरपरा ) ४ खट्टा। ५ मीठा। स्पर्शेन्द्रियको आठ विषय। १ खरदरा। २ मुलायम ( सुंवालो ) ३ भारी। ४ हलका। ५ ठंडा। ६ गरम ( उन्हो )। ७ रूखा ( लूखो )। ८ चिकना ( चोपड्यो )।

( १३ ) तेरहमे बोले मिथ्यात्व पचीस। १ जीवको अजीव श्रद्धे ( माने ) तो मिथ्यात्व। २ अजीवको जीव श्रद्धे तो मि-० ३ धर्मको अधर्म श्रद्धेतो मि० ४ अधर्मको धर्म श्रद्धेतो मि०। ५ साधुको असाधु श्रद्धे तो मि०। ७ संसारके मार्गको मोक्षका मार्ग श्रद्धे तो मि०। ८ मोक्षके मार्ग को संसारका मार्ग श्रद्धे तो मि० ९ आठ कर्मसे मुक्तहुएको अमुक्त श्रद्धे तो मि०। १० आठ कर्मसे अमुक्तहुएको मुक्तहुए श्रद्धेतो मि०। ११ आभिग्रहिक मिथ्यात्व। १२ अनाभिग्रहिक मिथ्या०। १३

अभिनिवेशिक मिथ्या० । १४ संशयिक मिथ्यात्व । १५ अणा भोगे मिथ्यात्व । १६ लौकिक मि । १७ लोकोत्तर मि० १८ कुप्रा वचन मिथ्यात्व । १९ कमप्ररूपे तो मिथ्यात्व । २० ज्यादह प्ररूपे तो मि । २१ विपरीत प्ररूपे तो मि० । २२ अक्रिय मिथ्यात्व । २३ अज्ञान मिथ्यात्व । २४ अविनय मि० । २५ आशातना मिथ्यात्व ।

( १४ ) चौदहमें बोले नवतत्त्वके ( ११५ ) एकसौ पंद्रह भेद । जीवतत्त्व के चौदह–भेद, सूक्ष्म एकेन्द्रियके दो भेद १ अपर्याप्ता । और २ पर्याप्ता । बादर एकेन्द्रिय के दो भेद १ अपर्याप्ता और २ पर्याप्ता । बे इंन्द्रिय के दो भेद । १ अपर्या० २ पर्याप्ता । चौरिन्द्रिय के दो भेद १ अपर्याप्ता । २ पर्याप्ता। असंनी ( असज्ञी ) पंचेन्द्रियके दो भेद । १ अपर्याप्ता । २ पर्याप्ता । संनी( सज्ञी ) पंचेन्द्रियके दो भेद । १ अपर्याप्ता । २ पर्याप्ता । अजीव तत्त्व के चौदह भेद–धर्मास्तिकायके तीन भेद । १ स्कन्ध २ देश । प्रदेश ३ । अधर्मास्तिकाय के तीन भेद–१स्कन्ध २ देश । ३ प्रदेश । आकाशास्ति कायके तीन भेद । १स्कन्ध, २ देश । ३ प्रदेश । ये नव भेद हुए । और दशमा काल ( अद्धासमय ) । पुद्गलास्ति काय के चार भेद–१ स्कन्ध । २ देश । ३ प्रदेश और ४ परमाणु । पुण्यतत्त्व के नव भेद–१ अन्न पुन्ये । २ पाण पुन्ये । ३ लयण पुन्ये । ४ सयण पुन्ये । ५ वत्थ पुन्ये । ६ मन पुन्ये । ७ वचन पुन्ये । ८ काय पुन्ये । ९ नमस्कार पुन्ये ।

पाप तत्त्व के अठारह भेद । १ प्राणातिपात । २ मृषावाद । ३ अदत्तादान । ४ मैथुन । ५ परिग्रह । ६ क्रोध । ७ मान ।

८ माया । ९ लोभ । १० राग । ११ द्वेष । १२ कलह । १३ अभ्याख्यान । १४ पैशुन्य । परपरिवाद । १६ रति अरति १७ माया मोसो । १८ मिथ्यात्व दर्शन शल्य । आश्रव तत्व-के बीस भेद । १ मिथ्यात्व आश्रव । २ अव्रत्त आश्रव । ३ प्रमाद आश्रव । ४ कषाय आश्रव । ५ अशुभ योग आश्रव । ६ प्राणातिपात आश्रव । ७ मृषावाद आश्रव । ८ अदत्तादान आश्रव । ९ मैथुन आश्रव । १० परिग्रह आश्रव । ११ श्रोत्रे-न्द्रियआश्रव । १२ चक्षु इन्द्रिय आश्रव । १२ घ्राणेन्द्रिय आश्रव । १५ स्पर्शेंद्रिय आश्रव । १६ मन आश्रव । १७ वचन आश्रव । १८ काय आश्रव । १९ भंडोपकरण आश्रव । २० सुई कुसग्ग ( सुईकी अग्रपे आवे उतनी वस्तु अयत्ना से लेवे और अयत्नासेरखे तो ) आश्रव ।

सवरतत्व के बीस भेद । १ सम्यक्त्व संवर । १ व्रतपच्चक्खाण संव० । ३ अप्रमाद संव० । ४ अकषाय संव० । ५-शुभ योग संव० । ६ प्राणातिपात हिंसा नहीं करे तो सं० । ७ मृषा-वाद झूठ नहीं बोले तो स० । ८ अदत्तादान चोरी नहीं करे तो सं० । ९ मैथुन कुशील नहीं सेवे तो सं । १० परिग्रह नहीं राखे तो संवर । ११ श्रोत्रेन्द्रिय वश करे तो सं० । १२ चक्षु-इन्द्रिय वश करे तो सं० । १३ घ्राणेन्द्रिय वश करे तो सं० । १४ रसोन्द्रिय वश करे तो सं० । १५ स्पर्शेंद्रिय वश करे तो सं० । १६ मन वश करे तो सं० । १७ वचन वश करे तो सं० १८ काया वश करे तो सं० । १९ भंडोपकरण यत्नासे उठावे

* कान, आंख, नाक, जीभ, शरीर, आदिको नियममें नहीं रखनेसे आश्रव ( कर्मबन्ध ) होता है ।

यत्नासे रखे तो स० । ३० सुई कुसग्गमात्र यत्नासे लेवे और यत्नासे रखे तो सवर ॥

निर्झरा तत्त्व के बारह भेद । १ अनशन । २ उणोदरी । ३ वृत्ति संक्षेप ( भिक्षाचरी) । ४ रसपरित्याग । ५ कायक्लेश । ६ संलीनता ( पडि संलीनता ) । ७ प्रायश्चित्त । ८ विनय ९ वैयावृत्य ( वैयावच । १० स्वाध्याय (सज्झाय ) । ११ ध्यान १२ कायोत्सर्ग ( काउसग्ग )

बंधतत्त्वके चार भेद । १ प्रकृति बंध । २ स्थिति बंध । ३ अनुभाग बंध ( रस बंध ) । ४ प्रदेश बंध ।

मोक्ष तत्त्व के चार भेद । १ ज्ञान २ दर्शन ३ चारित्र ४ तप । अथवा १ दान २ शील ३ तप ४ भाव ।

( १५ ) पन्द्रहमे बोले आत्मा आठ । १ द्रव्य आत्मा । २ कषाय आत्मा । ३ योग आत्मा । ४ उपयोग आत्मा । ५ ज्ञान आत्मा । ६ दर्शन आत्मा । ७ चारित्र आत्मा । ८ वीर्य आत्मा

( १६ ) सोलहमें बोले दंडक चौबीस । सातों नारकियोंका एक एकदंडक, उनके नाम —१ घम्मा । २ वंशा । ३ शीला । ४ अंजना । ५ रिठा । ६ मघा । ७ माघवई । सातोंके गोत्र — १ रत्नप्रभा । २ शर्कराप्रभा । ३ वालुप्रभा । ४ पंक प्रभा । ५ धूम प्रभा । ६ तम प्रभा । तमतमाप्रभा ॥

भुवनपति देवोंके ( १० ) दश दण्डक । नाम —१ असुर कुमार । २ नाग कुमार । ३ सुवर्ण कुमार । ४ विद्युत्कुमार । ५ अग्नि कुमार । ६ द्वीप कुमार । ७ उदधि कुमार । ८ दिशा कुमार । ९ पवन कुमार । १० स्तनित कुमार ।

पांच थावरोंके ( ५ ) पाँच दंडक । १ पृथ्वी काय । २

२ अप काय । ३ तेउकाय । ४ वायु काय। ५ वनस्पति काय

विकलेन्द्रियके ( ३ ) दंडकः—१ बे इन्द्रिय। २ ते इन्द्रिय। ३ चौरिन्द्रिय । ये १९ दंडक हुए। ( २० ) वीसमा तिर्यंच। पंचेन्द्रियका । ( २१ ) एकीसमा मनुष्यका ( २२ ) बाइसमा वाणव्यंतरदेवका । ( २३ ) तेवीसमा ज्योतिषी देवका. ( २४ ) चोविसमा वैमानिक देवका ।

( १७ ) सतरमे बोले लेश्या * छे १ कृष्ण लेश्या। २ नील लेश्या ३ कापोत लेश्या। ४ तेजो लेश्या। ५ पद्म लेश्या ॥ शुक्ल लेश्या ६

( १७ ) अठारहमे बोले दृष्टि तीन। १ समग् दृष्टि। २ मिथ्या दृष्टि । ३ मिश्र दृष्टि ( समा मिथ्या दृष्टि )

( १९ ) उगणीसमे बोले ध्यान चार। १ आर्त ध्यान। २ रौद्र ध्यान । ३ धर्म ध्यान। ४ शुक्ल ध्यान ॥

( २० ) वीसमे बोले षट् द्रव्य के तीस भेदः—धर्मास्ति काय के पॉच-भेद १ द्रव्यसे धर्मास्ति काय एक है। २ क्षेत्रसे सम्पूर्ण लोक व्यापी है । ३ कालसे आदि अन्त रहित है । ४ भावसे अरूपी वर्ण गन्ध रस स्पर्श रहित है।५ गुणसे चलन गुण है जीव तथा पुद्गलको चलनेमे सहायता देता है, जैसे पानीके आधारसे मछली चलती है—वैसे जीव और पुद्गलभी धर्मास्ति कायके आधारसे चलते है ॥

अधर्मास्ति कायके पॉच भेदः शेष तो ऊपर कहे मुआफिक जानना । और गुणसे स्थिरगुण है, जीव और पुद्गलको

* जिसमे जीव भटकते रहते है उसे दण्डक कहते है ।

*जीवके परिणामोंकी एक झाई—परि छाया विशेषको लेश्या कहते है।

स्थिर रहनेमे सहायता करता है। पथिक और तरुके दृष्टान्तसे समझलेना चाहिए ॥

आकाशास्तिकाय के पाँच भेद —१ द्रव्यसे एक है। २क्षेत्रसे लोकालोक प्रमाण में है। ३ कालसे आदि अन्त रहित है ४ भावसे अरूपी वर्ण गन्ध रस स्पर्श रहित है। ५ गुणसे अवगाहना गुण है भींत और खूँटीके दृष्टान्त अथवा दूध और शक्करके दृष्टान्तसे समझना ॥

जीवास्तिकायके पाँच भेद —१ द्रव्यसे जीव अनन्त है। २ क्षेत्रसे चौदह राजलोक व्यापी है। ३ कालसे आदि अन्त रहित है। ४ भावसे अरूपावर्ण गन्ध रस स्पर्श रहित है। ५ गुणसे चैतन्य गुण वाला, ज्ञानवाला है ॥ चन्द्रमाकी कलाके दृष्टान्त से समझना ॥

पुद्गलास्तिकायके पाँच भेद —१ द्रव्यसे पुद्गल द्रव्य अनन्त है। २ क्षेत्रसे सम्पूर्ण लोक प्रमाण में है। ३ काल से आदि अन्त रहित है। ४ भावसे रूपी है–वर्ण गन्ध रस स्पर्श सहित है। ५ गुणसे गलन, मिलने, सड़न, मिल होन, नष्ट होनेवाला है। बादलके दृष्टान्तसे समझना ॥

कालद्रव्यके पाँच भेद —१ द्रव्यसे कालद्रव्य अनन्त है। २ क्षेत्रसे ढाई द्वीप प्रमाण में है। ३ कालसे आदि अन्त रहित है। ४ भावसे अरूपी–वर्ण गन्ध रस स्पर्श रहित है। ५ गुणसे परिवर्तन गुणवाला है। कतरनी के दृष्टान्तसे समझना।

( २१ ) इक्कीसमें बोल राशि दो। १ जीव राशि। (२) अजीव राशि। १ जीव राशिके ५६३ भेद। अजीवराशिके ५६० भेद ॥

जीवराशिके ५६३ भेदोंका विस्तार। १४चौदह भेद नारकी-के ४८ भेद तिर्यचके, तीनसौ तीन भेद मनुष्य के, एकसौ अठाणूं भेद देवताओंके, ऐसे कुल ५६३ भेद होते है।

नारकोंके चौदह भेद—सात नारकियोंका अपर्याप्ता और पर्याप्ता ( सात नारकियोंके नाम, और गोत्र, सोलहमे बोलमें आगये है वहाँसे जान लेना )

तिर्यचके अडतालीस भेद–पृथ्वी कायके चार भेद। सूक्ष्म और बादर, दोनोंका पर्याप्ता और अपर्याप्ता। ऐसे-अपकाय तेउ काय वायु कायके चार चार भेद जानलेना। ये सोलह भेद हुए॥ वनस्पति कायके छे भेद–१ सूक्ष्म, २ साधारण और ३ प्रत्येक, इन तीनोंका पर्याप्ता और अपर्याप्ता। ये बावीस भेद एकेन्द्रियके हुए। तीन विकलेन्द्रियके छे भेद। १ बे इन्द्रिय, २ ते इन्द्रिय, ३ चौरिन्द्रिय. इन तीनों का पर्याप्ता और अपर्याप्ता ये अठावीस भेद हुए॥

तिर्यंच पंचेन्द्रियके वीस भेद–१ जलचर, २ स्थलचर, ३ खेचर, ४ उरपर ५ भुजपर ये पांच संज्ञी ( सन्नी ). और पांच असंज्ञी (असन्नी) इनके पर्याप्ता और अपर्याप्ता॥

जलचरके पाँच भेद–१ जलकच्छा, २ जलमच्छा, ३ गाहा, ४ मगरा, ५ सुसुमार।

स्थलचरके चार भेद–१ एक खुरा, ( जैसे घोडा, गद्धा इत्यादि ) २ दो खुरा, ( जैसे गाय भैंस आदिक ) ३ गाडिपया

---

१ जल [पानी] में रहेवाले जीव। २–जमीनपर चलनेवाले जीव।

जैसे–हाथी गैंडा इत्यादि । ४ चौथा–सणीपया–नखवाले जान मर जैसे–वाघ, रींछ, कुत्ता, बिल्ली इत्यादि )

खेचर के चार भेद–१ चर्मपक्षी, [जिसके चमड़ेकी परें (पांखें) होवें, जैसे चमचेड़ आदि ] २ रोमपक्षी–[ जिसके रोम ( बाल ) की परें ( पांखें ) होवे जैसे चिड़ी, तोता इत्यादि–] । ३ वितत पक्षी [ जिसके रेखा जैसी परें ( पांखें ) होवे उसे कहते है ] ४ समुद्गक पक्षी [ जिसके डब्बा जैसी परें ( पांखें ) होवें उसे कहते है] ये दोनों जातक पक्षी ढाई द्वीपके बाहर होते हैं; यहां नहीं ।) ]

उरपर के तीन भेद—अहि, अजगर, आसालिया ॥

भुजपरें–के अनेक भेद है । जैसे–चूहा ( उंदर ) नौलिया आदि ॥

मनुष्यके ३०३ भेद । १५ कर्मभूमि । ३० अकर्म भूमि । ५६ अंतर्द्वीप ऐसे एकसो एक जाक संज्ञी मनुष्य का पर्याप्ता और अपर्याप्ता । और एकसो एक क्षेत्रोंके असंज्ञी मनुष्य का अपर्याप्ता । एवं तीनसौ तीन भेद मनुष्यके हुए ।

पंद्रह कर्मभूमि के नाम । पाँच भरत, पाँच इरवर्त, पाँच महा विदेह, इनमेंसे एकेक क्षेत्र जम्बूद्वीप में है, दो दो क्षेत्र धातकी खण्डमें है । दोदो क्षेत्र अर्ध पुष्कराद्ध द्वीपमें है ।

तीस अकर्म भूमि के नाम ॥ पाँच हेमवय । पाँच एरण्यवय । पाँच हरिवास । पाँच रम्यक्वास । पाँच देव कुरू । पाँच उत्तर कुरू, ये तीस क्षेत्र युगलियों के–इनमेसे एकेक क्षेत्र जम्बुद्वीपमें

---

३–आकाशमें उड़नेवाले जीव । ४–पेटसे चलनेवाले जीव । ५–भुजाओं ( हाथोंके ) बलसे चलनेवाले जीव ।

है। दो दो क्षेत्र धातकी खंडमें है। दो-दो क्षेत्र अर्ध पुष्करार्ध द्वीप में है॥

**छःपन अन्तरद्वीप** जम्बूद्वीपमें मेरूपर्वतसे दक्षिण दिशिमें चूल हेमवन्त पर्वत है, वह एकसौ योजनका ऊँचा है, एक हजार बावन योजन बारह कला [ एक योजनका १९ भाग करने-पर बारहवें भाग उतना ] चौडा है। चौवीस हजार नवसौ छत्तीस योजन आधी कला ( मठेरीका ) लंबा है। उसके पूर्व, पश्चिम के अन्तमें दो दो दाढें निकलकर लवण समुद्रमें गई है। एके-क दाढके ऊपर सात सात अन्तर द्वीपें है। जम्बूद्वीपकी जगती ( कोट )से तीनसौ योजन लवण समुद्र में जावें, जब तीनसौ-योजनका पहिला अन्तरद्वीप आवे वहांसे चारसौ योजन समुद्रमें जावें जब चारसौ योजन का लंबा चौडा दूसरा अन्तरद्वीप आवें—ऐसे सौसौ योजन वढाते बढाते नवसौ योजन समुद्र में जावे जब नवसौ योजनका लंवा चौडा सातमा अंतरद्वीप आवें, इसी तरह से चारोंही दाढोंके ऊपर सात सात अंतरद्वीप जानना॥

उनके नामः—१ एगरूवें, २ अभासे, ३ वैसानिये, ४ लांगुले, ५ हयकन्ने, ६ गयकन्ने, ७ गोकन्ने, ८ सकीलकन्ने, ९ अयंसमूहे, १० मीडमुहे, ११ आहिमुहे, १२ गोमुहे, १३ सीह-मुहे, १४ वागमुहे, १५ आसकन्ने, १६ हत्थीकन्ने, १७ सींह-कन्ने, १८ वाघकन्ने, १९ अकन्ने, २० कन्नपावरणा, २१ ऊका मुहे, २२ मेहमुहे, २३ विज्जुमुहे, २४ विज्जुदन्ते, २५ घ्रण, दन्ते, २६ लठदन्ते, २७ गुढदन्ते, २८ सुद्धदन्ते इति॥

ऐसेही मेरूपर्वतसे उत्तर दिशिमें शिखरी पर्वत है—उसका विस्तार भी सब इसी मुजब समझना। ये छःपन अंतरद्वीपें

युगलियों क है ( युगलिक मनुष्योंके है )।

असन्नी मनुष्य चौदह स्थानोंमें पैदा होते हैं ( उपजते है ) सो कहते हैं —उच्चारसुवा ( मल–विष्टामें पैदा होवे, ) २ पासवणसुवा ( मूत्रमें पैदा होवे ) ३ खेलसुवा ( खखार में पैदा होवे )। ४ सघाणे-सुवा ( नाकके मलमें पैदा होवे )। ५ वंत सुवा ( उलटीमें पैदा होवे )। ६ पित्त–सुवा ( पित्तमें पैदा होवे )। ७ पुइएसुवा ( रस्सीमें पैदा होवे )। ८ सोणिए सुवा ( शोनिरमें पैदा होवे )। ९ सुक्कसुवा ( वीर्य में पैदा होवे ) १० सुक्क-पोगलपरिसाडिए-सुवा ( सूखे हुए वीर्यके पुद्गल फिरागीले होनेपर उनमें पैदा होवें ) ११ विगयजीवकलेवर सुवा [ मनुष्य के मृत शरीरमें ( कलेवरमें ) पैदा होवें ]। १२ इत्थिपुरिससंजोगसुवा। ( स्त्रीपुरुषके संयोग की वक्त ( मैथुन ) में पैदा होवे )। १३ नगरनीधमणेसुवा शहरके नालों नालियों मोरियों इत्यादिमें पैदा होवें)। १४ सव्वसुवअसुई ठाण सुवा ( सब अशुचिस्थानोंमें पैदा होवे।

एकसौ अठांणु भव देवताओंके —दसजातिके भुवनपति देव २नके नाम सोलहमें बोलमें आगए हैं।

पन्द्रह परमाधामी देवोंके नाम —१ अम्ब, २ अम्बरीय, ३ श्याम, ४ सबल, ५ रुद्र, ६ वैरुद्र, ७ काल, ८ महा काल, ९ असिपत्र, १० धनुष्य, ११ कुंभ, १२ बालु, १३ वैतरणी, १४ खरस्वर, १५ महा घोष ॥

१६ बाण व्यंतर देवोंके नाम –१ पिशाच, २ भूत, ३ यक्ष, ४ राक्षस, किन्नर, ६ किंपुरुष, ७ महोरग, ८ गन्धर्व, ९

आणपन्नी, १० पाण पन्नी, ११ इसीवाइ, १२ भुइवाइ, १३ कंदिय, १४ महा कंदिय, १५ कोहंड, १६ पयंग देव ॥

दश तिर्यग् जंभका देवोंके नामः—१ आण जंभका, २ पाणजंभका, ३ लयणजंभका ४ सयणजंभका, ५ वत्थजंभका, ६ पुप्पजभका, ७ फलजभका, ८ बीयजभका, ९ विज्जुजभका, १० अवियतजंभका ॥

दश ज्योतिषी देवोंके नामः—१ चंद्र, २ सूर्य, ३ ग्रह, ४ नक्षत्र, ५ तारा ये पांच तो ढाई द्वीपमें चलते फिरते है और यही पांच ढाई द्वीपके बाहर स्थिर है, याने चलते फिरते नहीं है ॥

तीन प्रकारके किल्विषि देवोंके नामः—१ तीन पलिया, २ तीन सागरिया, ३ तेरह सागरिया ॥

नव लोकान्तिक देवोंके नामः—१ सारस्वत, २ आदित्य, ३ विन्हि, ४ वरुण, ५ गर्दतोया, ६ तोपिया, ७ अव्या व्याधा, ८ अगिच्चा, ९ रिट्ठा ॥

बारह देव लोकके नामः—१ सुधर्म, २ ईशान, ३ सनत्कुमार, ४ महेन्द्र, ५ ब्रह्मलोक, ६ लंतक, ७ महाशुक्र, ८ सहस्रार, ९ आनत, १० प्राणत, ११ आरण, १२ अच्युत, ॥

नव ग्रैवेयकके नामः—१ भद्दे, २ सुभद्दे, ३ सुजाए, ४ सुमाणसे, ५ प्रियदर्शने, ६ सुदर्शने, ७ आमोहे, ८ सुपडिभद्दे, ९ यशोधरे ॥

पांच अनुत्तर विमानके नामः—१ विजय, २ वैजयन्त, ३ जयंत, ४ अपराजित, ५ सर्वार्थ सिद्ध ॥

इन ९९ जातिके देवताओंका अपर्याप्ता ओर पर्याप्ता मिलकर १९८ भेद हुए।

नारकीके १४,तिर्यंचके ४८,मनुष्यके ३ ३ देवताओंके १९८ सब मिलाय सो जीव राशि (जीवतत्व) के ५६३ भेद होते है।

इति जीव राशिके भेद समाप्त ॥

## अब ५६० अजीव राशिके भेद कहते हैं

अजीवके दो भेद-१ रूपी अजीव, २ और अरूपी अजीव। अरूपी अजीवके ३ भेद है और रूपी अजीवके ५३० भेद है।

### ( रूपी अजीवके ५३० भेदोंका विस्तार )

सो १०० भेद वर्णके, ४६ गन्धके, १०० रसके, १८४ स्पर्शके १०० संठाणके, यों सब मिलकर, ५३० भेद है।

१०० भेद वर्णके-१ काला, २नीला, ३ लाल ४ पीला ५ सफेद ॥ एकेक वर्णमें-बीस बीस भेद ( बोल ) पावे हैं-दो गन्ध, पांच रस आठ स्पर्श, पांच संठाण यों बीस २भेद पांचोंहि वर्णोंके जानना। सब मिलाय तो सौभेद वर्णके हुए॥

४६ गन्धके-१ सुगन्ध, २ दुर्गन्ध, ॥ इन दोनो में-तेवीस तेवीस बोल पावे है-पांच वर्ण, पांच रस, आठ स्पर्श और पांच संठाण। एम ४६ भेद गन्धके हुए।

१०० रसके-१ कड़वा, २ कषायला, ३ तीखा, ४ खट्टा ५ मीठा, एकेक रसमें-बीस २ बोल पावे है। पांच वर्ण, दो गन्ध, आठ स्पर्श, पांच संठाण, यह १०० भेद रसके जानना।

१८४ भेद स्पर्शके:—१ खरदरा, २ मुलायम, (सुंहालो) ३ भारी, ४ हलका, ५ ठंडा, ६ गरम, ७ चीकना, (चौंपड्या) ८ रूखा (लूखा) ॥ एकेक स्पर्शमे तवीस तवीस बोल पाते है-पांच वर्ण, दो गन्ध, पांच रस, छे स्पर्श, (एक अपना (पोताको) और एक प्रतिपक्षी का छोडकर) पांच संठाण- एवं-तेवीस अष्ठा एकसो चौरासी-भेद स्पर्श के हुए।

१००-भेद संठाण के—१ परिमंडळ संठाण, २ वट संठाण, ३ त्रंश संठाण, ४ चौरंस संठाण, ५ आयत संठाण, ॥ एकेक संठाण में वीस वीस बोल पाते है-पांच वर्ण, दो गंध, पांच रस, आठ स्पर्श-एवं-सौभेद संठाण (संस्थान) के हुए।

## तीस भेद अरूपी अजीवके, सो कहते है॥ "

धर्मस्ति कायके पांच, अधर्मास्तिकायके पांच, आकाशास्ति कायके पांच, कालद्रव्यके पांच, ये वीस भेद वीसमें बोलके मुआफिक समझना। और धर्मास्तिकायके तीन भेद-१ स्कन्ध, २ देश, ३ प्रदेश ऐसेही अधर्मास्तिकायके और आकाशास्ति कायके तीन तीन भेद जानना। और दशमा काल (अद्धा समय) ये तीस भेद अरूपी अजीवके हुए॥

सर्व मिलके ५६० भेद अजीव राशिके (अजीव तत्त्वके) पूरे हुए॥

## (२२] बावीसमें बोले श्रावकजीके बारह व्रत:—

पहले व्रतमें श्रावकजी, निरापराधी त्रस जीवोंकी हिंसाका त्याग करें। और स्थावर जीवोके हिंसाकी मर्यादा करें।

दूसरा व्रतमें—मोटे ( बड़े ) झूठ बोलनेका त्याग करें।

तीसरे व्रतमें—मोटी ( बड़ी ) चोरीका त्याग करें।

चौथे व्रतमें—परस्त्रीका त्यागन करें। और अपनी स्त्रीसे मैथुनादि सेवन करनेकी मर्यादा करें।

पांचमें व्रतमें—परिग्रह रखनेकी मर्यादा करें।

छठे व्रतमें—छओं दिशाओंमें जानेकी मर्यादा करे।

सातमें व्रतमें—पन्द्रह कर्मादानोंका त्याग करें, और छब्बीस बोलोंकी मर्यादा करें।

आठमें व्रतमें—अनर्थ दंड ( निरर्थक पापोंका ) का त्याग करें।

नवमें व्रतमें—सामायिक करें।

दशमें व्रतमें—प्रति दिनमें जाने, आने, खाने, पीने व्यवहारादि कामोंके करनेकी मर्यादा करें।

ग्यारहमें व्रतमें—महीनामें छे पोषा ( पौषध ) करें।

बारहमें व्रतमें—साधु मुनिराजको चौदह प्रकार का सूझता शुद्ध-दान देवें।

## [ २३ ] तेवीसमे बोले साधु मुनिराजके पांच महाव्रत।

( १ ) पहिले महाव्रतमें-साधु मुनिराज सर्वथा प्रकार किसी जीवको मारे नहीं मराये नहीं, मारतेको भला जाने नहीं। *

---

* इन पांच महाव्रतोंके भांगे इस प्रकार है—पहलाके ८१, दूसराके ३६ तीसराके—५४, चौथाके—२७, पांचमाके ५४, यों सब २५२ भांगे ( भागा ) होते है।

( २ ) दूजे महाव्रतमे— सर्वथा प्रकारे–झूठ बोले नहीं, बुलावे नहीं, बोलते को भला ( अच्छा ) जाने नहीं।

( ३ ) तीसरे महाव्रतमे—सर्वथा प्रकारे चोरी करे नहीं, करावे नहीं, करतेको भला जाने नहीं।

( ४ ) चोथे महाव्रतमें—सर्वथा प्रकारें कुशील ( मैथुन ) सेवे नहीं सेवावे नहीं, सेवतेको भला जाने नहीं।

( ५ ) पांचमें महाव्रतमें—सर्वथा प्रकारे परिग्रह ( धन-दौलत स्थावर, जंगमादि ) रखे नहीं, रखावे नहीं, रखतेको भला जाने नहीं।

## [ २९ ] चौवीसमें बोले–व्रतपच्चखाणके ४९ भांगेः—

अंक ग्यारहका भांगें, ( भागां )९— एक करण एक योगसे कहना–( १ ) करूं नहीं मनकर ( मनसा ) ( २ ) करूं नहीं वचनकर ( वायसा ) ( ३ ) करूं नहीं कायकर ( कायसा ) ( ४ ) कराऊं नहीं मनकर ( ५ ) कराऊं नहीं वचनकर ( ६ ) कराऊं नहीं कायाकर ( ७ ) करतेको भला जानूं नहीं ( अनमोदूं नहीं ) मनकर, ( ८ ) करतेको भला जानूं नहीं वचनकर, ( ९ ) करतेको भला जानूं नहीं–कायाकर ॥

अंक बारहका भांगें ९–एक करण दो योगसे कहना—( १ ) करूं नहीं मनकर, वचनकर, ( २ ) करूं नहीं मनकर काया-कर, ( ३ ) करूं नहीं वचनकर कायाकर, ( ४ ] कराऊं नहीं मनकर वचनकर, [ ५ ] कराऊं नहीं, मनकर कायाकर ( ६ ) कराऊं नहीं वचनकर, कायाकर, [ ७ ] करतेको

मला जानूं नहीं मनकर वचनकर [ ८ ] करतेका मला जानूं नहीं मनकर, कायाकर, [ ९ ] कराऊं नहीं वचनकर कायाकर।

अंक तेरहका भांगे ३–एक करण तीन योगसे कहना। [ १ ] करूं नहीं मनकर, वचनकर कायाकर ( २ ) कराऊं नहीं मनकर वचनकर कायाकर ( ३ ) करतेका मला जानूं नहीं मनकर, वचनकर, कायाकर ॥

अंक इक्कीसका भांगे ९–दो करण एक योगसे कहना। (१) करूं नहीं कराऊं नहीं मनकर, [ २ ] करूं नहीं कराऊं नहीं वचनकर, [ ३ ] करूं नहीं कराऊं नहीं कायाकर ॥ [ ४ ] करूं नहीं, करतेका मला जानूं नहीं मनकर, [ ५ ] करूं नहीं, करतेको मला जानूं नहीं वचनकर, [ ६ ] करूं नहीं, करतेको मला जानूं नहीं कायाकर, [ ७ ] कराऊं नहीं, करतेको मला जानूं नहीं मनकर, [ ८ ] कराऊं नहीं, करतेको मला जानूं नहीं वचनकर, [ ९ ] कराऊं नहीं करतेका मला जानूं नहीं, कायाकर ॥

अंक बावीसका भांगे ९–दो करण दो योगसे कहना। [ १ ] करूं नहीं कराऊं नहीं, मनकर, वचनकर, [ २ ] करूं नहीं, कराऊं नहीं मनकर, कायाकर, [ ३ ] करूं नहीं, कराऊं नहीं वचनकर कायाकर, [ ४ ] करूं नहीं, करतेको मला जानूं नहीं मनकर वचनकर, [ ५ ] करूं नहीं,, करतेको मला जानूं नहीं मनकर, कायाकर, [ ६ ] करूं नहीं, करतेको मला जानूं नहीं, वचनकर, कायाकर [ ७ ] कराऊं नहीं, करतेका मला जानूं नहीं, मनकर, वचनकर, [ ८ ] कराऊं नहीं, करतेका मला

जानूं नहीं, वचनकर [ ९ ] कराऊं नहीं, करतेको भला जानूं नहीं कायाकर ॥

अंक वावीसका भांगे ९- दो करण दो योगसे कहना ।[१) करूं नहीं, कराऊं नहीं, मनकर, वचनकर, ( २ ) करूं नहीं, कराऊं नहीं, मनकर, कायाकर, [ ३ ] करूं नहीं, कराऊं नहीं वचनकर, कायाकर, [ ४ ] करूं नहीं, करतेको भला जानूं नहीं, मनकर, वचनकर, [ ५ ] करूं नहीं, करतेको भला जानूं नहीं, मनकर, कायाकर, [ ६ ] करूं नहीं, करतेको भला जानूं नहीं वचनकर, कायाकर, [ ७] कराऊं नहीं करतेको भला जानूं नहीं, मनकर, वचनकर, ( ८ ) कराऊं नहीं, करतेको भला जानूं नहीं, मनकर, कायाकर, ( ९ ) कराऊं नहीं, करतेको भला जानूं नहीं वचनकर, कायाकर ॥

अंक २३ का-भांगे ३-दो करण तीन योगसे कहना-- [ १ ] करूं नहीं, कराऊं नहीं, मनकर, वचनकर, कायाकर, ( २ ) करूं नहीं, करतेको भला जानूं नहीं, मनकर, वचनकर, कायाकर, [ ३ ] कराऊं नहीं, करतेको भला जानूं नहीं, मनकर, वचनकर, कायाकर ॥

अंक ३१-का भांगे ३-दो करण एक योगसे कहना-- [ १ ] करूं नहीं, कराऊं नहीं, मनकर, वचनकर कायाकर, ( २ ) करूं नहीं, करतेको भला जानूं नहीं, मनकर, वचनकर, कायाकर, ( ३ ) कराऊं नहीं, करतेको भला जानूं नहीं, मनकर, वचनकर, कायाकर ॥

अंक ३२ का भांगे ३-तीन-करण दो योगसे कहना ।(१)

करू नहीं, कराऊं नहीं, करतेका भला जानूं नहीं मनकर, वचन कर ( २ ) करूं नहीं, कराऊं नहीं, करतका भला जानूं नहीं, मनकर कायाकर ( ३ ) करू नहीं कराऊ नहीं, करतका भला जानूं नहीं वचनकर कायाकर ॥

–अंक ३३ का भांगा १–तीन करण तीन जोगसे कहना(१) करूं नहीं, कराऊं नहीं, करतका भला जानूं नहीं, मनकर वचनकर, कायाकर ॥

सब भांगें ४९ हुए ॥

[ २५ ] पच्चीसमें बोले–चारित्र पांच –

[ १ ] सामायिक चारित्र, [ २ ] छेदोपस्थापनीय चारित्र, [ ३ ] परिहार विशुद्धि चारित्र, [ ४ ] सूक्ष्म संपराय चारित्र, [ ५ ] यथाख्यात चारित्र ॥ इति ॥

सेवभंते सेवभंते तमेव सच्चम् ।





# छे काय।

संसारी जीव छे प्रकारसे पहचाने जाते है–उनको 'छे काय' कहते हैं। छे कायके दो भेदः—[ १ ] स्थावर, और ( २ ) त्रस। [ १ ] जो एकही जगहपर स्थिर रहें, जो नहीं चलें हलें, उसको ' स्थावर ' कहते हैं। [ २ ] जो चलें हलें तथा एक स्थानसे दूसरे स्थानपर जावें, उसे त्रस कहते हैं॥

**छे कायके नामः**—१ इंदी स्थावर काय, २–वंभी स्थावर काय, ३–सप्पि स्थावर काय, ४–सुमति स्थावर काय, ५–पयावच स्थावर काय, ६–जंगम काय॥

**छे कायके गोत्रः**—१ पृथ्वी काय, २–अप काय, ३–तेउ काय, ४–वायु काय, ५–वनस्पति काय ६–त्रस काय॥

**स्थावरके दो भेदः**—१–सूक्ष्म और [ २ ] बादर॥

[ १ ] जो मारनेसे नहीं मरे, बालनेसे नहीं बलें, सम्पूर्ण लोकमें भरे हुए है, ज्ञानीके नजरमें आवे, परंतु छद्मस्थके नजरमें नहीं आवें, उसका नाम सूक्ष्म है। [ २ ] जो मारनेसे मरें बालनेसे बलें, और जो छद्मस्थके नजरमें आवें–उसका नाम बादर है॥

**पृथ्वी कायके दो भेदः**—१–सूक्ष्म, और २ बादर। सूक्ष्म तो सब लोकमें भरी है। और बादर पृथ्वी काय यह-

है । आयुष्य—जघन्य अंतर्मुहूर्तका उत्कृष्ट तीन हजार वर्षका है । ऐसा समझकर जो वायुकायके जीवोंकी दया पालेंगे वह साधक अनन्त सुख पावेंगे ॥

वनस्पति कायके दोभेद —१-सूक्ष्म और [ २ ] बादर ॥ सूक्ष्म तो संपूर्ण लोकमें भरा पड़ा है । और बादर वनस्पतिकायकेभी दो भेद है –१ प्रत्येक वनस्पति काय, और ( २ ) साधारण वनस्पति काय ॥

प्रत्येक वनस्पति याने प्रत्येक शरीरमें एकही जीव रहता है, उसे कहते हैं—उनके नाम —वृक्ष, बल, गुल्म लता, तुलसी, एरण्ड, आक, धतुरा, दाडिम, केला, नारंगी, जवार, बाजरी, गहू, मूग मोठ चणा, चावल, मक्का आदिधान्य, और मूगकी फली, मोठकी फली, ग्वारकी फली, चवलाककी फली, इत्यादि बहुतसी, शाकभाजी आदि सब प्रत्येक वनस्पति काय है । इसमेंभी संख्याता असंख्याता दो भेद हैं । संख्याता याने जिसके जीवोंकी संख्या हो सके, असंख्याता याने जिसके जीवोंकी संख्या न हो सके, इस प्रकार दो भेद माने हैं इनका आयुष्य जघन्य अंतर्मुहूर्तका उत्कृष्ट दश हजार वर्षका होता है।

साधारण वनस्पति याने जिसके एक शरीरमें अनन्त जीव हो उसे कहते है। साधारणवनस्पतिके कुछनाम नीलण, फूलण, गाजर मूला, आलु, लसण, कांदा मुंगफली, अदरख, सूरणकन्द, आदि सब जमीकन्द-वगेरह वगेरह साधारण वनस्पति काय है । इसमेंभी जीवोंकी अपेक्षासे संख्याता

असंख्याता, अनन्ता ऐसे तीन भेद होते हैं। कंदमूलके, सुईके अग्रभाग [ अनी ] उतने टुकडेमें अनन्त जीव सर्वज्ञ देवने बताये हैं। इनका आयुष्य-जघन्य उत्कृष्ट अंतर्मुहूर्तका है। साधारण वनस्पतिकायकी 'कुल कोडी' अट्ठावीस लाख हैं। इस प्रकार इनका स्वरूप जानकर जो इनके जीवोंकी दया पालेंगे —वह मोक्षके अनन्त सुख पावेंगे ॥

**त्रसकायके चार भेदः**—[ १ ] बे इन्द्रिय, [ २ ] ते इन्द्रिय, [ ४ ] चौरिन्द्रिय, [ ५ ] पंचेन्द्रिय ॥

**बे इन्द्रिय**—याने जिसके दो इन्द्रिय [ जीभ और शरीर ] हो उसे कहते हैं।

**बे इन्द्रिय जीवोंके कुछ नामः**—कोडी, शीप, शंख, लट, कृमि, ( कीडा ) जौंक, इत्यादि बहुतसे बे इन्द्रिय जीव हैं। बे इन्द्रियकी 'कुल कोडी' सात लाख है। आयुष्य-जघन्य अंतर्मुहूर्तका उत्कृष्ट बारह वर्षका है।

**ते इन्द्रिय**—याने तीन इन्द्रिय ( जीभ, नाक, शरीर,) वाले जीवोंको कहते हैं। उनके कुछ नामः—जू, लिख, चिंटी [ कीडी ] मकोडा, कुंथुआ, खटमल, आदि आदि तेन्द्रिय जीव है। इनकी 'कुल कोडी' आठ लाख है। आयुष्य-जघन्य अंतर्मुहू-—र्तका उत्कृष्ट ४९ दिनका है ॥

**चौरिन्द्रिय** याने जिसके चार इन्द्रिय [ जीभ, नाक, आंख, शरीर ) हो, उसे, कहते हैं। चौरिन्द्रिय जीवोंके कुछ नामः—मकडी, मच्छर, भंवरा, टीडी, पतंगिया, बिच्छू,

कसारी इत्यादि चारिन्द्रिय जीव हैं। इनका कुलकोटी ९ लाख हैं। आयुष्य-जघन्य अन्तर्मुहूर्तका-उत्कृष्ट छे मासका है॥

पचेन्द्रिय—याने पांच इन्द्रिय वाले ( काया, कान, आंख, जीभ, नाक ) आत्माओंको कहते हैं। इनके दो भेद—१ अपर्याप्ता २ पर्याप्ता, तथा चार भेद—नारकी तिर्यंच, मनुष्य और देवता॥ नारकीका कुल कोडी २५ लाख, देवताकी कुल कोडी २६ लाख, तिर्यंच पचेन्द्रियकी कुल कोडी ५३॥ लाख, और मनुष्यकी कुल कोडी १२ लाख है॥

नारकी और देवताका आयुष्य-जघन्य दश हजार वर्ष, उत्कृष्ट ३१ सागरका, तिर्यंच और मनुष्यका जघन्य अंतर्मुहूर्तका उत्कृष्ट-तीन पल्यका॥

ऐसा—जानकर जो त्रस कायके जीवोंकी दया पालेंगे व मोक्षके अनन्त सुख पावेंगे॥

## इति छे कायका थोकडा समाप्त॥

* तिर्यंच पचेन्द्रियकी ५३॥ लाख कुल कोडीका हिसाब—जलचरकी १२॥ लाख, स्थलचरकी १० लाख, खेचरकी १२ लाख, उरपरकी दश लाख भुजपरकी ९ लाख, यों मिलकर सब ५३॥ लाख होते हैं॥

जीवके छे भेदः—१ पृथ्वीकाय, २–अप काय, ३–तेउ काय, ४–वाउ काय, ५–वनस्पति काय, ६–त्रस काय ॥ तथा १–एकेन्द्रिय, २–बेइन्द्रिय, ३–तेइन्द्रिय, ४–चौरिन्द्रिय, ५–पंचेन्द्रिय, ६–अनेंद्रिय ॥ तथा १–सकषायी, २–क्रोधकषायी, ३–मान कषायी, ४–माया कषायी, ५–लोभ कषायी, ६–अकषायी ॥

जीवके सात भेद —१–पृथ्वी काय, २–अप काय, ३–तेउ काय, ४–वाउ काय, ५–वनस्पति काय, ६–त्रस काय, ७–अकाय ॥

जीवके आठ भेद –१ सलेशी, २–कृष्ण लेशी, ३–नील-लेशी, ४–कापुत लेशी, ५–तेजू लेशी ६–पद्म लेशी, ७–शुक्ल लेशी, ८–अलेशी ॥ तथा १–नारकी, २–तिर्यंच, ३–तिर्यंचनी, ४–मनुष्य, ५–मनुष्यनी, ६–देवता, ७–देवी, ८–सिद्धभगवान् ॥

जीवके नव भेद —चार गतिका अपर्याप्ता, पर्याप्ता और सिद्धभगवान ॥ तथा पांच स्थावर और चार त्रस, ये ९ ॥

जीवके दश भेदः—पांच स्थावर, चार त्रस, ये नव, और दशमा–नो स्थावर, नो त्रस, एवं १० ॥ तथा एकेन्द्रियसे लेकर पचेन्द्रिय तक, इन पांचोंका अपर्याप्ता और पर्याप्ता, एवं १० ॥

जीवके ग्यारह भेदः—पांचोंन्द्रियों (एकेन्द्रियसे पंचेन्द्रिय तक) का अपर्याप्ता, पर्याप्ता, ये दश, और नो अपर्याप्ता, नो पर्याप्ता एवं ११ ॥

जीवके बारह भेद —छहों कायका अपर्याप्ता, और पर्याप्ता य १२, ॥

जीवके तरह भेद — छहों लेश्याका अपर्याप्ता और पर्याप्ता और अलश्री, एव १३ ॥

जीवके पौदह भद —१ सूक्ष्म एकेन्द्रिय, २-बादर एकन्द्रिय, ३—बइन्द्रिय, ४—तेइन्द्रिय, ५—चौरिन्द्रिय, ६—असन्नी पचेन्द्रिय, ७—सन्नी पचेन्द्रिय, इन सातोंका अपर्याप्ता और अपर्याप्ता, ये १४ ॥ इस तरह जीवके-५६३ भेद होते हैं, जिनका विस्तार पचीस बोलके [ थोकडेके ] इकीसमें बोलमें आगया है, वहांसे जान लेना ॥

## २ अजीव तत्त्व ।

अजीव तत्त्व किसको कहना ? जिसमें चैतन्यता नहीं, जो सुख दुःखको न जान सकता हो या कर्मोंका कर्ता [ करने वाला ) और भोक्ता ( भोगनेवाला ) न हो, इत्यादि लक्षणोंसे जो युक्त हो उसका नाम 'अजीव' है ॥ उस अजीवके जघन्य १४ भेद, और उत्कृष्ट ५६० भेद है ॥

इनकाभी विस्तार पचीस बोलके इकीसमें बोलमें आचुका है—वहांसे जान लना चाहिए ॥

## ३ पुण्य तत्त्व ।

जिन शुभ कर्मोंके करनेसे जीवको, सम्पत्ति, आरोग्यता, स्त्री, पुत्रादिक परिवार, कीर्ति, रूप, लक्ष्मी दीर्घायुष्य, आदि २ अच्छी २ चीजें मिलती हैं—उसको 'पुण्य' कहते हैं । सब पुण्य बांधनेके समय जीवको दुःख मालूम होता है और

# नवतत्त्व

## गाथा.

जीवाजीवा पुण्णं, पावासव संवरोय निज्झरणा ॥
बंधो मुरकओ य तहा, नव तत्ता हुंति नायव्वा ॥ १ ॥

अर्थ—१ जीव, २–अजीव, ३ पुण्य, ४–पाप, ५–आश्रव ६ संवर, ७–निर्जरा, ८–बंध, ९–मोक्ष ॥ ये नव तत्त्व है ।

## जीवतत्त्व ।

**जीवतत्व किसको कहना?** जो चैतन्य, लक्षणवाला हो, जो सदा सहउपयोगी हो, जो सुखदुःखको जाननेवाला हो, और जो असंख्यात प्रदेशी हो, व्यवहारनयसे जो कर्मोंका करनेवाला, वा भोगनेवाला हो, तथा कर्मोंको तोडनेवालाभी हो, निश्चयनयसे जो ज्ञानदर्शन चारित्रका धारक हो, इत्यादि लक्षणोंकर जो सहित हो–उसका नाम जीव है ।

**उस जीवके दो भेदः**—१–संसारी, और २–सिद्ध ।

१ **संसारी जीव उसे कहते है**—जो कर्म बंधनोंसे बंधाहुआ हो । २ **सिद्ध जीव उसे कहते हैं**—जिसके पीछे कर्म रूप बन्धन न हो ॥

फिर जीवके दो भेद–१-स्थावर,*और २ त्रस, फिरजीवके दो भेद –१-सन्नी, और २-असन्नी, फिर जीवके दो भेद –१-सूक्ष्म, और २-बादर ॥

जीवके तीन भेद —१ स्त्रीवेद, २ पुरुष वेद, ३ नपुसक वेद ॥ तथा १–भवसिद्धिया २–अभवसिद्धिया, ३–नोभव सिद्धिया-नो अभवसिद्धिया ॥ तथा १ सन्नी २ असन्नी, ३ नो सन्नी ना असन्नी ॥

जीवके चार भेद —१ स्त्री वेद, २–पुरुष वेद, ३–नपुसक वेद, ४–अवेदी ॥ तथा १–चक्षुदर्शनी, २–अचक्षुदर्शनी, ३–अवधि दर्शनी, ४–केवल दर्शनी ॥

जीवके पांच भेद —१-नारकी, २ देवता, ३ तिर्यंच, ४ मनुष्य, ५ सिद्धभगवान, तथा १–एकेन्द्रिय, बेइन्द्रिय, ३–तेइन्द्रिय, ४–चौरिन्द्रिय, ५–पचेन्द्रिय तथा १–सयोगी २–मनयोगी, ३–वचन योगी, ४–काययोगी, ५–अयोगी ॥ तथा १–क्रोध कषायी, २–मानकषायी, ३–माया कषायी, ४ लोभ कषायी, ५ अकषायी ॥

---

*१ जो एकही जगहपर रहे जिससे चलन हलनादि क्रिया न हो सके, उसका नाम 'स्थावर' है। २–इसके विपरीत जिसका लक्षण हो वह 'त्रस' है। ३–जिसके मन हो वह सन्नी ( सज्ञी ) है। ४–जिसके मन न हो वह असन्नी ( असज्ञी ) है। ५–जो बारीकसे बारीक हो सर्वज्ञके बिना दूसरा जिसे न देख सके वह 'सूक्ष्म' कहा जाता है। ६–जो सबकी दृष्टिमें आसकता है वह 'बादर' ( बड़ा ) है।

भोगनेके समय सुख मालूम होता है—उसेभी 'पुण्य' कहते हैं।

पुण्य बांधनेके जघन्य ९ भेद हैं—१ अन्न पुन्ने ( भूखोंको भोजन देनेसे पुण्य होता है ), पाण पुन्ने [ प्यासोंको पानी पिलानेसे पुण्य होता है ], ३लयण पुन्ने [निराश्रितोंको आश्रय याने—स्थान, मकान, आदि जगह देनेसे पुण्य होता है] ४सयण पुन्ने, [शय्या,बिछौना पाट, पाटलादिक देनेसे पुण्य होता है] ५ वत्थ पुन्ने ( वस्त्र,कपडा देनेसे पुण्य होता है ) ६ मन पुन्ने (मन को अच्छे कामोंमें लगानेसे पुण्य होता है ) ७ वचन पुन्ने [वचन याने -जबानको अच्छे कामोंमें चलानेसे पुण्य होता है ], ८ कायपुन्ने [शरीरसे अच्छे काम बनाने—सेवाभक्ति—करनेसे पुण्य होता है ] ९—नमस्कार पुन्ने [ सबको नमस्कार करनेसे तथा सबके साथ नमकर चलनेसे पुण्य होना है ] ये पुण्य बांधने उपार्जन-पैदा-करनेके ९ साधन-उपाय-कारण-है।

पुण्यके उत्कृष्ट४२भेद हैः—[जिसके द्वारा-पुण्य भोगा जाता है उसके ] १ शातावेदनीय, २ उच्च गौत्र, ३ मनुष्यगति, ४ मनुष्यानुपूर्वी, ५ देवगति, ६ देवानुपूर्वी, ७ पंचेन्द्रिय. ८ औदारिक शरीर, ९ वैक्रयिक शरीर, १० आहारक शरीर, ११ तेजस शरीर, १२ कार्माणशरीर, १३ औदारिक शरीर, अगोपांग, १४ वैक्रयिक शरीर, अंगोपांग. १५ आहारक शरीर

१ जिस जीवके जन्मसे मरण पर्यंत किसी प्रकारका दुःख न हो सुखीवना रहे,—उसे 'शातावेदनीय' पुण्यका उदय कहते हैं २ जो लोकमान्य उच्च कुलमें उत्पन्न हो वह 'उच्च गौत्र' पुण्यहै। ३ मनुष्य जन्मभी 'मनुष्य गति' नामक पुण्य से मिलता है। ४

भगोपांग १६ वज्रऋषभनाराचशरीर संघयण १७ समचउरंस ( समचतुरस्र ) संठाण ( संस्थान ) १८ शुभ वर्ण १९ शुभगंध २० शुभरस २१ शुभस्पर्श २२ अगुरुलघु नाम २३ परघात नाम २४ उच्छ्वास नाम २५ आतप नाम २६ उद्योतनाम २७ शुभगति नाम २८ निमाण नाम २९ त्रस नाम ३० बादर नाम ३१ पर्याप्त नाम ३२ प्रत्येक

---

'मनुष्यानुपूर्वी' मनुष्य जन्मका बंध पड़नेको कहते हैं। ५ देव होनामी 'देवगति' नामक पुण्य है। ६ देवानुपूर्वी' देवगतिके बंध पड़नेको कहते है। ७पांचोंइन्द्रियोंका पाना 'पंचेन्द्रिय' है। ८औदारिक ९ वैक्रियिक १० आहारक ११ तैजस १२ कार्माण इन पांचों शरीरका बंध पड़नामी पुण्यका उदय है १३औदारिक शरीरके पूर्ण अङ्गपांङ्ग १४ वैक्रियिक शरीरके पूर्ण अङ्गोपांग १५ आहारक इन तीन शरीरों इन तीन शरीरोंके पूर्ण अङ्गोपाङ्गोंका पानाभी पुण्यफल है १६ जिस शरीरके हाड़ गठन ( बंधन ) और कीलें वज्रके मुताबिक हो उसे वज्र ऋषभ नाराच शरीर संहनन कहते है, ऐसा शरीर मिलनाभी पुण्यफल है। १७ जिसका शरीर चारों ओरसे मापमेंपर एकसा आवे तथा जो शरीर सुडौल सुदर हो उसे समचउरंस संठाण कहते है। जिसके शरीरका १८ शुभवर्ण १९ शुभगंध २० शुभरस २१ शुभस्पर्श हातादिफलमी पुण्योदय है २२ 'यस्मात्यादय पिण्डवत् गुरुत्वात् न पतति नचार्कतूलवत् लघुत्वादूर्ध्व गच्छति तदगुरुलघुनाम' जिसका शरीर लोह पिण्डकी तरह भारी, नीचेको जानेवाला तथा अर्कतूलके मुताबिक ऊपरको जानेवाला न हो, याने न तो भारी हो और न हल्का हो

**नाम. ३३ स्थिर नाम. ३४ शुभ नाम. ३५ सौभाग्य नाम. ३६ सुस्वर नाम. ३७ आदेय नाम. ३८ यशःकीर्ति नाम. ३९**

---

उसे 'अगुरुलघु नाम' कहते है। २३ 'परेपाघात परघात –यदुदयात्तीक्ष्णशृंगनखसर्पदाढादयो भवंति अवयवा तत्परघातनाम' जिसके उदयसे दूसरोंका घात करसकें ऐसे शरीरावयव मिले उसका 'परघात नाम' है। २४ सुखपूर्वक श्वासोच्छ्वास लेनेको 'उच्छ्वास नाम' कहते है। २५ जिसका शरीर सूर्यवत् तेजवान् हो वह 'आतपनाम' हैं। २६ चन्द्रमाके जैसी जिसके शरीरकी प्रभा हो उसका 'उद्योत नाम' हैं। २७ जिसकी चाल मनोहर हो 'वह शुभगति' हैं। २८ जिसके शरीरके अवयव, इन्द्रियाँ, जहाँकितहाँ हो उसे 'निर्माणनाम' कहते है। २९ जिसके उदयसे बेइन्द्रियादिकमें जन्म हो उसे 'त्रस' कहते हैं। ३८ 'यदुदयादन्यबाधाकरशरीर भवति तद्बादरनाम' जिस शरीरसे दूसरोंको पीड़ा हो तथा जो स्थानको रोककर रहे, वह 'बादर' है ३१ छहों पर्याप्ति जिसके पूरी हो वह 'पर्याप्ति नाम' है. ३२ एक शरीरमें एकही आत्मा ( जीव ) हो, उसे 'प्रत्येक नाम' कहते है। ३३–जिसके उदयसे शरीरमें रसादिक धातु और उपधातु अपनी २ जगहपर स्थिर रहे सो 'स्थिरनाम' है। ३४–जिसके उदयसे शरीरके मनोज्ञ–रमणीय-प्रशस्त मस्तकादिक अवयव हो वह शुभनाम है। ३५–जिसके उदयसे अन्य जीव उससे प्रीति करें वह 'सौभाग्य नाम' है। ३६–जिसका स्वर (कण्ठ आवाज ) मनोज्ञ–सुहावना हो सो 'सुस्वर नाम' है। ३७–जिसके वचनका कोई उल्लंघन न करसकें वह 'आदेयनाम' पुण्यफल है। ३९–जिसकी यश.कीर्ति जगत्‌गरमें फैलजाय उसके 'यश कीर्ति नाम' पुण्यका उदय कहना

देवायु, ४० मनुष्यायु ४१ तिर्यंचायु ४२ तीर्थंकर नामकर्म।
ये पुण्यके ४२ भेद हुए।

## ५ पापतत्त्व

पापतत्त्व किसको कहना ? जिस कार्मोंके करनेसे जीवको दुःखोंकी प्राप्ति होती है उसे 'पाप' कहते हैं। तथा पाप करते समय तो जीवको अच्छा मालूम हो परंतु भोगनेके समय बुरा मालूम हो वह 'पाप' है। उस पापके (पाप बांधनेके) जघन्य [कमसे कम] अठारह भेद (प्रकार) हैं -१ प्राणातिपात २ मृषावाद ३ अदत्तादान ४ मैथुन ५ परिग्रह ६ क्रोध ७ मान ८ माया ९ लोभ १० राग ११ द्वेष १२ कलह (लड़ाई) १३ अभ्याख्यान १४ पैशून्य १५ परपरिवाद १६ रति अरति १७ माया मोसो (मर्ममृषा) मिथ्यादर्शनशल्य ॥

पापके उत्कृष्ट (पाप भोगनेके) ८२ भेद हैं —१ मतिज्ञानावरणीय २ श्रुतज्ञानावरणीय ३ अवधिज्ञानावरणीय ४

---

चाहिए। ३९-४ -४१-जिसके उदयसे देव-मनुष्य-तिर्यंचका पूर्णायु प्राप्त हो उसे देवायु मनुष्यायु, तिर्यंचायु नामक पुण्यप्रकृतिका उदय कहना चाहिए। ४२-जिससे तीर्थंकर पदकी प्राप्ति हो वह तीर्थंकर नाम' पुण्य कर्म है।

ये पुण्यके ४२ भेदोंका संक्षिप्त भावार्थ हुआ।

१-मतिज्ञानावरणीय उसे कहते हैं-जो मतिज्ञानको (इन्द्रियों तथा मनसे जो कुछ जाना जाता है उसे मतिज्ञान कहते हैं) न होने देवे अथवा मतिज्ञानका आवरण या घात करे। २-श्रुतज्ञानावर

**मनः पर्यवज्ञानावरणीय. ५ केवल नाज्ञावरणीय. ६ निद्रा.७निद्रा-निद्रा. ८ प्रचला. ९ प्रचला प्रचला. १० थिणाद्धिनिद्रा( स्त्यान-गृद्धि ) ११ चक्षुदर्शनावरणीय. १२ अचक्षुदर्शनावरणीय. १३**

णीय उसे कहते हैं—जो श्रुत [ सुननेसे जो बात माल्रुम होती हैं उसे श्रुतज्ञान कहते हैं ] ज्ञानका घात करें. । ३—अवधिज्ञानावरणीय उसे कहते है जो अवधि ज्ञान [ बिना इद्रियोंकी सहायताके आत्मिक शक्तिसे रूपी पदार्थोंके जाननेको अवधि ज्ञान कहते हैं । यह पचेन्द्रिय सज्ञी जींवकेही होता हैं ] का घात करें । ४—मन पर्यवज्ञानावरणीय उसे कहते हैं—जो मन पर्यव [ विना इन्द्रियोंकी सहायताके दूसरोंके मनकी बात जानलेनेको मन.पर्यव ज्ञान कहते हैं ] ज्ञानका घात करें । ५—केवल ज्ञानावरणीय उसे कहते है—जो केनल ज्ञान [ लोक अलोककी, भूत भविष्यत् और वर्तमानकी सर्व वस्तुओंको और उनके गुण पर्यायों ( हालतों) को एकसाथ एक कालमें विना इन्द्रियोंकी सहायतासे आत्मिक शक्ति से जाननेको केवल ज्ञान कहते हैं केवलज्ञानीके ज्ञानसे कोई वस्तु वची नहीं रहती ] का घात करें । ६—सुखसे जागृत होनेको निद्रा कहते है । ७ दु खसे जागृत होनेको ‘ निद्रा निद्रा ’ कहते हैं । ८—जिसे उठते बैंठते नींद आया करती हैं, तथा कुछ सोताभी रहे, और कुछ जागताभी रहे, उसे ‘ प्रचला ’ कहते हैं । ९ जिसे चलते फिरते नींद आया करती हैं तथा जिसके मुखसे नींदमें लार वहती रहती है, उसे ‘ प्रचला प्रचला ’ कहते हैं । १०—जिसकी उत्कृष्ट छे महिनोंकी नींद होती है, जो नींदमेंही सब काम करता रहता हैं तथा नींदमें अपनी शक्तिसे बाहरकाभी काम हो तोभी वह कर लेता है और फिर जागनेपर यहभी माल्रुम नरहे कि—मैंने क्या

प्रत्याख्यानावरणीय माया ४२ प्रत्याख्यानावरणीय लोभ ४३ संज्वलनका क्रोध ४४ संज्वलनका मान ४५ संज्वलनकी माया ४६ संज्वलनका लोभ ४७ हास्य ४८ रति, ४९ अरति ५० भय ५१ शोक ५२ दुगछा (जुगुप्सा) ५३ स्त्रीवेद ५४ पुरुषवेद ५५ नपुंसक वेद ५६ तिर्यंचगति ५७ तिर्यंचगत्यानुपूर्वी ५८ एकेन्द्रियनाम ५९ द्वीन्द्रियनाम ६० त्रीन्द्रिय

---

प्रत्याख्यानावरणीय क्रोध ४० मान ४१ माया ४२ लोभ उसे कहते हैं-जो आत्माके सपूर्ण चारित्रका नाश करै इसकी स्थिति चार मासकी है ४३ संज्वलनका क्रोध ४४ मान ४५ माया ४६ लोभ उन्हें कहते हैं-जो यथाख्यात चारित्रका घात करें इसकी स्थिति पन्द्रहदिनकी है ४७ हास्य उसे कहते हैं-जिसके उदयसे हसी आवे ४८ रति उसे कहते हैं-जिसके उदयसे प्रीति हो ४९ अरति उसे कहते हैं-जिस उदयसे अप्रीति हो ५० भय उसे कहते हैं-जिसके उदयसे डर लगे ५१ शोक उसे कहते हैं जिसके उदयसे सताप हो ५२ दुगछा (जुगुप्सा) उसे कहते हैं जिसके उदयसे ग्लानि उत्पन्न हो ५३ स्त्रीवेद उसे कहते हैं जिसके उदयसे जीवके पुरुषसे रमण करनेके भाव हों ५४ पुरुष वेद उसे कहते हैं-जिसके उदयसे जीवके स्त्रीसे रमनेके भाव हों ५५ नपुंसक वेद उसे कहते हैं-जिसके उदयसे स्त्री पुरुष, दोनोंसे रमनेके परिणाम हो ५६ तिर्यंचगति तिर्यंच योनिमें जानेको कहते हैं ५७ तिर्यंचगत्यानुपूर्वी तिर्यच गतिका क्रम पकडनेको कहते हैं ५८ जिसके उदयसे जीव, एकेन्द्रिय ५९ द्वीन्द्रिय ६० त्रीन्द्रिय ६१ चौइन्द्रियका शरीर धारण करै उसे क्रमसे एकेन्द्रियादि नाम

नाम. ६१ चौरिन्द्रिय नाम. ६२ अशुभगतिनाम. ६३ उपघात नाम. ६४ अशुभवर्ण. ६५ अशुभगन्ध. ६६ अशुभरस. ६७ ६८अशुभस्पर्श. ६९ऋषभ नाराच संघयण [संहनन] ७०नाराच संघयण. ७१ अर्ध नाराच सघयण. ७२ कीलक संघयण ७३ छेवट संघयण [ असंप्राप्ताश्रृपाटिका संहनन ] ७४ न्यग्रोधप-

कहते हैं ६२ जिसकी चाल खराब हो, उसे अशुभगतिनाम कहते हैं- ६३ उपघातनाम उसे कहते हैं-जिसके उदयसे ऐसे अग हो, जिनसे अपनाही घात हो. ६४ जिसके उदयसे शरीरका अशुभवर्ण (रग) ६५अशुभगध(वास) ६६अशुभ रस, ६७ अशुभस्पर्श हो, उसे अशुभवर्ण नामादि कहते हैं. ६८जिस शरीरके हाड, और बेठन (वेष्टन) तो वज्रके हो परंतु कीलें, वज्रकी न हो, उसे ऋपभ नाराच सघयण कहते हैं. ६९ जिस शरीरकी हड्डियोंमें- बेठन और कीलें लगी होती हैं उसे नाराच सघयण कहते हैं ७० जिसशरीरकी आधी हड्डियोंमें -बेठन और कीलें लगी होती है उसे नाराच सघयण कहते है ७१ जिस शरीरकी आधी हड्डियोंमें कीलें होती है और आधीमें नहीं होती, उसे अर्ध नाराच सघयण कहते है ७२ जिस शरीरकी हड्डियोंकी सधिया कीलोंसे मिली होती है उसे कीलक ( कीलिका ) संघयण कहते है ७३ जिस शरीरकी जुदी जुदी हड्डिया नसोंसे बधी होती है उसे छेवट [ असप्रात्याश्रृपाटिका ] संघयण कहते हैं. ७४-२-न्यग्रोध परिमडल सस्थानवालेका शरीर वडके पेडकी तरह

१ हाडोंके समूहको सघयण ( सहनन ) कहते हैं हाडों, वधनों और कीलियोंके परिवर्तनसे सहननके छे भेद होते है

२ शरीरकी आकृति—सूरत—शिकलको सस्थान कहते है

रिमंडल सस्थान ( संठाण ) ७५ स्वाति संस्थान [सादि संस्थान ) ७६ वामन सस्थान ७७ कुब्ज संस्थान ७८ हुंडक सस्थान ७९ दानांतराय ८० लाभांतराय ८१ भोगां तराय ८२ उपभोगांतराय ८३ वीर्यान्तराय ये पापतत्त्वके भेद हुए

---

## ५ आश्रवतत्त्व

आश्रव तत्त्व किसका कहना ? जिन कारणोंसे कर्मोंका आ-

---

होता है याने नाभिके नीचेका भाग छोटा और ऊपरका भाग बडा होता है ७५ स्वाति सस्थानवालेका शरीर नीचेसे बडा ऊपर से छोटा होता है ७६ कुब्ज संस्थान वालेका शरीर कुबडा होता है ७७ वामन सस्थान वालेका शरीर ठींगणा होता है ७८ हुंडक सस्थान वालेका शरीर एकसा नहीं होता याने शरीरका कोई हिस्सा छोटा तो कोई बडा, इस प्रकार अशोभनीय होता है ७९ दानांतराय उसे कहते है–जिसके उदयसे और दान न दे सके ८० लाभांतराय उसे कहते है जिसके उदयसे लाभ न होसके ८१ भोगांतराय उसे कहते है जिसके उदयसे अच्छे पदार्थोंको भोग न सके ८२ उप भोगांतराय उसे कहते है–जिसके उदयसे बारबार भोगमें आनेवाले ( जवर कपडे वगैरह चीजोंको ) पदार्थोंका भोग न सके ८३ वीर्यांतराय उसे कहते है जिसके उदयसे शरीर निर्बली हो, सामर्थ्य और ताकत न हो, अथवा हो, तो उसको प्रकाशित न करसके

१ जीवोंको मारनेसे, चोरी करनेसे, मैथुन सेवनसे, परिग्रह रख नेसे, पांचों इन्द्रियों, चारों कषायों, तीनों योगोंका वश न करनेसे, आश्रव होता है

त्माके साथ सम्बन्ध होता है उसे आश्रव कहते है। याने "आश्रूयते कर्म अनेन इत्याश्रवः" जिससे कर्मोंका आना हो —जैसे किसी नावमें कोई छेद हो जाय और उस छेदमेंसे-उस नावमें पानी आने लगे, इसी प्रकार व्रत और प्रत्याख्यानके न होनेसे, विषय कषायोंके सेवनसे आत्मारूप नदीमें, इन्द्रियरूप छेदसे कर्मरूप पानी आने लगे उसका नाम "आश्रव" है.

आश्रवके जघन्य वीस भेद है—वह पचीस बोलमें पहिले बतलाये गये हैं—और उत्कृष्ट ४२ भेद हैः–१ प्राणातिपात आश्रव, २ मृषावाद आश्रव, ३ अदत्तादान आश्रव, ४ मैथुन आश्रव, ५ परिग्रह आश्रव, ६ श्रोतेन्द्रिय आश्रव, ७ चक्षु इन्द्रिय आश्रव. ८ घ्राणेन्द्रिय आश्रव, ९ रसेन्द्रिय आश्रव, १० स्पर्शेंद्रिय आश्रव, ११ क्रोध आश्रव, १२ मान आश्रव, १३

---

१ कायासे जीवादि मारनेको 'काइया क्रिया' कहते है. २ शस्त्रादिकोंसे जीवोंका घात करनेको 'अधिकरणिया' क्रिया कहते है ३ जीव अजीवके ऊपर द्वेष रखनेसे पाउसिया क्रिया लगती है. ४ दूसरोंको परिताप उपजावे तो, परितावणिया क्रिया होती है. ५ जीव हिंसाको पाणाइवाइया क्रिया कहते है. ५ आरंभादि पापोंके करनेसे आरंभिया क्रिया लगती है. ७ धनधान्यादि परिग्रह रखनेसे तथा उनपर ममत्वभाव रहनेसे परिग्रहक्रिया होती है. ८ किसीके साथ छल कपट दंभ करनेसे, ठगनेसे-मायावत्तिया क्रिया लगती है, ९ जिनेन्द्र देवके वचनोंको न माननेसे-विपरीतप्ररूपना करनेसे मिथ्यादंसणवत्तिया क्रिया लगती है. १० किसी प्रकारके व्रत, प्रत्याख्यान नहीं करनेसे 'अपच्चक्खाणिया क्रिया' लगती हैं.

माया आश्रव, १४ लोभ आश्रव, १५ मन आश्रव, १६ वचन आश्रव, १७ काय आश्रव व १७ और २५ क्रिया–१ काइया २ अधिकरणिया, ३ पाउसिया, ४ परितावणिया, ५ पाणाइवाइया, ६ आरंभिया, ७ परिग्गहिया, ८ मायावत्तिया, ९ मिच्छादंसणवत्तिया, १० अपच्चक्खाणिया, ११ दिट्ठिया, १२ पुट्ठिया, १३ पाडुच्चिया, १४ सामंतोवणिया, १५ निसत्थिया १६ साहत्थिया, १७ आणवणिया, १८ विदारणिया,

---

११ कौतुहल भावोंसे नाटक, ख्याल, तमाशा आदि देखनेसे दिट्ठिया क्रिया लगती है १२ राग भावोंसे स्त्री, पुरुष, जेवर, कपड़ा गाय बैल, आदि पदार्थोंको स्पर्श करनेसे पुट्ठिया क्रिया लगती है १३ किसीको धनाढ्य परिवार सम्पन्न, सुखी, देखकर, उसका बुरा चिंतन करें तो पाडुच्चिया क्रिया लगती है १४ अपनी सम्पदा देखकर मान करें, तथा अपनी सम्पदाकी प्रशंसा सुनकर हर्षित होवें या दूध, दही घी, तेल, प्रमुखके बरतनोंको उघाडे रक्खे तो सामंतोवणिया क्रिया लगती है १५ राजादिकोंके आदेशसे, सग्राम करें ताल, सर, गढ, कोट वगैरह बनावें, कुवा, बावडी, खुदावें वा निसत्थिया क्रिया लगती है १६ जाति कुल अभिमानके वश होकर जीव हिंसा करें तथा दूसरोंसे करावें, तथा धोबी, किसान आदिकी प्रशंसा करें तो साहत्थिया क्रिया लगती है १७ दूसरोंको आरंभ समारंभ करनेकी आज्ञा दे तो आणवणिया क्रिया लगती है १८ जीव, अजीवका वध करनेसे विदारणिया क्रिया लगती है १९ दूसरोंके भोगोंकी इच्छा करें, मनमें कामभोगोंकी तिमाभिलाषा रक्खें तथा वस्त्रादि महोपकरण अयत्नासे उठावें, और अयत्नासे रक्खें तो

१९ अणाभोगक्रिया, २० अणवकंखवत्तिया, २१ अणउपयोगक्रिया, २२ सामुदाणिया, २३ पेजवत्तिया, २४ दोसवत्तिया, २५ इरियावहिया क्रिया, ये आश्रवके ४२ भेद हुए.

---

## ६ संवरतत्त्व.

संवर तत्त्व किसको कहना? संवर कहते है रोकनेको, याने आत्मारूप नदीमें इन्द्रियरूप छेदसे जो कर्मरूप पानी आता है उसे जो रोकदे, उसका नाम संवर है.

संवरके जघन्य २० भेद, उत्कृष्ट ५७ भेद है. जघन्य २० भेद पच्चीस बोलमें आचुके है। यहाँ उत्कृष्ट ५७ भेदोंका विस्तार कहते है:—

पांच समिति—१ इरिया समिति, २ भाषासमिति, ३ एषणासमिति, ४ आयाणभंड़मतनिखेवणा समिति, ५ उच्चारपासवण खेल जल संघाण पारिठावणिया समिति ॥ ( तीन गुप्ति ) ६

---

अणाभोगक्रिया लगती हैं. २० ससार विरुद्ध और धर्म विरुद्ध कोई कार्य करनेसे अणवकंखबत्तिया क्रिया लगती है. २१ उपयोगरहित कोई काम करनेसे अणउपयोग क्रिया लगती है २२ मेळो, तमाशा, आदि देखा जाता है, तथा बहुत लोक मिलकर जो कार्य करते है, वह सामुदाणिया क्रिया हैं. २३ राग, प्रीति, मोहके वशसे पेजवत्तिया क्रिया लगती हैं. २४ क्रोधके वशसे दोषवत्तिया क्रिया लगती हैं. २५ चलते हलते इरिया वहिया क्रिया लगती हैं,

---

१ कोई आदान समिति. २ कोई उत्सर्ग समिति कहते हैं.

मन गुप्ति, ७ वचन गुप्ति, ८ काय गुप्ति ॥ (बाईस परिषह) ९ क्षुधापरिषह, १० तृषा परिषह, ११ शीतपरिषह १२ उष्ण परिषह, १३ दंश मशक परिषह, १४ अचेल परिषह, १५ अरति परिषह, १६ स्त्री परिषह, १७ चर्या परिषह १८ आसन

१ देखकर चलनेको 'इर्या समिति' कहते हैं निरवद्य [ पाप रहित ] मित, प्रिय, सत्य, वचन बोलनेको 'भाषासमिति' कहते हैं ३ शास्त्रमर्यादायुक्त निर्दोष आहार वस्त्र पात्र, आदि लेनेको 'एषणा समिति' कहते हैं ४ प्रत्येक वस्तु यत्नासे उठाने रखनेको 'आयाणभंडमत्त निक्खेवणा समिति' कहते हैं ५ डालनेयोग्य वस्तुको यत्नासे डालनेको 'उच्चार पासवण खेल जल्ल सिंघाण पारिठावणिया समिति' कहते हैं ६ मन वश करनेसे 'मन गुप्ति' होती है ७ वचन वश करनेसे 'वचन गुप्ति' होती है ८ काय [शरीर] वश करनेसे 'काय गुप्ति' होती है ९ भूखके सहन करनेको क्षुधा परिषह कहते हैं १० प्यासके सहन करनेको तृषापरिषह कहते हैं ११ सर्दीका दुःख सहन करनेको शीतपरिषह कहते हैं १२ गर्मीका दुःख सहन करनेको उष्ण परिषह कहते हैं १३ डांस, मच्छर बिच्छू वगैरह जानवरोंके काटनेको दंश मशक परिषह कहते हैं १४ अल्प वस्त्रोंसे निर्वाह करनेको अचेल परिषह कहते हैं १५ अनिष्ट वस्तुपरभी द्वेष नहीं करनेको अरति परिषह कहते हैं १६ ब्रह्मचर्य नष्ट भ्रष्ट करनेके लिये स्त्रियोंके द्वारा मनको उपद्रव होनेपरभी विकार नहीं करना मन परिणामोंको चलने नहीं देना स्त्रीपरिषह है १७ चलते समय पैरमें कांटे घास कंकर चुभ जानेका दुःख

१ कोई कोई 'परिषह' का 'परीषह' लिखते हैं

परिषह, १९ शय्यापरिषह, २० आक्रोश परिषह, २१ वध परिषह, २२ याचना परिषह, २३ अलाभपरिषह, २४ रोग परिषह, २५ तृणस्पर्श परिषह, २६ मळ परिषह, सत्कार पुरस्कार परिषह, २८ प्रज्ञा परिषह, २९ अज्ञान परिषह, ३०

---

सहन करना तथा पैदल चलना चर्यापरिषह हैं. १८ एकही आसन पर बैठे रहनेका दुःख सहन करना, आसन परिषह हैं १९ ककरीली जमीन अथवा पत्थरपर सोनेका दुःख सहन करना शय्यापरिषह होता है २० किसी दुष्ट पुरुषके गाली वगैरह देनेपरभी क्रोध न करके क्षमा धारण करना आक्रोश परिषह हैं २१ किसी दुष्ट पुरुषके द्वारा मारे पीटे जानेपरभी क्रोध और क्लेश नहीं करना वध परिषह हैं २२ मागकर लाना-भिक्षा करना-गौचरी लाना-मागना-याचना परिषह है २३ बिमारीका दुःख सहन करना रोग परिषह हैं. २४ आवश्यतानुसार कोई वस्तु न मिलनेपर क्लेश न करना अलाभ परिषह हैं. २५ शरीरमें काच, सुई, काटे वगैरहके चुभजानेका दुःख सहन करना तृणस्पर्श परिषह है. २६ शरीरमें पसीना आजाने, वस्त्रोंमें धूल मिट्टी लगजानेका दुःख सहन करना और न्हाना धोना नहीं करना मळ परिषह हैं. २७ किसीके आदर सत्कार अथवा विनय प्रणाम वगैरह न करनेपर बुरा न मानना; सत्कार पुरस्कार परिषह हैं. २८ अधिक विद्वान् होनेपरभी मान न करना प्रज्ञा परिषह हैं. २९ मिहनत करनेपरभी [ पढनेपरभी ] ज्ञान न आनेका दुःख सहन करना-अज्ञान परिषह है ३० केवळी तीर्थंकर कथित—सूक्ष्म बातें समझमें न आनेपरभी अपनी श्रद्धाको दूषित न करना दर्शन परिषह हैं.

दर्शन परिषह * — — — —

## [ दश प्रकारका यति धर्म ]

१ ३१ 'खंती' (क्रोध न करना) ३२ 'मुत्ति' (लोभन करना) ३३ 'अज्जवे' (कपट न करना) ३४ मद्दवे (मान न करना) ३५ 'लाघवे अथवा शौचे' (केवलीक वचनोंकी, आज्ञाओंकी चोरी न करना तथा अपने अंत करणको शुद्ध रखना) ३६ 'सच्च' (सच बोलना) ३८ 'संयमे' (१७ प्रका संयम पालन करना) ३८ 'तवे' (१२ प्रकारका तप करना या मनको वश करना) ३६ 'आकिंचन्न' (समस्त परिग्रहका त्याग करना—अथवा ममत्वभाव रहित होना) ४० बमचरवास" (मैथुनका त्याग करना)

## ( बारह भावना )

४१ अनित्य भावना—ऐसा विचार करनाकि संसारकी तमाम चीजें नाश हो जानेवाली है, कोईभी नित्य नहीं है

४२—अशरण भावना—ऐसा विचार करना कि जगतमें कोइ का शरण नहीं है और मरणसे बचानेवालाभी कोइ नहीं है

४३ संसार भावना—ऐसा चिन्तवन करना कि यह ससार असार है, इसमें जरासी सुख नहीं है

४४एकत्व भावना—ऐसा विचार करना कि—अपने अच्छे

* मुनिलाग कर्मोंकी निर्जरा और कायक्लेश करनेके लिए समता भावोंसे जो स्वयं दु ख सहन करते है उन्हें परिषह ( परिषह शब्दसे परिषह सहन समझना चाहिए ) कहते हैं

बुरे कर्मोंके फलको यह जीव अकेलाही भोगता है, कोई सगा साथी नहीं बँटा सकता.

४५ अन्यत्व भावना—ऐसा विचार करना कि पुत्र, स्त्री वगैरह संसारकी कोईभी वस्तु अपनी नही है,

४६ अशुचि भावना—ऐसा विचार करना कि-यह देह अपवित्र और घिनावनी है, इससे कैसे प्रीति करना चाहिए?

४७ आश्रव भावना—ऐसा चितवन करना कि-मन, वचन कायके हलन चलनसे कर्मोंका आश्रव होता है, सो बहुत दुखदाई है, इससे बचना चाहिए।

४८ संवर भावना—ऐसा विचार करना कि—संवरसे यह जीव संसार समुद्रसे पार हो सकता है इस लिए संवरके कारणोंको ग्रहण करना चाहिए.

४९ निर्जरा भावना—ऐसा विचार करना कि—कर्मोंका कुछ दूर होना निर्जरा है, इस लिए इसके कारणोंको जानकर कर्मोंको दूर करना चाहिए,

५० लोकभावना—लोकके स्वरूपका विचार करना कि—कितना बडा है, उसमे कौन २ जगह है, और किस किस जगह क्या क्या रचना है, और उससे संसार परिभ्रमणकी हालत मालूम करना.

५१ बोधि दुर्लभ भावना—[ बोध भावना ]-ऐसा विचार करना कि-यथा प्रवृत्तिकरण या अकाम निर्जरासे, मनुष्यभव, उत्तमकुल, दीर्घायुष्य, शरीर निरोग, धर्मश्रवणादि योग वगैरह वगैरह बडी कठिनतासे प्राप्त हुए है, इन्हें पाकर बेमतलब न

खोना चाहिए किन्तु रत्नत्रय [ सम्यग् दर्शन, सम्यग् ज्ञान सम्यग् चारित्र ] का धारण करना चाहिए ।

५२ धर्मभावना—धर्मका स्वरूप चिन्तन करना कि इसीसे इस लोक और परलोकके सब तरहके सुख मिल सकते हैं

## [ पांच प्रकारका चारित्र ]

५३—सामायिक चारित्र ५४ छेदोपस्थापन य चारित्र ५५ परिहार विशुद्धि चारित्र ५६ सूक्ष्म सांपराय चारित्र ५७ यथाख्यात चारित्र

१–सब जीवोंमें समतामाव रखना रागद्वेषरहित होना-सुख दुःखमें समान रहना शुभ अशुभ विकल्पोंका त्याग करना, जिसमें ज्ञान दर्शन-चारित्रका पूर्ण लाभ हो, जिससे-सावद्य कर्मोंका त्याग हो जाय, उसका नाम सामायिक चारित्र है

२ पूर्वोक्त-सब विरति सामायिक चारित्रकाही—छेदादि विशेष प्रकारसे विशुद्ध किया जाता है तथा जो नवदीक्षित साधुको कुछ समयबाद दशवैकालिकादि अध्ययन पढ़ाकर पंच महाव्रत दिये जाते है तथा व्रतादिमें भंग पड़नेपर प्रायश्चित वगैरह लेकर सावध न होना-पड़ता है-यह छेदोपस्थापनीय चारित्र है

३ रागद्वेषादि विकल्पोंका त्यागकर तपादियोगसे अधिकताके साथ आत्मविशुद्धि करना परिहार विशुद्धि चारित्र है

४ अपनी आत्माको कषायसे रहित करते करते उपशमलाभ

कषाय नाममात्रको रहजाय उसको सूक्ष्म सांपराय कहते हैं.

५ सर्वथा कषाय रहित-जैसा निष्कंप आत्माका शुद्ध स्वभाव है वैसा होना यथाख्यात चारित्र है.

५ समिति, ३ गुप्ति, २२ परिषह, १० यतिधर्म, १२ भावना, ५ चारित्र, सर्व मिलकर संवरके ५७ भेद पूरे हुए.

---

## ७ निर्जरातत्त्व.

निर्जरा तत्त्व किसको कहना? जिससे कर्मोंका खिरना-झडना हो, याने जिससे कर्मोंका थोडा थोडा क्षय होता जाय -उसे निर्जरा कहते हैं. जैसे किसी नांवमें पानी भरजाय-और उसे थोड़ा थोडा कर बाहर फैंकाजाय-इसी प्रकार आत्माके पीछे जो कर्म लगे हुए हैं उनका थोडा थोडा क्षय होना-निर्जरा है. इसकेभी दो भेद हैं. (१) द्रव्य निर्जरा (२) भाव निर्जरा तथा (१) अकाम निर्जरा, २ सकाम निर्जरा.

१ आत्माके जिन भावोंसे कर्म अपना फल देकर नष्ट होता है-वह भाव निर्जरा है. २ और समय पाकर तपसे कर्मका नाश होना-द्रव्यनिर्जरा है.

१ इच्छाके विना जो कष्ट सहन किया जाता है उसे अकाम निर्जरा कहते हैं.

२ अपनी इच्छासे जो कष्ट सहन किया जाता है उसे सकाम निर्जरा कहते हैं.

# निर्जरातत्वके जघन्य उत्कृष्ठ बारह भेद हैं

१ अनसन २ ऊनादरी, ३ वृत्तिसंक्षेप [ भिक्षाचरी ] ४ रस परित्याग, ५ कायक्लेश, ६ प्रतिसंलीनता, ७ प्रायश्चित्त ८ विनय ९ वैयावच्च, १० सज्झाय, ११ ध्यान, १२ काउसग्ग्

१ तीनों तथा चारों आहारका त्याग करनेको 'अनसन कहते हैं इसके दो भेद —१ इत्तरीय, और २अवकाहिय, इत रीय तपके ६ भेद —१ श्रेणी तप, २ प्रतर तप, ३ घन तप, ४ वर्ग तप, ५ वर्गावर्ग तप, ६ प्रकीर्ण तप

( १ ) एक उपवाससे लेकर छह महीने तककी तपस्याको श्रेणीतप कहते हैं

( २ ) प्रतर तप उन्हें कहते हैं–जो इस रीतिसे तप किया जाता है–उपवास, बेला, तेला, चौला, फिर बेला, तेला, चौला, फिर उपवास तेला, चौला फिर उपवास, बेला फिरचौला, उपवास, बेला तेला इस प्रकार सोलह काठोंमें आनेवाले तपको प्रतरतप कहते हैं यह तप एक महीना और छब्बीस दिनमें पूरा होता है

३ घन तप —उपरोक्त मुताबिक ६४ काठोंमें आनेवाले अंकोंकी तपस्याको कहते हैं यह तप सात महीनों और चौदह दिनोंमें पूरा होता है

४ वर्ग तप– ऊपरके मुताबिक ४०९६ काठोंमें आनेवाले अंकोंकी तपस्याको कहते हैं यह तप ३० वर्ष ९ महीनें, २६ दिनोंमें पूरा होता है

५ वर्गावर्ग तप–१ करोड, ६७ लाख, ७७ हजार, २१६ कोठोंमें आनेवाले अंकोंकी तपस्याको कहते है. यह तप १ लाख, ६३ हजार, १११ वर्ष, ९ महीना, २६ दिनोंमें पूरा होता है

६ प्रकीर्ण तप–अनेक प्रकारसे किया जाता है. इसके कुछ भेद ये है:–एकावली, रत्नावली, कनकावली, मुक्तावलि, लघु सिंह क्रीडित, बृहत्‌सिंह क्रीडित खुड्डाग सर्वतो भद्र, महाभद्र महासर्वतोभद्र, जवमध्यपडिमा, वज्रमध्यपडिमा, गुणरत्नावली कर्म चूर, आंबिलवर्धमान इत्यादि इत्यादि

१ एकावली तप इस रीतिसे किया जाता है:–प्रथम-उपवास करें, फिर बेला, करे, तेला करें, इसके बाद बीचमें, फुटकर आठ उपवास करे, फिर उपवाससे लेकर १६ तक चढावें, फिर फुटकर चौंतीस उपवास करे. फिर सोलहसे लेकर उपवासतक पीछा उतारे, फिर बीचमें फुटकर आठ उपवास करें. बादमें ३–२–१ करें. इस तरह चार वक्त तप करें पहली वारमें ( पारणाके दिन ) जैसा मिले वैसा आहार करे, दूसरी वारमें- ऊपरसे विगयको त्यागे. याने विगय न ले तीसरी वारमे लूखा खावें चौथी वारमें–आंबिल करें

इस तपके करनेमें–चार वर्ष, आठमास, आठ दिन लगते है. ऐसेही आगे ९ नवमें तप तक की जो जो तपस्या हैं वेभी चार चार वक्तही करना, समझना. परंतु जहां जहा जो जो फर्क है वह दिखाते हैं.

२ रत्नावली तपमें–पहलेके एकावली तपमें जहां आठ आठ

और चौतीस उपवास हैं यहां–आठ आठ और चौतीस चौतीस बेले समझने चाहिए इस तपके करनेमें पांच वर्ष, दो महीना, अठाईस दिन लगते हैं शेष रीति एकावलीकी तरह जानना चाहिए

३ कनकावली तप–रत्नावली तपमें जहां–आठ आठ और चौतीस चौतीस बेल हैं–यहां आठ आठ तथा चौतीस चौतीस तेले जानने, इसके करनेमें–पांच वर्ष, नव मास अठारह दिन, लगते हैं शेषरीति–रत्नावलीकी तरह जानना

४ मुक्तावली तप–एकसे लेकर १६ तक चढ़ाना और उतारना, और चढ़ाना और उतारना इस प्रकारकरनेसे मुक्तावली तप होता है इसके करनेमें ३ वर्ष, १० महीने लगते हैं

५ लघु सिंह क्रीडित तप–इस तरह करें–पहले–१ फिर २ फिर १, फिर ३ फिर २, फिर ४ फिर३–५ ४ ६ ५–७ ६ ८ ७–९ –८ ९–७–८ ६ ७–५ ६ ४ ५ ३ ४ २ ३ १ २ १ इस प्रकार क्रम क्रमसे चार वक्त उपवासोंके थोक करें इस तपके करनेमें–दो वर्ष, अठावीस दिन लगते हैं–

६ वृहत सिंह क्रीडित तप–इस तरह किया जाता है १ २ १ ३ २ ४ ३ ५ ४ ६ ५ ७ ६ ८ ७–९ ८ १० ९ ११ १० १२ ११ १३ १२ १४–१३ १५ १४–१६ १५ १६ १४ १५ १३ १४ १ १३ ११ १२ १० ११ ९ १० ८ ९–७ ८–६ ७ ५ ६ ४ ५ ३–४ २ ३ १ २ १ इस प्रकार चार दफह उपवासोंके थोक करनेका महत्सिंह क्रीडित तप करते हैं इसके करनेमें ६ वर्ष, २ महीना, १२ दिन लगते हैं

७ खुड़ाग सर्वतोभद्र तप इस तरह किया जाता है:—१-२-३-४-५-३-४-५-१-२ ५-१-२-३ ४-२-३-४-५-१-४-५-१-२-३ इस क्रमसे चार दफह तप करनेको खुडाग सर्वतोभद्र तप कहते है. इसके करनेमें १ वर्ष, १ महीना, १० दिन लगते है.

८ महाभद्र तप इस प्रकार किया जाता है:—१ ६ ७-८ ९ ७ ८ ९ ५ ६ ९-५-६ ७-८ ६-७-८ ९ ५-८-९-५-६ ७ इस क्रमसे चार दफह करनेके तपका नाम महाभद्र तप है इस तपके करनेमे २ वर्ष, २ मास २० रोज लगते है.

९ महा सर्वतोभद्र तप इस प्रकार किया-जाता है:—१-२-३,४-५-६ ७ ४-५-६-७-१-२-३-७ १-२-३-४ ५ ६, ३ ४-५-६,७-१-२-६ ७-१-२-३-४-५ २ ३ ४ ५ ६ ७ १,५-६-७-१-२-३ ४ इस क्रमसे चार दफह तपके करने का नाम महा सर्वतो भद्र तप है. इसके करनेमें—२—वर्ष, ८—मास, १०, रोज लगते है

१०—जवमध्यपडिमा तप इस प्रकार करनेमें आता है:—प्रथम शुदि एकमके रोज एक कॅवल ( ग्रास ) आहार करें, दूजके रोज दो कॅवल, तीजके रोज तीन कॅवल, यों बढ़ाते बढ़ाते पूर्णिमाके रोज पन्द्रह कॅवल आहार करें फिर घटाना शुरू करें—सो—वदि एकमके रोज १४ कॅवल आहार करें, दूजके रोज १३ कॅवल, तीजके रोज १२ कवल, यों घटाते घटाते वदि १४ के रोज एक कॅवल आहार करें और अमावासके रोज उपवास करें.

इस तपके करनेमें एक महीना लगता है,

११— वज्रमध्य पड़िमा तप इस प्रकार किया जाता है:—

प्रथम वदि एकमके रोज पन्द्रह कँवल आहार करे दूसरे रोज १४ कँवल, एसे घटाते घटाते अमावासके रोज एक कँवल पर आवे, फिर बढ़ाना शुरू करे, सो शुदि एकमके रोज दो कँवल आहार करे दूसरे रोज तीन कँवल, तीसरे रोज चार कँवल यों बढ़ाते बढ़ाते चौदशके रोज १५-कँवल आहार करे पूनमके रोज उपवास करे इस प्रकारके तपका नाम 'वज्रमध्य पडिमा' है इसके करनेमेंभी एक महीना लगता है

१२ गुणरत्नावली तपके करनेकी विधि —नीचे लिखे अनुसार चौविहार तपस्या करे, दिनमें सूर्यकी आतापना ले उत्कटासन ( उकडासन )से बैठे, रातमें वीरासनसे रहे, वा नग्न रहे सोलह महीनोंतक यह विधि करे जिसमें पहिले महीनेमें-१५ उपवास करे दूसरे महीनेमें-१०-बेले करे तीसरे महीनेमें-आठ तेले करे चौथे महीनेमें-छे चौले करे पांचवे महीनेमें पांच पचौले करे, छट्ठे महीनेमें-छह छहके चार थोक करे, सातवें महीनेमें सात सातके तीन थोक करे आठवें महीनेमें-आठ आठके तीन थोक करे नववें महीनेमें नव नवके तीन थोक करे दसवें महीनेमें-दस दसके तीन थोक करे, ग्यारहवें महीनेमें-ग्यारह ग्यारहके तीन थोक करे, बारहवें महीनेमें-बारह बारहके दो थोक करे तेरहवें महीनेमें तेरह तेरहके दो

---

१— लगातार दो उपवास करनेको बेला कहते है २ तीन उपवास करनेको तेला कहते है, ३ चार उपवास करनेको चौला कहते है ४ पांच उपवास करनेको पचौला कहते है ५ चार थोक चार बार करनेको कहते है

थोक करें, चौदहवें महीनेमें—चौदह चौदहके दो थोक करें, पंद्रहवे महीनेमें—पन्द्रह पन्द्रहके दो थोक करें, सोलहवें महीनेमें सोलह सोलहके दो थोक करें, इस प्रकारके तपका नाम गुण रत्नावली है

१३ कर्मचूर तप—इस तरह करें-पहले एक आठाई करे फिर तेरह पँचोलें, सतरह चौलें, तेईस तेलें, बयालीस बेलें. और सौ उपवास करें. इसको कर्मचूर तप कहते हैं इसके कर नेमें एक वर्ष, सात मास, वीस रोज लगते है

१४—आंबिल वर्द्धमान तप—इस तरह होता है:—एक आंबिल और एक उपवास, दो आंबिल और एक उपवास, तीन आंबिल और एक उपवास, यावत् सौ आंबिल और एक उपवास इस तरहके तपका "आंबिल वर्धमान" नाम है. यह चौदह वर्ष तीन महीना और वीस दिनमें पूरा होता है.

अवकाहिय ( तप ) के ६ भेद—( १ ) 'भत्तपच्चक्खाण—यावज्जीवपर्यन्त—चारों आहार छोड देनेको कहते है, ( २ ) 'पादोगमन' आहार और शरीर दोनों छोड़देनेको और हलन चलन क्रिया नहीं करनको कहते है. ( ३ ) 'परिकम्म'—भक्त प्रत्याख्यान वाला प्रतिक्रमण करें, उसे कहते है ( ४ ) 'अप रिकम्म' पादोगमनवाला प्रतिक्रमण नहीं करें, उसे कहते है.(५) 'निहारिम'—गांवमें संथारा करने और उनके शरीरका दहन होनेको कहते है.

( ६ ) 'अनिहारिम'—गॉवके बाहिर अटवियों, पहाडों आदिमें संथारा किया जाता है और फिर उनके शरीरका दहन नहीं होता—उसे कहते है.

( २ ) उणोदरी तपके दो भेद—द्रव्य उणोदरी २ भाव उणोदरी

द्रव्य उणोदरीके ३ भेद—१ आहार उणोदरी २ वस्त्र उणोदरी, ३ पात्र उणोदरी,

१, २, ३—आहार, वस्त्र, पात्र, आदि उपकरणोंके कम करनेको आहार-वस्त्र-पात्र उपकरण उणोदरी कहते हैं

भाव उणोदरीके ८ भेद —१ क्रोध उणोदरी, २ मान उणोदरी, ३ माया उणोदरी, ४ लोभ उणोदरी ५ राग उणोदरी, ६ द्वेष उणोदरी, ७ क्लेश उणोदरी, ८ अल्प वचन उणोदरी

१-२-३-४-५-६-७-क्रोध मान, माया, लोभ राग, द्वेष, और क्लेश इन भावोंका घटानेको क्रमसे क्रोधादि उणोदरी कहते हैं ८ अल्पभाषी होनेको, अल्प वचन उणोदरी कहते हैं

३ भिक्षाचरीके चार भेद —१ द्रव्य भिक्षाचरी, २ क्षेत्र भिक्षाचरी, ३ काल भिक्षाचरी, ४ भाव भिक्षाचरी

द्रव्य भिक्षाचरीके २६ भेद —१ उक्खित चरिये'—ऐसा अभिग्रह करें कि—बरतनमेंसे निकालकर देगा तो लूंगा २—निक्खित्त चरिये'—ऐसा अभिग्रह करें कि—बरतनमें डालता हुआ देगा तो लूंगा ३ 'उक्खित निक्खित चरिये' ऐसा अभिग्रह करें कि—बरतनमें निकाल, पीछे डालता हुआ देगा तो लूंगा ४ 'निक्खित उक्खित चरिये'—ऐसा अभिग्रह करें कि—बरतनमें डाल पीछे निकालता हुआ देगा तो लूंगा ५—'वट्टिज्जमाण चरिये' ऐसा अभिग्रह करें कि—दूसरेका पुरसता

हुआ दे तो लूंगा. ६ 'साहरिज्जमाण चरिये' ऐसा अभिग्रह करें कि दूसरेको पुरसनेबाद जो बचाहुआ आहार मिले तो लूंगा. ७- 'अवणिज्झमाण चरिये '-ऐसा अभिग्रह धारण करें कि-दूसरेके लिये ले जाता हुआ आहार मिले तो लूंगा. ८ 'उवणिज्झमाण चरिये ऐसा अभिग्रह करें कि-दूसरेको देनेबाद बचाहुआ और वापिस लायाहुआ आहार मिले तो लूं. ९-' उवणिज्झ माण चरिये -ऐसा अभिग्रह करे कि-पहिले दूसरेको दे और फिर उनसे वापिस ले. मुझे दे तो लूं. १०-'अवणिज्झ-उवणिज्झमाण चरिये '-ऐसा अभिग्रह करे कि-दूसरेके पाससे लेकर दे तो लूं. ११-" संसटमाण चरिए " ऐसा अभिग्रह करें कि-भरे हुए हाथोंसे दे तो लूं १२ 'असंसठ चरिये '-ऐसा अभिग्रह करे कि-बिन भरे हाथोंसे दे तो लूं. १३ 'तज्जाए संसठ चरिए '-ऐसा अभिग्रह करे कि-जिस वस्तुसे हाथ भरे हुए हो अगर वही वस्तु दे तो लूं. १४- अन्नाए चरिये' ऐसा अभिग्रह करे कि-जहां मेरी पहचान न हो वहांसे मिले तो लूं, १५ ' मोण चरिये '-ऐसा अभिग्रह करे कि-कोई चुपचाप ( मौन रखकर) दे तो लूं. १६-' दिटलाभए'-ऐसा अभिग्रह करे कि-देनेकी वस्तु बताकर दे तो लूं. १७ 'अदिठलाभए'-ऐसा अभिग्रह करे कि-बिना दिखाये दे तो लूं. १८ ' पुठलाभए '-ऐसा अभिग्रह करे कि-पूछकर वस्तु दे तो लूं. १९ ' अपुठलाभए ' ऐसा अभिग्रह करे कि-बिना पूछे दे तो लूं. २० 'भिखलाभए' -मेरी निन्दा कर दे तो लूं. २१ ' अभिखलाभए '-मेरी स्तुति कर दे तो लूं. २२ ' अन्नागिलाए ' जिसके खानेसे शरीरमें अशाता हो, वैसा आहार दे तो लूं. २३ ' उवणीहिए '-जो

आपत्यानेको बैठा हो और उसमेंसे दे तो लू २४ 'परमित पिंडपातिए' सरस [ अच्छा ) आहार मिले तो लूं, २५ 'सुद्ध एसणीए' निर्दोष आहार मिले तो लू २६ 'संखादत्तीए' कुडछी तथा अन्य किसी मापके प्रमाणमे आहार लू

क्षेत्र भिक्षाचरीके आठ भेद—१ 'पेटीके समान गौचरी करे याने चारों कोनोंके घरोंसे आहार लें २ 'अर्धपेटीके समान' गौचरी करें [ भिक्षा मांगें ], याने दो कोनोंके घरोंसे आहार ले ३ 'गोमूत्रकी तरह गौचरी करे, याने एक इधरके घरसे और एक उधरके घरसे आहार लें ४ पतंगियाकी तरह गौचरी करे,-याने खुले खुले [ कुन्कर ] घरोंसे आहार ले ५ अभ्यतर शंखावर्त गौचरी—पहिले नीचेके घरोंसे और फिर ऊपरके घरोंसे आहार ले ६ 'बाह्य शंखावर्त गौचरी पहिले ऊपरके घरोंसे और फिर नीचेके घरोंसे आहार ले ७ जाते हुए आहार ले परंतु फिर वापिस आते हुए न ले ८ आते हुए आहार ले, परंतु वापिस जाते हुए न ले

काल भिक्षाचरीके चार भेद—१ पहिले प्रहरका लाया हुआ तीसरे प्रहरमें भोगे [ खावे ], २ दूसरे प्रहरका लाया हुआ, चौथे प्रहरमें भोगे ३ दूसरे प्रहरका लाया हुआ तीसरे प्रहरमें भोगे ४ पहिले प्रहरका लाया हुआ, दूसरे प्रहरमें भोगे

भाव भिक्षाचरीके चार भेद—१ सब वस्तुओंको अलग अलग लावे २ सब वस्तुओंको शामिल कर लावे ३ दिन भरकी पीड़ा न आवे ४ मुंहमें ग्रास (निवाला) न फेरे या प्रमाणसे कम खावे

## रस परित्यागके १० भेद.

१ दूध, दही, घी तैल, मीठा इन पांच विगयका त्याग करें. २ ऊपरसे विगय न ले. ३ चावल आदिकोंका उसावण [ रांधने-पकानेके बाद जो पानी निकाला जाता है, उसमें रहा हुआ—अन्नका अंश ] ही खाकर रह जावे. ४ विना रसका आहार करे ५ पकाया हुआ पुराने धानका आहार करें ६ 'अंत आहार'-उडद चणे प्रमुखके बाकुले खाकर रह जावे. ७ 'पंत आहार' ठण्डा बासी खाकर रहे. ८ "लुह आहार" रूखा [ लूखा ] आहार करें. ९ "तुच्छ आहार" निःसार शक्तिहीन आहार करे. १९ रूखा, सूखा, निःसार, सार, सब को एक जगह कर [ मिलाकर ] खावें.

## कायक्लेशके १८ भेद.

साधुकी बारह प्रतिमा [ पडिमा ] धारण करें ( वहन करें ) :—१ पहिली प्रतिमा. एक महीनेकी, उसमें-एक दात आहार, और एक दात पानीकी ले. २ दूसरी प्रतिमा दो महीनोंकी-उसमें दो दात आहार और दो दात पानीकी ले. ३ तीसरी प्रतिमा तीन महीनोंकी—उसमें तीन दात आहार और तीन दात पानीकी लें. ४ चौथी--चार महीनोंकी उसमें चार दात आहार, और चार दात पानीकी लें. ५ पांचवीं-पांच महीनोंकी-उसमें पांच दात आहार, और पांच दात पानीकी ले. ६ छठी-छह महीनोंकी-इसमें छह दात आहार और छह दात पानीकी लें. ७ सातवीं प्रतिमा सात महीनोंकी उसमें सात दात आहार और सात दात पानीकी लें. आठवी, नववी, और

दशवी प्रतिमामें सात सात दिनोंतक एकान्तर चौविहार उप वास करें ११ ग्यारहवीमें वैसा करें १२ बारहवीमें वैसा करें स्मशानमें कायोत्सर्ग करें १३ कायोत्सर्ग कर खडा रहे १४ अनेक प्रकारके आसन करें १५ केशलोंच करें १६ उग्र विहार करें १७ ठण्ड, घाम सहन करें १८ खाज आदि नहीं खुजावें वगेरह वगेरह

## प्रतिसलीनताके चार भेद

१ इंद्रिय प्रतिसलीनता २ कषाय प्रतिसंलीनता, ३ योग प्रतिसंलीनता, ४ विविक्त सयनासण प्रति सलीनता

इन्द्रिय प्रतिसलीनताके पांच भेद—श्रोत्रेन्द्रिय प्रतिसली नता, चक्षु इन्द्रिय प्रति सलीनता घ्राणइन्द्रिय प्रतिसंलीनता रस इन्द्रिय प्रतिसलीनता, स्पर्श इन्द्रिय प्रतिसंलीनता,

२ कषाय प्रतिसलीनताके चार भेद —१ क्रोध कषाय प्रति सलीनता मान कषाय प्रतिसलीनता, माया कषाय प्रति संली नता, लोभ कषाय प्रतिसलीनता

३ योग प्रतिसंलीनताके ३ भेद —मन योग प्रतिसलीनता, वचन योग प्रतिसंलीनता, काय योग प्रतिसंलीनता,

( पांचों इन्द्रियों, चारों कषाय, तीनों योग इनको वश करनेका प्रतिसंलीनता कहते हैं ]

---

१—प्रतिसंलीनताका अर्थ होता है—वश करना, काबूमें रखना या कम करना

२—स्त्री, पशु, नपुंसक रहित स्थानमें रहनेका नाम " विविक्त शयनासन प्रतिसंलीनता " है

४ विविक्त सयणासण प्रतिसलीनताका एकही भेद है.

## प्रायश्चित्तके ५० भेद.

१० लिये हुए व्रत प्रत्याख्यानोंमें दश कारणोंसे दोप लगता है:-१ कंदर्प,-याने कामके वश होनेपर. २-प्रमादके वश होनेपर. ३-अनजानपनसे. ४-क्षुधाके वश होनेपर. ५-कोई आपत्ति आजानेपर, ६-संदेह उत्पन्न होनेपर. ७-उन्मादके वश होनेपर. ८-भय होनेपर. ९-द्वेपके वश होनेपर. १०-परीक्षाके निमित्तसे. २०-जो अविनीत -पापात्मक पुरुप होता है-वह आलोयणा दश प्रकारसे करता है. ( पापोंका प्रकाश करता है. ):—१ स्वयं गुस्सामें [क्रोध में ] आकर या दूसरोंको क्रोधमें लाकर आलोयणा करें [अपने दोपों [ पापों ] को कहे. २-पाहिले दोपोंका प्रायश्चित्त पूछकर [ जैसेकि किसीने अमुक पाप किया तो उसका क्या प्रायश्चित्त है ? ] फिर आलोयणा करें. ३ दूसरेके देखादेख याने जिस प्रकारसें दूसरेको कहता-देखे वैसा आपही कहने लगे. ४छोटे छोटे दोप कहे वडे न कहे. ५ वडे बड़े दोप कहे, छोटे न कहे. ६-वोलता हुआ गडवड करें. ७-लोकोंको सुनाकर कहें ८-वहुतसे लोगोंके सामने वके. ९-जो प्रायश्चित्तका ( दण्डविधिका ) जानकार, न हो, उसके आगे कहे. १०-सदोपी ( सुननेवालाभी दोपी हो उसके ) के आगे कहे.

३० जो इन दश गुणोंका धारक होता है वही आलोचना [ आलोयणा ] कर सकता है:—१ जो आत्म कल्याणकी भावना वाला हो. २ जो जातिवन्त हो. ३ जो कुलवन्त

हो ४ जो विनयवान् हो ५ जो ज्ञानवान हो ६ जो दर्शनका धारक हो ७–जो चारित्रका धारक हो ८–जो क्षमावान हो ९–जो वैराग्यवान हो १०–जो जितेन्द्रिय हो

[ ४० ) जो इन दशगुणोंका धारक होता है वही प्रायश्चित्त ( दण्ड ) दे सकता है —१ जो शुद्धाचारी हो वह २ जिसका व्यवहार शुद्ध हो वह ३ प्रायश्चित्त विधिका ज्ञान हो वह ४ शुद्ध श्रद्धावान् हो वह ५ मीठ माड [ पक्षपात या लज्जा ] न रखनेवाला हो वह ६ शुद्ध करनेका सामर्थ्य रखता हो वह ७ गम्भीरस्वभाव वाला हो वह ८ दोषीके मुहसे दोष कबूल करवा सकता हो वह ९ जो विचक्षण हो वह १० प्रायश्चित लेनेवालेकी शक्तिका ज्ञान हो वह

[ ५० ] दश प्रकारका प्रायश्चित्त होता है:—१ गुरुके आगे पाप प्रकाश देनेसे २ प्रतिक्रमण याने पश्चात्तापयुक्त मिच्छामि दुक्कडं देनेसे ३ आलोचना और मिथ्या दुष्कृत दानोंसे ४ अकल्पनीय वस्तुको दूर करनेसे [ परठ आनेसे– छोड़ आनेसे ] ५ इरियावही आदि कायोत्सर्ग करनेसे ६ आंबिल उपवास आदि तपके करनेसे ७ बड़ेको [ दीक्षामें ] छोटा करनेसे ८–दूसरीबार दीक्षा देनेसे ९–उठने बैठने हलने चलने की शक्ति न रहे ऐसा तप करानेसे १०–कमसे कम ६ मास, ज्यादहसे ज्यादह बारह वर्षतक सांप्रदायके बाहिर रखनेसे

---

१ जिनके करनेसे किये हुए पापोंका नाश हो सके, या मारी से कुछ हलका होसके–उसे प्रायश्चित्त कहते है

विनयके मूळ भेद सातः—१ ज्ञान विनय, २ दर्शन विनय ३ चारित्र विनय. ४ मन विनय, ५ वचन विनय, ६ काय विनय. ७ लोक व्यवहार विनय.

१–ज्ञान विनयके ५ भेदः–मति, श्रुत, अवधि, मनःपर्यव, केवल, [ इन पांचों ज्ञानवालोंका विनय करे ] ॥

२–दर्शन विनयके दो भेदः—१ आदर सत्कार विनय, और २–आशातना विनय.

( आशातना विनयके ४५ भेदः—१ अरिहंतकी आशा. तना न करें. २ अरिहंत प्ररूपित धर्मकी आशातना न करे- ३ आचार्यकी आशातना० ४ उपाध्यायकी आशातना० ५ स्थविरकी आशातना० ६ कुलकी आशातना० ७ गणकी आशा० ८ संघकी आशा० ९ क्रियावन्तकी आशा० १० संभोगीकी आशा० ११ मतिज्ञानीकी आशा० १२ श्रुतज्ञानीकी आशा० १३ अवधिज्ञानीकी आशा० १४ मनःपर्यवज्ञानीकी आशा० १५ केवल ज्ञानीकी आशा० इन १५ के गुणानुवाद करें, यह ३० भेद हुए. इन १५ की भक्ति करें. यह सर्व मिलकर ४५ भेद हुए. ]

३ चारित्र विनयके ५ भेदः–१ सामायिक, २ छेदोपस्थापनीय, ३ परिहार विशुद्धि, ४ सूक्ष्म सांपराय, ५ यथाख्यात. इन पाचों चारित्र वालोंका विनय करे.

४ मन विनयके दो भेदः—१ पापके कामोंमें मनको न जाने दे, और २ धर्मके कामोंमें मनको लगावें.

५ वचन विनयके दो भेदः–१ पापके कामोंमें मौन रक्खें, और २ धर्मके कामोंमें वोलें.

६ काय विनयके ७ भेद—चलनेमें, खड़ रहनेमें, उठनेमें बैठनेमें, सोनमें, खानेमें, पीनेमें, सब इन्द्रियोंसे यत्नासे काममें

७ लोक व्यवहार विनयके ७ भेद — गुरुकी आज्ञामें चले, २ अपनेसे अधिक गुणवान स्वधर्मीकी आज्ञा माने ३ स्वध र्मीका काम करें, ४ उपकारीका उपकार मान ५ 'सिक्षा'का परित्याग करें ६ सावधानता पूर्वक वर्ताव कर ७ देशाकालों 'नुसार चले

वैयावच्च [ वैयावृत्त्य ] के १० भेद

१ आचार्य, २ उपाध्याय ३ नवदीक्षित, ४ रोगी, ५ तपस्वी, ६ स्थविर, ७ स्वधर्मी ८ गुरुभाई, ९ सम्प्रदाय १० सघ इन दसोंकी आहार, वस्त्र, पात्र, स्थानादिसे वैयावच्च करें

सज्झायके ५ भेद

१ वायणा, २ पुच्छणा, ३ परियट्टणा ४ अणुपेहा, ५ धर्मकथा

१ सूत्र पढनेका वायणा कहते हैं

२ शंकाओंका निर्णय करनेका पुच्छणा कहते हैं

३ पढेहुए और पूछेहुएको दीर्घ दृष्टिसे विचारना—'अणुपेहा' है

३ पढहुए और पूछहुएको वारवार याद करना—परि यट्टणा है

५ व्याख्यान वाचना, उपदेश देना, लोगोंको तात्त्विक बातें [ न्याय युक्तियोंसे ] समझाना धर्मकथा है

## ध्यानके ४ भेद.

१ आर्त्त ध्यान २ रौद्रध्यान, ३ धर्मध्यान, ४ शुक्लध्यान,

आर्त्तध्यानके चार भेदः-१ मन इच्छित वस्तुओंके संयोगकी इच्छा करना, २ मनके प्रतिकूल वस्तुओंके वियोगकी इच्छा करना. ३ मेरे ज्वरादि रोगोंका नाश हो ऐसी चिन्ता करना ४ मेरे कामभोगोका कभी नाश नहो ऐसी अभिलाषा करना

आर्तध्यानके चार लक्षणः-१ आक्रन्द करना २ शोक करना ३ आँसू गेरना, ४ विलाप करना.

[ इन लक्षणोंमेंसे एकभी लक्षण जिसमें मिलता हो उसे आर्तध्यानी जीव कहना चाहिए ]

रौद्र ध्यानके चार भेदः—हिंसानन्द जीव हिंसा करनेमें आनन्द मानना ] मृषानन्द ( झूठ बोलनेमें आनन्द मानना. चौर्यानन्द ( चौरी करनेमे आनन्द मानना ) कामभोगानन्द ( काम भोगोंके सेवनमें आनन्द मानना वा तीव्राभिलाषा रखना )

रौद्र ध्यानके चार लक्षणः—हिंसा, झूठ चौरी, मैथुन, परिग्रह, इन पंचाश्रवोंका एकवार, या वारंवार चिंतन करना, हिंसामय धर्मस्थापना , या अज्ञानतासे अकृत्य काम करना, और मरे वहांतक अपने कियेहुए पापोंका पश्चात्ताप न करना, इन लक्षणोंमेंसे एकभी लक्षण जिसमें पाताहो, उसे रौद्रध्यानी आत्मा समझना चाहिए. ]

☞ इन दोनों ध्यानोंको छोडने, दूर करनेसेभी तप होता है,

६ काय विनयके ७ भेद —चलनेमें, खड़ रहनमें, उठनेमें बैठनमें, सानमें, खानेमें, पीनेमें, सब इन्द्रियोंसे यत्नासे कामसे

७ लोक व्यवहार विनयके ७ भेद — गुरुकी आज्ञामें चले, २ अपनेसे अधिक गुणवान स्वधर्मीकी अपेक्षा माने ३ स्वधर्मीका काम करें, ४ उपकारीका उपकार माने ५ 'चिंता'का परित्याग करें ६ सावधानता पूर्वक वर्ताव करें ७ देशकालानुसार चलें

## वैयावच्च [ वैयावृत्त्य ] के १० भेद

१ आचार्य २ उपाध्याय ३ नवदीक्षित, ४ रोगी, ५ तपस्वी, ६ स्थविर, ७ स्वधर्मी, ८ गुरुभाई, ९ सम्प्रदाय १० संघ इन दशोंकी आहार, वस्त्र पात्र, स्थानादिसे वैयावच्च करें

## सज्झायके ५ भेद

१ वायणा, २ पुच्छणा ३ परियट्टणा ४ अणुपेहा, ५ धर्मकथा

१ सूत्र पढनेको वायणा कहते हैं

२ शंकाओंका निर्णय करनेको पुच्छणा कहते हैं

३ पढेहुए और पूछेहुएका दीर्घ दृष्टिसे विचारना—'अणुपेहा' है

३ पढेहुए और पूछेहुएको बारबार याद करना—परियट्टणा है

५ व्याख्यान वाचना उपदेश देना, लोगोंको तात्त्विक बातें [ न्याय युक्तियोंसे ] समझाना धर्मकथा है

## ध्यानके ४ भेद.

१ आर्त्त ध्यान, २ रौद्रध्यान, ३ धर्मध्यान, ४ शुक्लध्यान,

आर्त्तध्यानके चार भेदः-१ मन इच्छित वस्तुओंके संयोगकी इच्छा करना, २ मनके प्रतिकूल वस्तुओंके वियोगकी इच्छा करना. ३ मेरे ज्वरादि रोगोंका नाश हो ऐसी चिन्ता करना ४ मेरे कामभोगोंका कभी नाश नहो ऐसी अभिलाषा करना

आर्तध्यानके चार लक्षणः-१ आक्रन्द करना २ शोक करना ३ आँसू गेरना, ४ विलाप करना.

[ इन लक्षणोंमेंसे एकभी लक्षण जिसमें मिलता हो उसे आर्तध्यानी जीव कहना चाहिए ]

रौद्र ध्यानके चार भेदः—हिंसानन्द जीव हिंसा करनेमें आनन्द मानना ] मृषानन्द ( झूठ बोलनेमें आनन्द मानना. चौर्यानन्द ( चोरी करनेमे आनन्द मानना ) कामभोगानन्द ( काम भोगोंके सेवनमें आनन्द मानना वा तीव्राभिलाषा रखना )

रौद्र ध्यानके चार लक्षणः—हिंसा, झूठ चोरी, मैथुन, परिग्रह, इन पंचाश्रवोंका एकवार, या वारंवार चिंतन करना, हिंसामय धर्मस्थापना , या अज्ञानतासे अकृत्य काम करना, और मरे वहांतक अपने कियेहुए पापोंका पश्चात्ताप न करना, इन लक्षणोंमेंसे एकभी लक्षण जिसमें पाताहो, उसे रौद्रध्यानी आत्मा समझना चाहिए. ]

☞ इन दोनों ध्यानोंको छोडने, दूर करनेसेभी तप होता है,

## धर्मध्यानके चार भेद

१ तीर्थंकरोंकी आज्ञाको विचारना, २ मैं रागद्वेष रहित होऊं, ऐसी चिन्ता करना, ३ दुःख और सुख शुभाशुभ कर्मोंसेही होता है यह चिन्तन करना, ४ लोकाकार याने-लोक [ जगत् ] के स्वरूपको विचारना

## धर्मध्यानके चार लक्षण —

१ जिसके हृदयमें तीर्थंकरोंकी आज्ञानुसार चलनेकी रुचि हो, २ जिसको तत्त्वोंके पहचाननेकी रुचि हो ३ जिसको उपदेश श्रवण करनेकी रुचि हो ४ जिसको सूत्र सिद्धान्त पढ़नेकी रुचि हो

[ये लक्षण जिसमें पाते हो उस धर्मध्यानी जीव कहना चाहिए]

## धर्म ध्यानकी चार भावना

१ 'अनित्यानुप्पेहा' ऐसा विचार करे कि-पौद्गलिक सर्व पदार्थ अनित्य है, २ 'असरणाणुप्पेहा' ऐसा विचार करे कि संसारमें आत्माको किसीका ( एक धर्मका छोड़कर ) सरण नहीं है, ३ 'एगत्ताणुप्पेहा' ऐसा चिन्तन करें कि-आत्मा सदासे अकेला है, संसारमें इसका कोई साथी नहीं है ४ 'संसाराणुप्पेहा' इस प्रकार सोचे कि-संसारपरिभ्रमण दुःख मय है लवलेश मात्रमी इसमें सुख नहीं है

## धर्मध्यानके चार अवलम्बन

१ वायना, २ पुच्छणा, ३ परियट्टणा, ४ धर्मकथा

## शुक्ल ध्यानके चार भेद.

१ द्रव्यके गुण पर्यायोंका अलग २ विचार करना. २ एक, द्रव्यकाही विचार करना. ३ सूक्ष्म क्रिया रहित होना. परिणामोंको न डिगने देना. [ चलाय मान न होने देना ] ४ जिस क्रियाका नाश किया है—उसमें फिर वापिस प्रवृत्ति न होने देना.

## शुक्ल ध्यानके चार लक्षण.

१ तिल आर तेलकी तरह कर्म और आत्मा को जुदे जाने २ बाह्य और अभ्यन्तर संयोगोंसे निवृत्त होवे ३ अनुकूल और प्रतिकूल दोनों तरहके परिषहोंको समता भावसे सहन करे. ४ मनोज्ञ और अमनोज्ञ पदार्थोंपर राग द्वेष न लावे

## शुक्ल ध्यानके चार अवलम्बन.

१ क्षमा, २ निर्लोभ, ३ सरलस्वभाव, ४ निरभिमान, इन चारोंको धारण करनेसे सहजही शुक्लध्यान रहता है.

## शुक्ल ध्यानकी चार भावना.

१ " आवायाणुपेहा " ऐसा विचारे कि-राग और द्वेषही कर्म बंन्धके कारण है, इसलिए यह छोडने योग्य है. २ " असुभाणुप्पेहा " ऐसा विचारें कि-संसारमें जो जो पौद्गलिक वस्तु है, वे सब अशुभ ( अच्छी नही है. ) है. ३ " अनन्तवत्तियाणुप्पेहा " ऐसा चिन्तन करें कि इस जीवनें संसारमें अनन्त पुद्गल परावर्तन किये है ४ ' विपरिणामाणुप्पेहा " ऐसा विचार करें कि पुद्गलका स्वभाव पलटताही रहता है. पौद्गलिक सब वस्तु अस्थिर है.

## बंधके चार भेद है.

१ प्रकृति बंध, २ स्थिति बंध, ३ अनुभाग बंध, ४ प्रदेश बंध,

१ कर्मका जो स्वभाव या परिणाम है. उसे प्रकृतिबंध कहते है. २ कर्मकी जो स्थिति है. उसे स्थितिबंध कहते हैं.

३ जीवके परिणामोंका तीव्र, तीव्रतर, तीव्रतम, मंद, मंदतर, मंदत्तम, आदि आदि भावोंकी अपेत्तासे जो हल्का या भारी कर्म बंध होता है, उसे अनुभाग बंध कहते है.

४ कर्म पुद्गलोंका जो समूह [ दल ] है, उसे प्रदेश बंध कहते हैं.

अब इन्हींको [ चार प्रकारके बंधोंको ] मोदक के दृष्टांतसे समझाते हैं.

जैसे किसी सोंठ आदि डालकर बनाये हुए मोदक- ( लड्डू ) का स्वभाव, वात हरण करनेका होता है, जीरा आदि डाले हुए मोदकका स्वभाव पित्त हरण करनेका होता है, इसी तरह आठों कर्मोंका स्वभाव अलग अलग होता है. वास्तविकमें देखा जायतो कर्म शब्दसे एकका ही बोध होता है, परंतु उसमें स्वभावकी

---

१—सचित ( शिथिल ढीला )

२ निकाचित ( अति दृढ खूब मजबूत ).

तपादिके योगसे, या शुभ भावानाके बलसे क्षय होनेवाला, भोगे विनाही छूटने वाला " सचित " कर्म कहलाता है.

२—जो अतिगाढ दृढ होता है. याने किसी उपायसे उसका क्षय नहीं होसकता, जो भोगनाही पडता है. वह ' निकाचित ' कर्म कहलाता है.

मिससास आठ मद हुए हैं। वैसे १ ज्ञानावरणीय कर्म का स्वभाव आत्माकी ज्ञान शक्तिको दबाना है जैसे २ यह कर्म विशेष रूपसे प्रगाढ़ होता जाता है वैसेही वैसे वह ज्ञान शक्तिको विशेष रूपसे आच्छादित करता जाता है जैसे जैसे इस कर्ममें शिथिलता आती जाती है वैसेही वैसे बुद्धिका विकाश होता जाता है इस कर्मके पूर्णतया नष्ट होजानेपर केवल ज्ञान, जिससे लोकअलोकके समस्त पदार्थोंका जानकारी होती है ऐसा ज्ञान हो जाता है

२ दर्शनावरणीय कर्म –दर्शन शक्तिको दबाता है ज्ञान और दर्शनमें विशेष अन्तर नहीं है सामान्य आकारके ज्ञानका नाम दर्शन, रक्खागया है जैसे हमने किसीको दूरसे देखा; हम उसकी पहिचान नहीं सके, केवल इतनाही जान सके कि यह मनुष्य है, इसका नाम है–दर्शन उसी मनुष्यको विशेष रूपसे जान लेना है ज्ञान

३ वेदनीय कर्मका काम सुख दुःखका अनुभव कराना है जो सुखका अनुभव कराता है उसे साता वेदनीय कहते हैं और जो दुःखका अनुभव कराता है उसको असाता वेदनीय कहते हैं

४ मोहनीय कर्म –मोह पैदा करताहै स्त्रीपर मोह पुत्रपर मोह मित्रपर मोह और अन्य पदार्थोंपर मोह होना मोहनीय कर्मका परिणाम है जो लोग मोहसे अन्ध हो जाते हैं, उन्हें कर्तव्याकर्तव्य-का भान नहीं होता जैसे मद्य पिया हुआ मनुष्य उस वस्तुस्थितिको नहीं देख सकता है, वैसेही जो मनुष्य मोहकी गाढ आत्मामें होता है वहभी तत्वको नहीं देख

नहीं समझ सकता है; और विपरीत स्थितिमें गोते खाया करता है मोहका लीलाके हजारों उदाहरण हम रात दिन देखते है आठों कर्मोंमेंसे यह कर्म आत्म स्वरूपकी खराबी करनेमे नेताका कार्य करता है. इस कर्मके दो भेद है:—तत्व दृष्टिको रोकनेवाला 'दर्शन मोहनीय' और चारित्रको रोकनेवाला 'चारित्र मोहनीय.

५ आयुष्य कर्म के चार भेद है:—देवायु, मनुष्यायु, तिर्यंचायु, और नरकायु. यह कर्म वेडीका काम करता है. जबतक पैरमें वेडी होती है. तबतक मनुष्य स्वतंत्रतासे भाग दौड नहीं करसकता है, वैसेही जबतक आयुष्यकर्म होता है तबतक जीव, देवगति, मनुष्यगति, तिर्यंच गति, या नरकगतिसे—जिसमें वह होता है, निकल नहीं सकता है.

६ नामकर्मके अनेक भेद प्रभेद है:—अच्छा या बुरा शरीरका संगठन, सुरूप या कुरूपकी प्राप्ति, यश या अपयशका मिलना, सौभाग्य या दुर्भाग्य और सुस्वर या दुस्वरका होना आदि आदि कई बातोंका आधार इसी नाम कर्मपर है. जैसे चित्रकार भले या बुरे चित्र बनाता है, वैसेही यह कर्मभी जीवको विचित्र स्थितियोंमें रखता है

७ गोत्रकर्मके दो भेद है:—उच्च और नीच. ऊंचे कुलमें या नीचे कुलमें उत्पन्न होना इसी कर्मका प्रभाव है, ज्ञाति बन्धनकी परवाह नहीं करनेवाले देशोंमेंभी ऊंच नीचका व्यवहार होता है. इसका कारण यही कर्म है.

८ अन्तराय कर्म—विघ्न डालनेका कार्य करता है धनी

और धर्मका जाननेवाला होकरभी कोई दान नहीं कर सकता इसका कारण यह कर्म है वैराग्यवृत्ति या त्याग वृत्तिके न होनेपरभी कोई धनका भोग नहीं करसकता है, इसका कारण यह कर्म है किसीको बुद्धिपूर्वक अनेक प्रयत्न करनेपरभी लाभ नहीं होता, उल्टी हानि उठानी पड़ती है इसका कारण यह कर्म है शरीरके पुष्ट होनेपरभी उद्यम करनेमें प्रवृति नहीं होती, इसका कारणभी यही अन्तराय कर्म है

## [ आठों कर्मोका स्वभाव ]

१ 'ज्ञानावरणीय कर्मका स्वभाव, ज्ञानगुणको मिटाना है

२ 'दर्शनावरणीय' का स्वभाव दर्शन गुणका मिटाना है

३ वेदनीयका स्वभाव दु ख सुखका अनुभव कराना है

४ मोहनीयका स्वभाव–मोह (प्रीति, ) राग पैदा करना है

५ आयुष्य कर्मका स्वभाव–चारों गतिके शरीरमें रोक रखना है

६ नामकर्मका स्वभाव–अच्छा या बुरा कहलाना है

७ गोत्र कर्मका स्वभाव–ऊँच या नीच कुलमें पैदा करना है

८ 'अन्तराय' का स्वभाव प्रत्येक काममें विघ्न उपस्थित करना है

## २ स्थितिबंध

ऊपर कहे हुए कोई मोदककी स्थिति एक मासकी होती है, काईकी दोमासकी होती है, और किसीकी चार मासकी

१ विश्वास याने श्रद्धा न होने देना

होती है. इसी प्रकार कर्मोंके रहनेकी (कर्मोंकी) भी स्थिति होती है. ज्ञानावरणीय, दर्शनावरणीय, इन दो कर्मोंकी स्थिति जघन्य अन्तर्मुहूर्तकी है और उत्कृष्ट ३० कोडाकोडी, सागरोपमकी है

वेदनीय कर्मकी स्थिति जघन्य बारह मुहूर्तकी है, और एत्कृष्टी ३० सागरोपमकी है

मोहनीय कर्मकी स्थिति जघन्य अन्तर्मुहूर्तकी है और उत्कृष्टी ७० कोडाकोड़ सागरोपमकी है.

आयुष्य कर्मकी स्थिति-जघन्य अन्तर्मुहूर्तकी है. और उत्कृष्टी ३३ सागरोपमकी है.

नामकर्मकी स्थिति-जघन्य अन्तर्मुहूर्तकी है उत्कृष्टी वीस कोडाकोड सागरोपमकी है

गौत्र कर्मकी स्थिति-जघन्य अन्तर्मुहूर्तकी है और उत्कृष्टी वीस कोडाकोड सागरोपमकी है

अन्तराय कर्मकी स्थिति-जघन्य अन्तर्मुहूर्तकी है और उत्कृष्टी तीस कोडाकोर्ड सागरोपमकी है.

## [ आठों कर्मोंकी प्रकृतियाँ, ]

पहिलेकी ५, दूसरेकी ९, तीसरेकी २; चौथेकी २८ पांचवेकी ४, छट्टेकी १०३, सातवेंकी २, आठवेकी ५.

---

१ किसी जगहपर दो समयकी लिखी है. २-३ किसी जगहपर आठ समयकी लिखी है. ४ इन्होंका 'अबाधाकाल' भी और जुदा होता है.

## आठों कर्म किस किसका काम करते हैं

१ ज्ञानावरणीय कर्म आंखकी परकी पट्टीका काम करता है जैसे आंखपरकी पट्टी काई पदार्थको देखने नहीं देती,—वैसेही ज्ञानावरणीय कर्म आत्माको ज्ञान नहीं होने देता

२ दर्शनावरणीय कर्म द्वारपाल [ द्वार रक्षक ] का काम करता है जैसे द्वारपाल किसीको अन्दर नहीं जाने देता, वैसेही दर्शना वरणीय कर्म सम्यग्दर्शनमें प्रवेश नहीं करने देता

३ वेदनीय कर्म—शहद लिपटी तरवार [ शहदसे भरीहुई ] का काम करता है, जैसे किसीकी शहदसे लिपटी हुई तरवारसे जबान कटजानेपरभी दु ख मालूम नहीं होता शहदके मिठाससे उसको मजाही मालूम होता है वैसेही आत्मा संसार क दु खोंको सुख मान बठा है यह वेदनीय कर्मका प्रभाव है

४ मोहनीय कर्म मद्य [ मदिरा—शराब ] का काम करताहै जैसे शराब मनुष्यके असली स्वभावको बिगाड देता है—वैसे मोहनीय कर्मनेभी आत्माके असली स्वभावको बिगाड रक्खा है

५ आयुष्यकर्म पैरकी बेडीका काम करता है जैसे पैरकी बेडी मनुष्यको इधर उधर भगने नहीं देती, वैसेही आयुष्य कर्मभी आत्माको चारों गतिके शरीरमेंसे निकलने नहीं देता

६ नाम कर्म—चित्रकारका काम करता है जैसे चित्रकार अनेक चित्र बनाता है वैसेही नामकर्मभी आत्माको नानारूप—नाना नाम देता है

७ गौत्रकर्म-कुंभकारका काम करता है। जैसे कुंभकार एकही मिट्टीके दो बरतन बनाता है-उसमें एक पूज्य और एक अपूज्य हो जाता है. वैसेही गौत्र कर्म आत्माको ऊंच और नीच कुलमें डालता है।

८ अन्तराय कर्म-भंडारीका काम करता है। जैसे-भंडारी राजाकी आज्ञा मिलनेपरभी जल्दी माल नहीं देता-वैसेही अन्तराय कर्म आत्माका जल्दी फायदा नहीं होने देता. हरेक काममें आडा आता है.

## ३ अनुभाग बंध.

जैसे वही (ऊपर कहाहुआ) मोदक कोई कम मीठा होता है-और कोई ज्यादह मीठा होता है, और कोई कम कडवा होता है. और कोई विशेष कडवा होता है इसी तरह एकही कर्म बांधतेवक्त परिणामोंकी, (भावोंकी अपेक्षासे आगे (कम और ज्यादहपनेके हिसाबसे) कोई कर्म शुभ फल देनेवाला होता है तो कोई ज्यादह अशुभ फल देनेवाला होता है। कोई कम अशुभ फल देनेवाला होता है तो कोई ज्यादह शुभ फल देनेवाला होता है. जीव जिस भावोंमे-जैसा कर्म बांधता है. विपाक कालमें वह वैसाही फल देता है. (जितनी शक्कर डालोगे उतना मीठा होगा. इस दृष्टान्तसे)-यह अनुभाग बंध कहाता है

## ४ प्रदेश बंध.

जैसे उपर्युक्त मोदकमेंसे किसी मोदकमे द्रव्यका परिमाण

---

१ एक पानी पीनेका और एक पाखाने जानेका.

थोड़ा होता है और किसीमें ज्यादह होता है, उसी तरह कहीं कर्म,-बंध में कर्म वर्गणाके पुद्गल थोड़े होते हैं—और कोईमें अधिक होते हैं—[ यों कर्म बंधमें कम या ज्यादह प्रदेशों का होना ] उसे प्रदेश बंध कहते हैं

---

## ९ मोक्ष तत्त्व

मोक्ष तत्त्व किसका कहना? सब कर्मोंसे छूट जाने—मुक्त हो जाने [ कृत्स्न कर्म क्षयो मोक्ष ] को मोक्ष कहते हैं

तथा-जन्म और मरणसे अलग हो जाने या परमात्मा पद पालनेका नाम मोक्ष या मुक्ति है

## मुक्त जीवोंके [ सिद्धोंके ] १५ भेद हैं

१ तीर्थ सिद्धा [ जो तीर्थंकर भगवानको केवल ज्ञान हुए बाद और चार तीर्थ स्थापित हुए बाद मोक्ष गये वे जीव जैसे—गणधरादिक ]

२ अतीर्थ सिद्धा—[ जो तीर्थंकर भगवानको केवल ज्ञान होनेके पहिलेही मोक्षमें चले गये व जीव जैसे—मरुदेवी आदि

३ तीर्थंकर सिद्धा—[ जो तीर्थंकर पद पाकर मोक्ष गये व जीव ]

४ अतीर्थंकर सिद्धा—[ जो तीर्थंकर तो न हुए परन्तु केवल ज्ञान पाकर मोक्ष गये व जीव ]

५ गृहस्थ लिंग सिद्धा—[ जो गृहस्थके वेषमें मोक्ष गये व जीव ]

६ स्वलिंग सिद्धा [ साधुके वेषमें मोक्ष गये वे जीव ]

७ अन्य लिंग सिद्धा [ दूसरे साधुओंके वेषमें मोक्ष गए वे जीव, जैसे-वल्कल चिरी संन्यासी आदि ]

पुरुषलिंग सिद्धा-( जो पुरुष चिन्हके धारक मोक्ष गये, वे जीव. ]

९ स्त्री लिंग सिद्धा- [ जो स्त्री चिन्हके धारक मोक्ष गये, वे जीव, )

१० नपुंसक लिंग सिद्धा-( जो नपुंसक चिन्हके धारक मोक्ष गये वे जीव,-जैसे गांगेय आदि ]*

११ प्रत्येक बुद्ध सिद्धा [ किसी पदार्थको देख वैरागी हुए और फिर चारित्र ले मोक्ष गये, वे जीव )

१२ स्वयं बुद्ध सिद्धा [विना किसीका उपदेश सुने, जाति स्मरणादि ज्ञानसे प्रतिबोध पा, चारित्रले, मोक्षगये वे जीव. )

१३ बुद्ध बोधि सिद्धा ( गुरुका उपदेश लगनेसे-चारित्र-लिया और मोक्ष गये, वे जीव )

१४ एक सिद्धा (जो एक समयमें एकही मोक्ष गया, वहजीव).

१५ अनेक सिद्धा ( जो एक समयमें, एक साथ बहुत जीव मोक्षमें गये, वे )

ये मुक्त जीवोंके १५ भेद हुए.

( यद्यपि-तीर्थ सिद्धा और अतीर्थ सिद्धा, इन दो भेदोंमें शेष १३ भेदोंका समावेश हो जाता है, तथापि विशेष प्रकारसें समझानेके लिये १५ भेद कहे है.

---

* जो जन्मसे नपुसक होता वह कभी मोक्ष नहीं जाता ।

## मोक्ष जानेके चार भेद

१ ज्ञान, २ दर्शन, ३ चारित्र ४ तप
तथा—१ दान, २ शील, ३ तप, ४ भाव
इनको स्वीकार कर जीव मोक्ष जाता है

## ( मोक्षके ९ द्वार )

१ सत्पद प्ररूपना द्वार २ द्रव्यद्वार, ३ क्षेत्रद्वार ४ स्पर्शना द्वार ५ कालद्वार, ६ अंतरद्वार, ७ भागद्वार, ८ भाव द्वार, ९ अल्प बहुत्व द्वार

१ सत्पद प्ररूपनाद्वार —गतकालमें मोक्ष थी, वर्तमान कालमें है और आगामी कालमें मोक्षवनी रहेगी यह सत्पद प्ररूपनाद्वार है

२ द्रव्यद्वार —संसारके अभव्य जीवों, और वनस्पतिके छोड़कर शेष २३ दण्डकोंके जीवोंसभी [१] सिद्ध अनंत गुणा अधिक है यह द्रव्यद्वार हुआ

३ क्षेत्रद्वार –सर्वार्थ सिद्ध विमानकी ध्वजा पताकासे बारह योजन ऊँचा आनवात् ४५ लाख योजन लम्बी और चौड़ा त्रिगुणी परिधि ( घेरा ) वाली सिद्ध शिला [ जिस मुक्त शिलाभी कहते हैं ] है, उसके ऊपर ३३३ धनुष्य, ३२ अंगुल प्रमाण उतना अगहमें सिद्धोंका निवास है यह क्षेत्रद्वार हुआ

४–स्पर्शनद्वार—सिद्ध क्षेत्रसे कुछ अधिक क्षेत्र सिद्ध-परमात्मा स्पर्श रहे हैं यह स्पर्शनाद्वार हुआ

---

१ चार भाग

५ कालद्वारः—एककी अपेक्षासे सिद्ध भगवान आदि अनन्त है. और अनेककी अपेक्षासे अनादि अनन्त है.

६ अन्तरद्वारः-एक दफह जो जीव मुक्त होगया, याने सिद्ध होगया वह फिर कभी संसारमें वापिस नहीं आता,—जन्ममरण नही करता. जहाँ, एक सिद्ध है, वहां अनन्त सिद्ध है, जहां अनन्त सिद्ध है, वहां एक सिद्ध है. सिद्ध-सिद्ध सब एक समान है, उनमें कोई तफावत [ फर्क ] नही है.

७ भागद्वारः—सब जीवोंसे सिद्ध अनन्तवें भाग और लोकके असंख्यातवें भाग है

८ भावद्वारः—सिद्धोंमें क्षायिक भाव, क्षायिक सम्यक्त्व, केवल ज्ञान. केवल दर्शन, ये सब पाते है. सिद्धत्व है सो परिणामिक भाव है.

९ अल्प बहुत्वद्वारः—सबसे थोडे नपुंसक लिंग सिद्ध, उससे स्त्रीलिंग सिद्ध संख्यात गुणें है, एक समयमें सिद्ध हो तो कितने हो ? , एक समयमें १० नपुंसक, २० स्त्री, १०८ पुरुष, सिद्ध हो सकते हैं.

इनमेंसे सिद्ध होता हैः—

१ त्रसमेंसे सिद्ध होता है, २ बादरमेंसे सिद्ध होता है, ३ संज्ञी पंचेंद्रीमेंसे सिद्ध होता है, ४ मनुष्य गतिमेंसे सिद्ध होता है. ५ वज्र ऋषभ नाराच संघयणवाला सिद्ध होता है, ६ शुक्ल ध्यानवाला सिद्ध होता है, ७ क्षायिक सम्यत्क्त्व वाला सिद्ध होता है. ८ यथाख्यात चारित्र वाला सिद्ध होता है, ९ पंडित वीर्यवाला सिद्ध होता है, १० केवल ज्ञानवाला सिद्ध होता है,

११ केवल दर्शन वाला सिद्ध होता है १२ भव्य जीव सिद्ध होता है, १३ परमशुक्ललेश्या वाला सिद्ध होता है, १४ चरम शरीरी जीव सिद्ध होता है १५ जघन्य दो हाथकी[1] अवगाहना वाला, उत्कृष्टी पांचसौ धनुष्यकी अवगाहनावाला सिद्ध होता है १६ कर्मभूमि होनेपर, जघन्य ९ वर्षका आयुष्य वाला और उत्कृष्ट करोडपूर्वका आयुष्यवाला सिद्ध होता है

## इति नवतत्त्व संपूर्णम्

१ शरीरकी ऊंचाईका अवगाहना कहते हैं ।

# बालबोध जैन तत्त्व ज्ञानपाठ माला ।

## सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक् चारित्र ।

१

### सम्यग्दर्शन ।

सच्चे देव, सच्चे गुरु, सच्चे शास्त्र तथा दयामयी धर्म का सच्चे दिल से श्रद्धान ( यकीन ) करना और उनमें किसी प्रकार की भी शंका नहीं करना, इसका नाम सम्यग्दर्शन है ।

सम्यग्दर्शन, धर्मरूपी पेड़ की जड़ है अथवा धर्मरूपी घर की नीव है । सबसे पहले इसे धारण करना चाहिये । इसके विना सब धर्म कर्म निष्फल हैं । उनसे कुछ अधिक लाभ नहीं होता ।

सम्यग्दर्शन की बड़ी महिमा है । जिस जीव को सम्यग्दर्शन हो गया वह मर कर उत्तम गतिमेंही जाता है । कभी उसकी दुर्गति नहीं होती ।

### सम्यग्ज्ञान ।

पदार्थ के स्वरूप को ठीक जैसा का तैसा जानना और उसमें किसी प्रकार का संदेह या संशय नहीं करना, इसका नाम सम्यग्ज्ञान है ।

सम्यग्ज्ञान के होने से पहले जो ज्ञान होता है उसे कुज्ञान [अज्ञान] कहते हैं । वही कुज्ञान सम्यग्दर्शन होने पर सम्यग्ज्ञान कहलाता है । सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान का कारण है । विना सच्ची श्रद्धा के सम्यग्ज्ञान नहीं हो सकता ।

सम्यग्ज्ञान से ही आत्मज्ञान और केवलज्ञान होता है। इस लिए सम्यग्ज्ञान को शास्त्र स्वाध्याय, पढ़ने पढ़ाने सुनने सुनाने, तथा बार बार विचारने से प्राप्त करना चाहिये।

ज्ञान की बड़ी महिमा है। ज्ञान होने से थोड़ी सी मिहनत में भव भव के पाप कटते हैं जो अज्ञानी जीव के करोड़ों जन्म की मिहनत से भी नहीं कटते।

## सम्यक् चारित्र।

हिंसा, झूठ, चोरी, कुशील परिग्रह तथा कषाय वगैरह से जिन के कारण हम संसार में भ्रम रहे हैं, इनसे विरक्त होना इसका नाम सम्यक् चारित्र है।

सम्यग्दर्शन, और सम्यग्ज्ञान को प्राप्त कर लेने पर संसार के, पर पदार्थों से राग द्वेष घटाने के लिए सम्यक् चारित्र का धारण करना जरूरी है।

सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र इन तीनों का मिलना मोक्ष का मार्ग है, अर्थात् मोक्ष की प्राप्ति का उपाय है।

## २

## सच्चे देव, शास्त्र, गुरु।

### सच्चा देव।

सच्चा देव उसे कहते हैं, जो वीतरागी, सर्वज्ञ और हितोपदेशी हो।

वीतरागी उसे कहते हैं, जो न किसी से राग रखता है और न किसी से द्वेष रखता हो, सबको बराबर देखता हो।

सर्वज्ञ उसे कहते हैं, जो संसारके सब पदार्थों को सब दशाओंमें देखे और जाने। अर्थात् संसार में ऐसा कोई भी पदार्थ नहीं है जिसे सर्वज्ञ न जानता हो।

जो कुछ पहले हो गया, जो अब हो रहा है और जो कुछ आगे होगा, वह सब सर्वज्ञ को मालूम है।

हितोपदेशी उसे कहते हैं जो सब जवों को कल्याण करनेवाला उपदेश दे।

जिस देव में ये तीन गुण पाए जायँ, जो वीतरागी, सर्वज्ञ और हितोपदेशी हो—वही सच्चा देव हैं। उसको अरहंत जिनेंद्र तीर्थंकर, परमेष्टी आदि अनेक नामोंसे पुकारते है।

## सच्चा शास्त्र।

सच्चा शास्त्र उसे कहते है, जो सच्चे देव का कहा हुआ हो, कोई भी जिसका खंडन न कर सके, जिसमें किसी तरह का विरोध न हो, सच्ची बातों का उपदेश भरा हो, जिसके पढने पढाने, सुनने सुनानें से जीवोंका कल्याण हो और जो खोटे मार्ग का नाश करनेवाला हो। इसको आगम सरस्वती जिनवाणी भी कहते हैं।

## सच्चागुरु.

सच्चा गुरु उसे कहते है—जो पांचो इन्द्रियोंके विषयसे किसीभी विषयकी लालसा न रखताहो। जो हिंसा, झूट चौरी, मैथुन और परिग्रह, इनका त्यागी हो। जो भिक्षा-माधुकरी वृत्तिद्वारा अपना जीवन निर्वाह करता हो, जो धैर्यादि

गुणोंसे विभूषित हो, जो आत्म चिंतनमें लीन हो, ऐसे गुरु को ही साधु मुनि, यति, तपस्वी आदि कहते हैं

३

## जीव और अजीव।

जीव—उन्हें कहते हैं जो जीते हों, जिनमें ज्ञान हो, जिनमें जानने देखने की ताकत हो। जैसे आदमी, घोड़ा, बैल, कीड़ी मकोड़ा वगैरह।

भावार्थः—जगत में हम जितने स्त्री, पुरुष, पशु पंछी, कीड़े, मकोड़े, वगैरह को खाते पीते चलते फिरते देखते हैं उन सब में जीव है।

अजीव—उन्हें कहते हैं जिन में ज्ञान न हो जैसे सूखी मिट्टी, ईंट, पत्थर, लकड़ी, मेज़, कुरसी, कलम, कागज, टोपी, रस्सी वगैरह।

## जीव के भेद।

जीव दो तरह के होते हैं:—एक मुक्त जीव और दूसरे संसारी जीव।

१ मुक्त जीव उन्हें कहते हैं जो संसार से छूटे गये हैं अर्थात् जिनको मोक्ष होगया है और जिन्होंने सदा के लिये सच्चा सुख पालिया है और जो कभी संसार में लौटकर नहीं आवेंगे।

२ संसारी जीव वे हैं जो संसार में घूम रहे हैं और जन्म मरण के दुःख उठा रहे हैं। संसारी जीव दो तरह के होते हैं। १ त्रसजीव, २ स्थावरजीव।

त्रस जीव उन्हें कहते हैं जो अपनी इच्छा से चलते फिरते हों, डरते हों, भागते हों, खाना ढूंडते हो अर्थात् दो इंद्रिय, तीन इंद्रिय, चार इंद्रिय और पांच इंद्रिय जीव, जैसे लट, चिंवटी, मक्खी, वर्र [ ततइया ] घोडा, बैल, आदमी वगैरह।

स्थावर जीव अर्थात एक इंद्रिय जीव उन्हें कहते हैं जो पैदा होते हों, बढते हों मरते हो पर अपने आप चल फिर नही सकते हों। जैसे पृथिवी ( जमीन ), जल [ पानी ], तेज ( आग ), वायु ( हवा ) और वनस्पति ( पेड वगैरह )।

## त्रस जीवों के भेद.

त्रस जीव चार प्रकार के होते हैं,-

१ दो इन्द्रिय जीव, २ तीन इन्द्रिय जीव, ३ चार इन्द्रिय जीव ४ पचेन्द्रिय जीव।

नोटः-दो इन्द्रिय जीव, तीन इंन्द्रिय जीव और चार इन्द्रिय जीव, इन जीवों को विकलत्रय कहते हैं।

पंचेन्द्रिय जीवों में से तिर्यंच पंचेन्द्रिय जीव पांच तरह के होते हैः—

१ जलचर जीव, २ थलचर जीव, ३ नभचर जीव ४ उरपर जीव, ५ भुजपर जीव।

१ जलचर जीव, उन्हें कहते हैं जो जल में ही रहें। जैसे-मच्छी, मगरमछ वगैरह।

२। थलचर जीव उन्हे कहते हैं जो जमीन पर चलते फिरते हों। जैसे गाय, भैंस कुत्ता, बिल्ली वगैरह।

३। नभचर जीव उन्हें कहते हैं जो आकाश में उडा

करते हैं। जैसे कौवा, चील, कबूतर वगैरह।

४। उरपर जीव, उन्हें कहते हैं जो पेटके सहारे से चलते हैं। जैसे—सांप, वगैरह।

५। भुजपर जीव, उन्हें कहते हैं। जो दोनों हाथोंके सहारसे चलते हैं। जैसे—मूस वगैरह।

पंचेन्द्रिय जीव सैनी, असैनी के भेद से दो तरह के होते हैं १ सैनी ( सेज्ञी ) २ असैनी [ असंज्ञी ]।

सैनी जीव उन्हें कहते हैं जिनके मन हो अर्थात जो शिक्षा और उपदेश ग्रहण कर सकें। जैसे ऊंट हाथी बकरी, मोर, बन्दर वगैरह पचेन्द्रिय तिर्यच, मनुष्य, नारकी।

असैनी जीव— उन्हें कहते हैं जिनके मन न हो अर्थात् जो शिक्षा और उपदेश ग्रहण न कर सकें। ऐसे जीव प्राय माता पिता के रज और वीर्य के मिलन से पैदा नहीं होते किंतु आपस में एक दूसरे के मिलन से पैदा हो जाते हैं। जल में रहने वाले सांप वगैरह करके असैनी होते हैं। कोई तोता भी असैनी होता है।

## स्थावर जीवों के भेद।

स्थावर जीव, जिनके केवल एक स्पर्शन इन्द्रिय ही होती है, पांच प्रकार के होते हैं।

---

१। एकेन्द्रिय, दोइन्द्रिय, तेइन्द्रिय, और चतुरेन्द्रिय जीवतो नियम से असैनी ही होते हैं।

२। ये पांच प्रकार के स्थावर जीव, और त्रस जीव इनको ६ काय कहते हैं।

१। पृथ्वीकायिकजीव– अर्थात पृथ्वी ही जिनका शरीर हो। जैसे-मिट्टी, पत्थर, अभ्रक ( भोडल ), रत्न सोना, चांदी वगैरह खानि से निकलने वाली धातुएँ, परन्तु पैदा होने की जगह अर्थात खानि से अलग होने पर प्रायः उन में जीव नहीं रहते।

१। जलकायिकजीव–अर्थात जल ही जिनका शरीर हो। जैसे जल ओला वर्फ, ओस वगैरह।

३ अग्निकायिकजीव–अर्थात अग्नि ही जिन का शरीर हो। जैसे–दीपक, लौ, बिजली, आग, वगैरह।

४। वायुकायिकजीव–अर्थात वायु ही जिनका शरीर हो। जैसे हवा।

५। वनस्पतिकायिकजीव–अर्थात वनस्पतिही जिनका शरीर हो। जैसे वृक्ष, वेल, फल, फूल, जडी, बूँटी, वगैरह।

ये पांचों काय के जीव वादर [ स्थूल ] और सूक्ष्म के भेद से दो प्रकार के होते हैं।

## ४

## पांच पाप।

पाप–पांच होते हैं। १ हिंसा, २ झूट, ३ चोरी, ४ कुशील, ५ परिग्रह।

१। हिंसा–प्रमाद से अपने वा दूसरे के प्राणों के घात करने वा दिल दुखाने को हिंसा कहते हैं। इस पाप के करने वाले को निर्दयी, हिंसक, हत्यारा कहते हैं इसलिये:—

जीवन की कुरुणा मत आर।
यह सब धर्मों में है सार॥

२। झूठ जिस बात या जिस चीज को जैसा देखा हो या जैसा कहा हो या जैसा सुना हो, उसको वैसा न कहना सो झूठ है। इस पाप के करने वाले झूठे, दगाबाज कहलाते हैं। इसलिये—

झूठ वचन मुख पर मत लाव।
सांच वचन पर राखहु भाव॥

३। चोरी-बिना दिये किसी की गिरी या पड़ी या रक्खी या भूला हुई वस्तु का ग्रहण करना अथवा उठा कर किसी दूसरे को दे देना, सो चोरी है। इस पाप के करने वाले चोर तस्कर कहलाते हैं और उनको सभी बुरा कहते हैं। इसलिये—

मालिक की आज्ञा बिन कोय।
चीज गहै सो चोरी होय॥
तातें आज्ञा बिन मत गहो।
चोरी से नित डरते रहो॥

४। कुशील-पराई स्त्री के साथ रमने को कुशील कहते हैं। इस पाप के करने वाले को व्यभिचारी, जार, लुच्चा, बदमाश कहते हैं और वे लोक में बुरी दृष्टि से देखे जाते हैं। इसलिये-

परदारा से नेह न लगा।
इस से तुम दुर्गति जाओ॥

५। परिग्रह-धन, मकान, धन, धान्य, गौ, भैंस, हाथी

घोडे, कपड़े, बरतन, जेवर वगैरह चीजों, से मोह रखना और इन्ही संसारी चीजों को इकठे करने में लालसा रखना सो परिग्रह है। इस पाप के करने वालों को लोभी बहुधंधी और कंजूस कहते है। इसलिये—

धन गृहादि में मूर्छा हरो।
इसका अति संग्रह मत करो॥

## ५

## ( कषाय )

कषाय—उसे कहते है जो आतमा को कषे अर्थात् दुःख दे। ऐसी कषायें चार है—१ क्रोध, २ मान, ३ माया, ४ लोभ।

१ क्रोध गुस्से को कहते है।

२ मान—घमंड को कहते है।

३ माया—छल कपट करनेको कहते हैं अर्थात मन में और वचन में और, करे कुछ और।

४ लोभ—लालच और तृष्णा को कहते हैं।

ये चारोंही कषायें पाप बंधकी मुख्य कारण हैं। और जीव को बहुत दुःख देनेवाली हैं।

तातें क्रोध कभी मत करो। मान कषाय न मनमें धरो।
माया मन वच तन तें हरो। लालच मांहि कबहुं मत परो।

[ ६ ]

जीवकी अवस्था विशेष गति गति कहते है। गति चार प्रकार की है:—१ नरक गति, २ तिर्यंच गति, ३ मनुष्य गति, ४ देव गति।

१ नरकगति–इस पृथ्वी के नीचे सात नरक हैं। उन नरकों में बड़ा भारी दु:ख है। उनमें रहने वाले जीवों को रात दिन दु:खही दु:ख सहना पड़ता है। एक समय मात्र भी सुख नहीं मिलता। इन नरकों में जब पशु या मनुष्य मर कर जन्म लेता है, तब उसको नरक गति होना कहते हैं। इस गति के जीव पंचेन्द्रियही होते हैं

२ तिर्यंचगति–स्थावर जीव, पशु, पक्षी, कीड़े, मकोड़े, मगर, मच्छ वगैरह जानवरों को तिर्यंच कहते हैं। जब कोई जीव मरकर इनमें जन्म लेवे तो उसका तिर्यंच गति में जन्म लेना कहते हैं। इस गति में पांचोंही इन्द्रियोंके जीव होते है।

३ मनुष्यगति–कोई भी जीव मर कर मनुष्य का शरीर धारण करे तो उसको मनुष्यगति में जन्म लेना कहते हैं। मनुष्यगति के जीव पंचेन्द्रिय ही होते हैं

४ देवगति–ऊपर कहे हुए तीन प्रकार के सिवाय एक चौथे प्रकारके जीव होते हैं। जिनको अनेक प्रकार के उत्तम २ भोग उपभोगकी चीजें प्राप्त होती है और जो रात दिन सुखमें मग्न रहते हैं उनको देव कहते हैं। उन देवों में, मरकर जो कोई जीव जन्म लेवे तो उसका देवगति का होना कहते है इस गतिके जीव पंचेन्द्रियही होते हैं।

७

( इंद्रिया, )

इन्द्रिय उसे कहते है-जिसके द्वारा जीव पहचाना जाय। वे इंद्रियां पांच होंती हे। १ स्पर्शन इंन्द्रिय अर्थात् त्वचा [चमड़ा] २ रसना इंद्रिय अर्थात् जीभ, ३ घ्राण इंद्रेय अर्थात् नाक. ४ चक्षु इंद्रिय अर्थात् आंख. ५ कर्ण इंन्द्रिय अर्थात् कान.

स्पर्शन इंद्रिय उसे कहते है-जिससे छू जानेपर हलके भारी रूखे चिकने, कडे, नरम ठंडे गर्मका ज्ञान हो। जैसे आग छूनेसे गर्म, और पानी छूनेसे ठंडा मालूम होता है वगैरह।

रसना इंद्रिय उसे कहते-जिससे खट्टे, मीठे, कडवे, चरपरे और कषायले रस का (स्वादका) ज्ञान हो। जैसे-पेडा चखनेसे मीठा, नीमके पत्ते कडवे, मिरच चिरपरी और नींबू खट्टा, मालूम होता है।

घ्राणेन्द्रिय उसे कहते हैं—जिस के द्वारा सुगंध (खुशबू) और दुर्गंध [बदबू] का ज्ञान हो। जैसे गुलाब केवडे के फूलों से सुगंध और मिट्टीके तेल से दुर्गंध आती है।

चक्षु इंद्रिय उसे कहते है जिससे काले, पीले, नीले, लाल, और सफेद रंग का तथा इन रंगों के मेलसे बने हुए तरह २ के रंगोंका ज्ञान हो। जैस दूध, दही, चांदी सुफेद है कोयला काला और खून लाल हे। सोना पीला और मोर का पंख नीला है।

कर्ण इन्द्रिय उसे कहते हैं— जिस से आदमी जानवर तथा बाजे वगैरह की आवाज जानी जाय।

८

( पांच तरह के जीव )

एक इन्द्रिय जीव—उनको कहते हैं जिनके सिर्फ एक ही स्पर्शन इन्द्रिय हो। जैसे मिट्टी, पानी, आग, हवा, फल फूल पेड़।

दो इन्द्रिय जीव—उनको कहते हैं जिन के स्पर्शन और रसना ये दो इन्द्रियां हों। जैसे लट, केंचुआ जोंक, शंख वगैरह।

तीन इन्द्रिय जीव—उनको कहते हैं जिनके स्पर्शन रसना घ्राण, ये तीन इन्द्रियां हों। जैसे चिंवटी चिंवटा, खटमल, जूं वगैरह।

चार इन्द्रिय जीव—उन्हें कहते हैं जिन के स्पर्शन, रसना घ्राण और चक्षु ये चार इन्द्रिय हो। जैसे भौंरा, बर (ततइया) मक्खी, मच्छर, टिड्डी वगैरह।

पांच इन्द्रिय जीव—उन्हें कहते हैं जिन के पांचों ही इन्द्रियां हों, जैसे—देव, नारकी, मर्द, औरत, बैल, घोड़ा वगैरह।

## अजीव के भेद।

अजीव पांच प्रकार के होते हैं —

१ पुद्गल, २ धर्म, ३ अधर्म ४ आकाश, ५ काल।

पुद्गल उसे कहते हैं, जिसमें स्पर्श[१] रस, गंध और वर्ण पाये जावें।

पुद्गल के कई भेद हैं। स्थूल ( मोटा ) पुद्गल तो आँखों से देखने में आता है; परन्तु सूक्ष्म ( बारीक ) पुद्गल नहीं।

[१] स्पर्श, रस, गंध, वर्ण का पाठ आगे दिया है।

दिखाई देता । पुद्गल के सबसे छोटे टुकड़े को परमाणु कहते हैं । दो या दो से ज्यादह मिले हुए पुद्गल परमाणुओं को स्कंध कहते हैं । धूप, छाया, अँधेरा, चाँदना सब पुद्गल की पर्याएं, ( हालतें ) हैं ।

२ धर्म उसे कहते हैं, जो जीव और पुद्गलों को चलने में सहकारी हो अर्थात् मदद देता हो । जैसे जल मछली को चलने में सहकारी है । यह पदार्थ तमाम लोक में पाया जाता है और अपनी आँखों से देखने में नहीं आता ।

३ अधर्म उसे कहते हैं, जो जीव और पुद्गलों के ठहरने में सहकारी हो । जैसे पेड की छाया थके हुए मुसाफिर को ठहरने में सहकारी है । यह पदार्थ भी तमाम लोक में पाया जाता है और अपनी आँखों से देखने में नहीं आता ।

धर्म अधर्म द्रव्य जीव पुद्गल को प्रेरणा करके चलाते या ठहराते नहीं हैं, परन्तु जब वे चलते हैं अथवा ठहरते हैं उस समय उनको मदद करते हैं । हाँ यह जरूर है कि यदि धर्म द्रव्य न हो तो कोई पदार्थ नहीं चल सकता और यदि अधर्म द्रव्य न हो तो कोई पदार्थ नहीं ठहर सकता । यहाँ धर्म अधर्म से साधारण धर्म अधर्म न समझना चाहिए जिनके अर्थ पुण्य पाप के हैं ।

---

**नोट**—पुद्गल, धर्म, अधर्म, आकाश और काल इन पाच प्रकार के अजीवों में एक जीव द्रव्य और मिलाने से छह द्रव्य हो जाते हैं इन छहों द्रव्यों में से काल द्रव्य को छोड कर शेष के पाच द्रव्य पचास्तिकाय कहलाते हैं । काल द्रव्य कायवान् नहीं है । उसका एक एक अणु अलग अलग है ।

४ आकाश उसे कहते हैं, जो अन्य चीजों को अवकाश ( स्थान ) दे। अर्थात् यह वह पदार्थ है जिसमें सब चीजें रहती हैं।

इसके दो भेद हैं —१ लोकाकाश, अलोकाकाश। लोकाकाश में जीव अजीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म, वगैरह सब चीजें पाई जाती हैं, परन्तु अलोकाकाश में केवल आकाश ही आकाश है और कुछ नहीं।

५ काल उसे कहते हैं, जो चीजों की हालतों के बदलने में मदद देता है। व्यवहार में पल, घड़ी, प्रहर दिन, सप्ताह [ हफ्ता ], पक्ष [ पखवाड़ा ] मास, वर्ष वगैरह को काल कहते हैं।

१०

( रूप, रस, गंध, स्पर्श । )

रूप, रस, गंध और स्पर्श ये पुद्गल के गुण हैं। ये सदा पुद्गल में ही पाये जाते हैं। पुद्गल को छोड़ कर और किसी द्रव्य में नहीं रहते। ये चारों ही सदा साथ साथ रहते हैं। जैसे पके हुए आम में पीला रूप है मीठा रस है, अच्छी गंध है, और कोमल स्पर्श है।

रूप उसे कहते हैं, जो नेत्र इन्द्रिय से जाना जाए। यह पाँच प्रकार का होता है। कृष्ण [ काला ] नील [ नीला ] रक्त [ लाल ] पीत [ पीला ] और श्वेत ( सफेद )। जैसे कोयल में काला, नील में नीला, गेरू में लाल सोने में पीला और दूध में सफेद रूप है।

रूप का दूसरा नाम रंग है। इन रंगो के मिलाने से और भी कई रंग हो जाते हैं। जैसे नीला और पीला रंग मिलाने से हरा रंग बन जाता है।

रस उसे कहते है, जो रसना [ जिव्हा ] इन्द्रिय से जाना जाय। रस पॉच प्रकार का होता है। तिक्त ( तीखा अथवा चर्परा ) कटु [ कड़ुवा ], कषाय ( कसैला ), आम्ल [ खट्टा ] और मधुर ( मीठा )। जैसे मिर्चमें तीखा, नीम में कड़ुवा, ऑवले में कसैला, नीबू में खट्टा और गन्ने में मीठा रस होता है

गंध उसे कहते हैं, जो घ्राण [ नासिका ] इन्द्रिय से जाना जाय। गंध दो प्रकार की होती हैं, सुगंध ( खुशबू ) और दुर्गंध ( बदबू )। जैसे गुलाब के फूल में सुगंध और मिट्टी के तेल में दुर्गंध होती है।

स्पर्श उसे कहते है, जो स्पर्शन इन्द्रिय से या छूने से जाना जाय। स्पर्श आठ प्रकार का होता है। स्निग्ध ( चिकना ) रूक्ष [ रूखा ], शीत ( ठंडा ), उष्ण ( गरम ), मृदु [ कोमल, नरम ], कर्कश ( कठोर, कड़ा ), गुरु ( भारी ) और लघु [ हलका ]। जैसे घी में स्निग्ध, बालू में रूक्ष, पानी में शीत, अग्नि में उष्ण, मक्खन में मृदु, पत्थर में कंर्कश, लोहे में गुरु, और रुई में लघु स्पर्श रहता है।

रूप ५, रस ५, गंध २, और स्पर्श ८ इस प्रकार सब मिल कर पुद्गल में २० गुण होते है।

---

११

## आठ कर्म ।

कर्म उन्हें कहते हैं जो आत्मा का असली स्वभाव प्रगट न होने दें । जैसे बहुत सी धूल मिट्टी उड़ कर सूरज की रोशनी को ढक देती है, उसी प्रकार बहुत से पुद्गल परमाणु ( छोटे छोटे टुकड़े ) जो इस आकाश में सब जगह भरे हुए हैं, आत्मा में क्रोध आदि कषाय उत्पन्न होने से आत्मा के प्रदेशों के साथ मिलकर आत्मा का स्वभाव ढक देते हैं । कषाय के सम्बन्ध से उनमें सुख दुःख वगैरह देने की शक्ति भी हो जाती है, इस लिए उनको कर्म कहते हैं ।

कर्म आठ हैं—ज्ञानावरणी दर्शनावरणी, वेदनीय, मोहनीय आयु नाम, गोत्र और अन्तराय ।

ज्ञानावरणी कर्म उसे कहते हैं, जो आत्मा के ज्ञान गुण को प्रकट न होने दे । जैसे एक प्रतिमा पर परदा डाल दिया जाय । तब वह परदा प्रतिमा को ढके हुए है प्रगट नहीं होने देता । इसी प्रकार ज्ञानावरणीकर्म ज्ञान को ढक लेता है, प्रगट नहीं होने देता । जैसे मोहन अपना पाठ खूब याद करता है, परन्तु उसे याद नहीं होता । इसमें मोहन के ज्ञानावरणीकर्म का उदय समझना चाहिये ।

किसी के पढ़नेमें विघ्न डालना, किसी की पुस्तक फाड़ देना, छुपा देना, किसी को न बताना अपने गुरु अथवा और किसी विद्वान की निन्दा करना, अपने ज्ञान का गर्व करना, विद्या पढ़ने में आलस्य करना, झूठा उपदेश देना व-

गेरह कामों से ज्ञानावरणीकर्म बंधता है । अर्थात ज्ञान का प्रकाश नहीं होता, किंतु इनसे विपरीत करने से ज्ञान का प्रकाश होता है ।

दर्शनावरणी कर्म उसे कहते हैं, जो आत्मा के दर्शन गुण को प्रगट न होने दे । जैसे एक राजा का पहरेदार पहरे पर बैठा हुआ है । वह किसी को भी अंदर जाकर राजा के दर्शन नहीं करने देता, सब को बाहर से ही रोक देता है। इसी प्रकार दर्शनावरणी कर्म किसी को दर्शन नहीं होने देता । जैसे मोहन मुनिराजके दर्शन करनेको गया था, परन्तु दर्शन न हुआ । इससे समझना चाहिये कि मोहन के दर्शनावरणी कर्म का उदय है ।

किसी के देखने में विघ्न करना, स्वयं देखे हुये पदार्थों को प्रगट न करना, अपने पास की वस्तु दूसरों को न दिखाना अपनी दृष्टि का गर्व करना, दिनमें सोना, दूसरे की आँखें फोडना, मुनियों को देखकर ग्लानि करना, धर्मात्मा को दोष लगाना, ऐसे कामों से दर्शनावरणी कर्म बँधता है और इनके विपरीत करनेसे आत्मा का दर्शन गुण प्रगट होता है ।

वेदनीय कर्म उसे कहते हैं, जो आत्मा को सुख दुःख दे। इस कर्म के उदय से संसारी जीवों को ऐसी चीजों का मिलाप होता है, जिनके कारण वे सुख मालूम करते हैं । जैसे शहद लिपटी तलवार की धार चाटनेसे सुख दुःख दोनों होते हैं । अर्थात शहद मीठा लगता है, परंतु तलवार की धार से जीभ कट जाती है, इससे दुःख होता है । इसी प्रकार

वेदनीयकर्म सुख दुःख दोनों देता है। जैसे प्रकाशचन्द्रने लड्डू खाया, अच्छा लगा और पैर में काँटा गड गया दु ख हुआ। दोनों ही हालतों में वेदनीयकर्मका उदय समझना चाहिये। जिससे सुख होता है, उसे शातावेदनीय कहते हैं और जिसस दु ख होता है, उसे अशातावेदनीय कहते हैं।

दु ख करना शोक करना, पश्चाताप¹ करना, रोना, मारना पीटना ऐसे कामोंसे अशाता [ दु ख देनेवाले ] वेदनीयकर्म का बंध होता है।

सब जीवों पर दया करना, व्रत पालना, क्रोध नहीं करना, क्षमा धारण करना दान देना, ऐसे कामों से शाता [ सुख देनेवाले ] वेदनीय कर्म का बंध होता है।

= मोहनीय कर्म उसे कहते हैं, जिसके उदय से यह आत्मा अपने को भूल जाय और अपने से जुदी चीजों में लुभा जावे। जैसे शराब पीने वाला शराब पीकर अपने को भूल जाता है, उसे भले बुरे का कुछ ज्ञान नहीं रहता और न वह माई बहिन स्त्री पुत्रादिको पहिचान सकता है, इसी प्रकार मोहनीय कर्म इस जीव को भुला देता है। मोहनीय कर्म के उदय से इस जीव को अपने भले बुरे का कुछ भी ज्ञान नहीं रहता और न वह बुरे काम करने से डरता है। काम, क्रोध, मान, माया लोभ आदि सब मोहनीय कर्म के उदय स होते हैं। सोहनने क्रोध में आकर मोहन को मार डाला, राम ने लोभ

१ परीक्षा में अथवा और किसी काम में सफलता न होने पर अथवा किसी स हार जाने पर पछताना।

में आकर गोविंद के माल को लूट लिया, इससे समझना चाहिये कि सोहन और राम के मोहनीय कर्म का उदय है।

सच्चे देव, शास्त्र, गुरु में दोष लगाने से, काम, क्रोध, मान, माया, लोभ, हिंसा वगैरह करने से मोहनीय कर्म बँधता है।

आयु कर्म उसे कहते हैं, जो आत्मा को नारक, तिर्यंच, मनुष्य और देव के शरीरों में से किसी एक में रक्खे। इस कर्म के कारण जीव इस संसार में नाना प्रकार की योनियों में भ्रमण करता काल व्यतीत करता है।

जैसे एक मनुष्य का पैर काठ में ( खोडे मे ) फँसा हुआ है। अब वह काठ उस मनुष्य को उस स्थान पर रोके हुए है। जब तक उसका पैर काठ में फँसा रहेगा, तब तक वह मनुष्य दूसरी जगह नहीं जा सकता। इसी प्रकार आयु कर्म इस जीव को मनुष्य आदि के शरीर में रोके हुए है। जब तक वह आयु कर्म रहेगा तब तक यह जीव उसी शरीर में रहेगा। हमारा जीव इस मनुष्य आयु कर्म का उदय है और घोडे का जीव तिर्यंच शरीर में रुका हुआ है, उसके तिर्यंच आयु कर्म का उदय है।

बहुत हिंसा करनेसे, बहुत आरम्भ और परिग्रह रखने से नारक आयु बँधती है, अर्थात् ऐसा करने से यह जीव नरक में जाता है।

कपट छल करने से तिर्यंच होता है। थोडा आरम्भ और थोडा परिग्रह रखने से मनुष्य होता है।

व्रत उपवास वगैरह करने से, शान्तिपूर्वक भूख, प्यास गर्मी सर्दी की बाधा सहनेसे देव होता है।

नामकर्म उसे कहते हैं—जो आत्माको अनेक प्रकार परिण मावे, अर्थात जिसके उदय होने से तरह तरह के शरीर और उसके अंगोपांग बनें। जैसे चित्रकार ( चितरा ) अनेक प्रकार के चित्र बनाता है। कोई मनुष्यका, कोई हाथी का, कोई स्त्री का, कोई बैलका, किसी का हाथ लम्बा, किसी का छोटा, कोइ कुबड़ा, कोइ बौना, इसी प्रकार नाम कर्म इस जीव को कभी सुन्दर, कभी चपटी नाकवाला, कभी लम्बे दांतवाला, कभी कुबड़ा, कभी बौना, कभी काला कभी गोरा कभी सुरीली आवाजवाला, कभी मोटी आवाजवाला अनेक रूपसे परिणमाता है। हमारा शरीर और आंख नाक कान वगैरह सब नाम कर्म के उदय से बने हैं।

घमंड करना, आपस में लड़ना, झूठे देवों का मानना, चुगली खाना, किसी की नकल करना, किसीका बुरा सोचना वगैरह कामों से अशुभ नाम कर्म बंधता है।

आपस में मिलकर रहना, धर्मात्माको देखकर खुश होना न कभी किसी का बुरा सोचना, न बुरा करना मन वचन काय का सरल रखना, एसे कामों से शुभ नाम कर्म बंधता है

गोत्र कर्म उसे कहते है—जो इस जीव को ऊंचे अथवा नीच कुल में पैदा करे। जैसे कुम्हार छोटे बड़े सब तरह के बरतन बनाता है, उसी प्रकार गोत्र कर्म इस जीव को ऊँचा अथवा नीचा बना देता है। उच्च गोत्र के उदय से अच्छे चरित्र वाले लोकमान्य कुल में पैदा होता है और नीच गोत्र के उदयसे खोटे आचरणवाले लोकनिंद्य कुलमें पैदा होता है, जहाँ हिंसा झूठ चोरी वगैरह बुरे कर्म करता है।

दूसरे की निन्दा और अपनी प्रशंसा करने से, देव गुरु शास्त्र का अविनय करने से अपनी जाति, कुल, रूप, बल, विद्या का घमंड करने से नीच गोत्र बंधता है।

दूसरों की प्रशंसा करने, स्वयं विनीत भाव से रहने और अहंकार नहीं करने से ऊँच गोत्र बँधता है।

अन्तराय कर्म उसे कहते हैं—जिसके उदय से किसी कार्य में विघ्न आ जाय अथवा जो किसी कार्य में विघ्न डाले। जैसे किसी महाराजा ने किसी विद्यार्थी के लिये १०० रु० देने की आज्ञा दी, परतु खजानची साहब ने कुछ गडबड़ करके अथवा कुछ बहाना बना करके वह रुपया नहीं दिया। अर्थात् विद्यार्थी क १०० रु० मिलने में खजानची साहब विघ्नरूप होगये। इसी प्रकार अन्तराय कर्म कार्यों में विघ्न किया करता है। मोहन रोटी खा रहा था, अकस्मात् बंदर आकर हाथ से रोटी छीन ले गया तो मोहनके अन्तराय कर्म का उदय समझना चाहिये।

कोई को लाभ होता हो उसे न होने देना, बालकों को विद्या न पढ़ाना अपने आधीन नौकर चाकर को धर्म सेवन न करने देना, दान देते हुए को रोक देना, दूसरे की भोगने योग्य वस्तुओं को बिगाड देना, ऐसे कामों से अंतराय कर्म बंधता है।

## २१

## पर्याप्ति.

सचित पुद्गलोंको यथा योग्य परिणमन करनेकी एक शक्ति विशेषको पर्याप्ति कहते हैं। ये छः प्रकारकी होती है। (१)

आहार, [ २ ) शरीर, ( ३ ) इन्द्रिय, [ ४ ] श्वासोच्छ्वास, [ ५ ] भाषा, और [ ६ ] मन ]

१ आहारक वर्गणा ग्रहण कर उसका रस बनानेकी शक्तिको आहारपर्याप्ति कहते हैं।

२ रसका खून, मांस, मेद मज्जा, अस्थि और वीर्य ऐसे सात धातु बना शरीर बनानेवाली शक्तिको शरीरपर्याप्ति कहते हैं।

३ धातुसे स्पर्श, रसनादि द्रव्य-इन्द्रियाँ बनानेकी जो शक्ति विशेष उसे इन्द्रिय-पर्याप्ति कहते हैं।'

४ श्वासोच्छ्वास योग्य पुद्गल-वर्गणाओंको ग्रहण कर उन्हें श्वासोच्छ्वासके रूपमें बदलनेकी शक्तिको श्वासोच्छ्वास-पर्याप्ति कहते हैं।

५ भाषायोग्य पुद्गल-वर्गणाओंको ग्रहण कर उन्हें भाषाके रूपमें बदलनेकी शक्तिको भाषा पर्याप्ति कहते हैं।

६ मनयोग्य पुद्गल वर्गणाओंको ग्रहण कर उन्हें मनके रूपमें परिणमन करनेकी शक्तिको मन पर्याप्ति कहते हैं

## १२
## शरीर

देह ' को शरीर कहते है

शरीर पाँच होते हैं। ( १ ) औदारिक, [ २ ] वैक्रियक, ३ ] आहारक ( ४ ] तैजस और [ ५ ] कार्माण।

१ मनुष्यों और पशु पक्षि आदि जीवजन्तुओंके शरीर औदारिक शरीर कहलाता है।

२ जो शरीर छोटा और बडा हो सकता है; बदल सकता है; उसे वैक्रायिक शरीर कहते हैं। देवता और नारकियोंके वैक्रियक शरीर ही होते है।

३ मुनियोंको शंका होती है, तब उनके शरीरसे एक पुतला सर्वज्ञोंसे प्रश्न पूछनेको जानेके लिए निकलता है; वह आहारक शरीर कहलाता है।

४ आहारको पचानेवाला तैजस शरीर होता है।

५ कर्मपरमाणुओंका समुदाय—जिनका आत्माके साथ संबंध है—कार्माण शरीर कहलाता है।

## १३

## योग.

मन, वचन और शरीरकी क्रियाको याग कहते हैं।

योग पन्द्रह प्रकारके होते है। चार मनोयोग, चार वचन-योग और सात काययोग।

१ जैसा देखा जैसा सुना वैसाहि सच्चा सोंचना, सत्य मनयोग हैं।

२ देखा या सुना उससे उल्टा—मिथ्या सोंचना, असत्य मनोयोग है।

३ कुछ सच्चा और कुछ झूठा विचार करना मिश्र मनोयोग है.

४ सत्य भी नहीं और असत्य भी नहीं ऐसा गोलमोल विचार करना व्यवहार मनोयोग है।

५ जैसा देखा सुना या विचारा वैसाही बोलना, सत्य-वचन योग है ।

६ सत्यसे विपरीत-झूठ-बोलना असत्यवचन योग है ।

७ कुछ सत्य और कुछ झूठ बात कहना मिश्र वचनयोग है।

८ सत्य भी नहीं और झूठ भी नहीं-गोलमाल बात कहना व्यवहार वचनयोग है ।

९ मनुष्यों और तिर्यंचोंकी उत्पत्तिके समय औदारिक शरीर बनानेमें जो योग होता है, उसे औदारिक मिश्र काययोग कहते हैं ।

१० औदारिक शरीरसे जो योग होता है उसे औदारिक काय योग कहते हैं ।

११ देवताओं और नारकियोंकी उत्पत्तिके समय वैक्रिय शरीर बनानेमें जो योग होता है उसे वैक्रिय-मिश्र काययोग कहते हैं ।

१२ वैक्रिय शरीरसे जो योग होता है उसे वैक्रिय काय योग कहते हैं ।

१३ मुनियों को आहारक शरीर बनानेमें जो क्रिया करनी पड़ती है उसे आहारक-मिश्र काययोग कहते हैं ।

१४ आहारक शरीरसे जो क्रिया होती है उसे आहारक काय योग कहते हैं ।

१५ जिससे कर्म परमाणु आनेकी क्रिया होती है उसे कार्माण काययोग कहते हैं ।

## १४

## उपयोग ।

किसी चीजको जाननेके लिए आत्माकी जो क्रिया होती है उसे उपयोग कहते हैं ।

उपयोग बारह होते हैं। आठ ज्ञानोपयोग और चार दर्शनोपयोग ।

१ पाँच इन्द्रियोंमेंसे किसी एक इन्द्रीके द्वारा और मनके द्वारा जो बात जानी जाती है उसे मतिज्ञान कहते हैं ।

२ शास्त्रोंके पढनेसे, सुननेसे अथवा मनन करनेसे जो ज्ञान होता है उसे श्रुतज्ञान कहते है ।

३ अमुक सीमामें रहे हुए पौद्गलिक पदार्थोंका इन्द्रियोंकी सहायताके विना ज्ञान होना अवधिज्ञान कहलाता है ।

४ ढाई द्वीपके अंदरके मनुष्यों और तिर्यंचोंके मनकी बात विना इन्द्रियोंकी सहायताके जिस ज्ञानसे जानी जाती है; उसे मनःपर्यव ज्ञान कहते हैं ।

५ इन्द्रियोंकी सहायताके विना रूपी और अरूपी सब तरहके पदार्थोंका जिससे ज्ञान होता है, उसे केवलज्ञान कहते हैं ।

६ मिथ्यात्व सहित मतिज्ञानको–जिससे वस्तुस्वरूप ठीक ठीक नहीं विचारा जाता है–मतिअज्ञान कहते हैं ।

७ मिथ्यात्व सहित श्रुतज्ञानको–जिससे वस्तुका सत्य-स्वरूप नहीं जाना जाता है–श्रुत अज्ञान कहते हैं ।

८ मिथ्यात्व सहित अवधिज्ञानका-जिससे अमुक हदतकके पदार्थ आत्मासे जान जाते हैं, उस जाननेमें फरक हो जाता है-उसे विभंग-ज्ञान कहते हैं।

९ आँखसे देखना-आँखसे वस्तुका सामान्य ज्ञान होना-चक्षुदर्शन कहलाता है।

१० आँख बिना शेष चार इन्द्रियोंसे वस्तुका जो सामान्य ज्ञान होता है, उसे अचक्षुदर्शन कहते हैं।

११ अमुक सीमाके अंदर रही हुई रूपी चीजोंका जो सामान्य ज्ञान होता है, उसे अवधिदर्शन कहते हैं।

१२ संसारके रूपी और अरूपी सब पदार्थोंको सामान्य रीतिसे जानना केवल दर्शन है।

२५

## गुणस्थान

आचरण और भावोंके द्वारा जीवोंकी जो स्थिति होती है उसे गुण-स्थान कहते हैं।

गुणस्थान चौदह होते हैं। ( १ ) मिथ्यात्व, ( २ ) सास्वादन, ( ३ ) मिश्र, [ ४ ] अविरति सम्यग्दृष्टि, [ ५ ] देश विरति ( ६ ) प्रमत्त ( ७ ) अप्रमत्त, [ ८ ] निवृत्तिकरण, ( ९ ) अनिवृत्तिकरण, ( १० ) सूक्ष्म संपराय, ( ११ ) उपशांतमोह, ( १२ ) क्षीणमोह, [ १३ ] सयोगी केवली, और [ १४ ] अयोगी केवली।

१ वस्तुके असली स्वरूपको न मानकर विपरीत (उल्टा)

माननेवालेको मिथ्यात्वी कहते हैं। उसकी स्थितिका नाम मिथ्यात्व गुणस्थान है।

२ सम्यक्त्वसे गिरनेपर बीचमें भावोंकी थोडे समयतक जो स्थिति होती है, उसे सास्वादान गुणस्थान कहते है।

३ सत्य और असत्य दोनोंको समान ही समझनेवालोंकी स्थिति जहाँ होती है, अर्थात् जहाँ वास्तविक तत्त्वसे स्नेह नहीं होता और मिथ्यात्वसे अप्रीति नहीं होती; ऐसी स्थितिको मिश्र गुणस्थान कहते है।

४ जिस स्थितिमें देव, गुरु और धर्मके ऊपर श्रद्धानतो होता है, परंतु व्रत प्रत्याख्यान–पच्चक्खाण–नहीं होता उसको सम्यग्दृष्टि गुणस्थान कहते हैं।

५ जिस स्थितिमें थोडा–एक देश–त्याग होता है–व्रत होता है–उसको देशविरति गुणस्थान कहते है। इस गुणस्थानवाले-को अणुव्रती भी कहते हैं।

६ पाँच महाव्रतोंका जिस स्थितिमे सप्रमाद पालन किया जाता है उसको सर्व विरति या प्रमत्त गुणस्थान कहते है

७ विशेष उत्तम भाव जिस स्थितिमें होते हैं–प्रमाद रहित व्रतोंका जिसमें पालन किया जाता है–उसको अप्रमत्त गुण-स्थान कहते हैं।

८ जिस स्थितिमें अपूर्व ( जो पहिले कभी नही आये हों ऐसे ) निर्मल भाव आते हैं उसको अपूर्व करण या निवृत्ति-करण, गुणस्थान कहते हैं।

९ जिस स्थितिमें लोभके स्थूल–मोटे–विभाग (खंड टुकड़े) करके दाब दिये जाते हैं या नष्ट कर दिये जाते हैं उसको अनिवृत्तिकरण या बादर सम्पराय गुणस्थान कहते हैं।

१० जिस स्थितिमें लोभके सूक्ष्म ( छोटे ) विभाग करके दबा दिये जाते हैं या नष्ट कर दिये जाते हैं उसको सूक्ष्मसंपराय गुणस्थान कहते हैं।

११ जिस स्थितिमें मोहनीय कर्म दबा हुआ [सत्तामें] रहता है परन्तु उदयमें नहीं आता उसको उपशान्तमोह गुणस्थान कहते हैं।

१२ जिस स्थितिमें मोहनीय कर्म सर्वथा नष्ट हो जाता है उसको क्षीण मोह गुणस्थान कहते हैं।

१३ तीर्थंकरों और अन्य सामान्य केवलियोंकी स्थितिको–जिसमें योग रहते हैं–सयोगी केवली गुणस्थान कहते हैं।

१४ मोक्ष जानेके कुछ काल पहिलेकी स्थितिको जिसमें योग सर्वथा रुक जाता है–अयोगी केवली गुणस्थान कहते हैं।

१६

## आत्मा

आत्मा जीव–आठ प्रकारके होते हैं। [ १ ] द्रव्यात्मा [ २ ] कषायात्मा, [ ३ ] योगात्मा, ( ४ ) उपयोगात्मा, [ ५ ] ज्ञानात्मा, [ ६ ] दर्शनात्मा, ( ७ ) चारित्रात्मा और [ ८ ] वीर्यात्मा।

१ शरीर कुटुंब और धनादिको जो अपना मानता है उसे द्रव्यात्मा कहते हैं।

२ क्रोध, मान, माया, और लोभके अंदर रहनेवाले को कषायात्मा कहते हैं।

३ मन, वचन और कायासे क्रिया करनेवालेको योगात्मा कहते हैं।

४ बारह प्रकारके (८ प्रकारके ज्ञान और ४ प्रकारके दर्शन) उपयोगोंमें वर्ताव करनेवालेको उपयोगात्मा कहते हैं।

५ ज्ञानमें रमण करनेवालेको ज्ञानात्मा कहते हैं।

६ दर्शनमें रमण करनेवालेको दर्शनात्मा कहते हैं।

७ चारित्रमें रमण करनेवाले आत्माको चारित्रात्मा कहते हैं।

८ वीर्यमें—आत्मिक शक्ति विशेषमें—वर्ताव करनेवालेको वीर्यात्मा कहते हैं।

१७

## लेश्या।

जीवके परिणामोंकी एक झाँई—परिछाया—विशेषको लेश्या कहते है। इसके छः भेद हैं। (१) कृष्ण [२] नील (३) कापोत (४) तेज [५] पद्म और [६] शुक्ल।

ये छहों लेश्याएँ निम्नलिखित उदाहरणसे भलीभाँति समझमें आ जायँगी।

जामुन खानेके लिये ६ आदमी वृक्षके नीचे आये। उनमेंसे एकने कहा:—" सारा वृक्ष ही जड़से काट दो।" दूसरा बोला:—" तना-धड रहने दो और सब काटलो।" तीसरेने कहा:—" जिन टहनियोंपर जामुन लग रहे हैं उन्हें काट लो।",

चौथा बोला —" टहनियाँ क्यों काटते हो ? जामुनके गुच्छे तोड़लो।" छठेने कहा—" पक हुए जामुन नीचे, पड़े हैं उन्हींको खालो। "इनमें जड़से उखाड़नेवालेकी कृष्ण लेश्या है; मोटी २ डालियाँ काटनेके भाववालेकी नील लेश्या है; टहनियाँ काटनेके भाववालेकी कापोत लेश्या है; गुच्छे तोड़नेके भाववालेकी तेजो लेश्या है; पके पके जामुन, तोड़लेनेके भाववालेकी पद्म लेश्या है और नीचे पड़े हुए खानेवालेकी शुक्ल लेश्या है।

## १८

## दृष्टि।

दृष्टि, श्रद्धान या विश्वासको कहते हैं। यह तीन तरहकी है। [ १ ] मिथ्यादृष्टि, ( २ ) मिश्रदृष्टि और [ ३ ] सम्यग्दृष्टि।

१ सच तत्त्वको झूठा और झूठेको सच्चा मानना मिथ्यादृष्टि है।

२ सच और झूठ दोनों तरहके तत्त्वोंको समान देखना मिश्र दृष्टि है। इसे सम्यग्मिथ्या दृष्टि भी कहते हैं।

३ सच तत्त्वको सच्चा और झूठको झूठा मानना सम्यग्दृष्टि है।

## १९

## राशि।

जगत्‌में राशि ( समूह ) दो हैं। ( १ ) जीवराशि, [ २ ] अजीव राशि।

१ जितने भी चेतन पदार्थ हैं वे जीव राशिमें हैं। जैसे मनुष्य, हाथी, घोडे आदि।

२ जितने भी अचेतन पदार्थ हैं वे अजीव राशिमें हैं। जैसे मकान, चार पाई, बिछौना आदि।

## २०

## निक्षेप.

पदार्थमें आरोपण करनेका नाम निक्षेप है। ये चार प्रकारकारका होता है। [ १ ] नाम, [ २ ] स्थापना, [ द्रव्य और [ ४ ] भाव।

१ किसी पदार्थको उसके आकार गुण, जाति या क्रियाकी अपेक्षा विना अमुक संज्ञासे पहिचानना, नामनिक्षेप है।

२ उसी आकारके पदार्थमें या अन्य आकारके पदार्थमें वस्तुकी स्थापना करनेको स्थापना निक्षेप कहते हैं।

३ जिससे कार्य होता है, जिससे पर्याय बनती है उसे द्रव्य निक्षेप कहते हैं।

४ कार्य या पर्यायको भाव निक्षेप कहते हैं।

## २१

## अभक्ष्य।

जिन पदार्थोंके खानेसे त्रसजीवोंका घात होता हो, अथवा बहुत स्थावर जीवोंका घात होता हो। जो प्रमाद बढानेवाले हों, और जो अनिष्ट हों, तथा जो भले पुरुषोंके सेवन करने योग्य न हो, वे सब अभ्यच्च्य कहलाते हैं।

अभ्यक्ष्य—नहीं खाने योग्य—बाईस चीजें हैं। ( १ ) बड़ का फल, ( २ ) पीपलका फल [ ३ ] ऊँबरका फल, [ ४ ] पिपरीका फल, ( ५ ] कटुंबरका फल, [ ६ ] शहद, ( ७ ) मक्खन, [ ८ ] माँस [ ९ ] शराब ( १० ओले, [ ११ ] विष ( अफीम सोमल, संख्या आदि जहरी चीजें, [ १२ ] सरदीकी ज्यादतीसे जमा हुआ बरफ, ( १३ ) सब तरहकी कच्ची मिट्टी—नमक, [ १४ ] रात्रि भोजन, [ १५ ] बहुत बीजवाला फल, ( १६ ] साधारण वनस्पति ( कंद मूल आदि ) ( १७ ) आचार, [ १८ ) विदल ( कच्चे दही, दूध या छाछके साथ बसन, दाल आदि खाना ], ( १९ ) बैंगन, [ २० ] अजान फल, [ २१ ] तुच्छ फल, ( चनबेर आदि ), और [ २२ ] चलित रस ( बासी भोजन आदि ]

## २२

## अनुयोग।

अनुयोग चार तरहके हैं। [ १ ] द्रव्यानुयोग, ( २ ] गणितानुयोग, [ ३ ] चरणकरणानुयोग, और ( ४ ) धर्मकथानुयोग।

१ जिसमें छः द्रव्य, आठ कर्म नौ तत्त्व आदिका वर्णन हो उसे द्रव्यानुयोग कहते हैं।

२ जिसमें द्वीप समुद्रादिके अन्दर आये हुए पर्वत, नदी, देश आदिकी लंबाई, चौड़ाई ऊँचाई, तथा संख्या आदिका वर्णन हो उसे गणितानुयोग कहते हैं।

३ जिसमें मुनियों और श्रावकोंके आचारका वर्णन हो उसे चरणकरणानुयोग कहते हैं।

४ जिसमें गत, उत्तम और धर्मात्मा स्त्री-पुरुषोंका वर्णन हो उसे धर्मकथानुयोग कहते हैं।

## २३

## समवाय।

समवाय [ साथमें रहनेवाले कारण ] पाँच हैं। [ १ ] काल, ( २ ) स्वभाव, ( ३ ) नियति, [ ४ ] कर्म, और [ ५ ] उद्यम।

१ जो जिसवक्त और जिस ऋतुमें होता हो वह उसी वक्त और उसी ऋतुमें हो उसे काल समवाय कहते हैं।

२ जिसका जैसा स्वभाव हो वह हमेशा वैसाही रहे, उसमें किसी तरहका परिवर्तन न हो उसे स्वभाव समवाय कहते हैं।

३ जो होनहार-भवितव्य-हो वही हो, उसे नियति समवाय कहते हैं।

४ सब कुछ पहिले किये हुए कर्मोंके अनुसार ही होना, कर्म समवाय है।

५ परिश्रम-उद्योग-करना उद्यम समवाय है।

## २४

## पाखंड।

जिसमें मिथ्या मार्ग-ठगीका मार्ग-हो उसे पाखंड कहते हैं। उसके मूल चार भेद हैं। ( १ ) क्रियावाद, ( २ ) अक्रियावाद, ( ३ ) विनयवाद और ( ४ ) अज्ञानवाद। इन्हीं-के तीन सौ तरेसठ भेद भी होते हैं।

(१) प्रत्यक्ष प्रमाण और [ २ ] परोक्ष-प्रमाण ।

[ १ ] मनसहित पाँचों इन्द्रियों द्वारा जो बात जानी जाती है वह प्रत्यक्ष प्रमाण कहलाता है ।

[ २ ] जो बातें-अनुमानसे, तर्कसे युक्तिसे या आगमसे [ शास्त्राधारसे ] जानी जाती हैं-उसका नाम परोक्ष प्रमाण है ।

२७

## स्याद्वाद ।

" स्याद्वाद "—यह सिद्धान्त है-जो जैन शास्त्रोंका रहस्य समझनेकी असली कुंजी है । जिस पुरुषके हाथमें स्याद्वाद रूप हथियार है उसे कोइ पराजित नहीं करसकता । स्याद्वाद सिद्धान्त अकाट्य और अखण्ड है । जिसने न्यायशास्त्रमें गोता लगाया है, वही इसकी खूबीको समझ सकता है ।

अब " स्याद्वाद " क्या है ? सो बतलाते हैं ।

स्याद्वादका अर्थ है-वस्तुका भिन्न भिन्न दृष्टि-बिन्दुओंसे भिन्न २ करना देखना या कहना । एक ही वस्तुमें अमुक अमुक अपेक्षासे भिन्न भिन्न धर्मोंको स्वीकार करनेका नाम ' स्याद्वाद ' है । जैसे एक ही पुरुषमें पिता, पुत्र, चचा, मातृजा, मामा भानजा आदि व्यवहार माना जाता है वैसे ही एक ही वस्तुमें अनेक धर्म माने जाते हैं । एक ही वस्तुमें नित्यत्व और अनित्यत्व आदि विरुद्ध रूपसे दिखाई देते हुए धर्मोंका अपेक्षादृष्टिसे स्वीकार करनेका नाम ' स्याद्वाद दर्शन ' है ।

एक ही पुरुष अपने पिताकी अपेक्षा पुत्र, अपने पुत्रकी अपेक्षा पिता, अपने भतीजे और भानजेकी अपेक्षा चचा और

मामा एवं अपने चचा और मामाकी अपेक्षा भतीजा और भानजा होता है। प्रत्येक मनुष्य जानता है कि इस प्रकार परस्पर विरुद्ध दिखाई देनेवाली बातें भी भिन्न भिन्न अपेक्षाओंसे एक ही मनुष्यमें स्थित रहती हैं। इसी तरह नित्यत्व आदि परस्पर विरोधी धर्म भी एक ही घटमें भिन्न भिन्न अपेक्षाओंसे क्यों नहीं माने जा सकते हैं?

पहिले इस बातका विचार करना चाहिए कि 'घट' क्या पदार्थ है? हम देखते है कि एक ही मिट्टीमेंसे घडा, कूँडा, सिकोरा आदि पदार्थ बनते हैं। घडा फोड दो और उसी मिट्टीसे बने हुए कूडेको दिखाओ। कोई उसको घडा नहीं कहेगा। क्यों? क्यों मिट्टी तो वही है? कारण यह है कि उसकी सूरत बदल गई। अब वह घडा नहीं कहा जा सकता है। इससे सिद्ध होता है कि 'घडा' मिट्टीका एक आकार-विशेष है। मगर यह बात ध्यानमें रखनी चाहिए कि-आकार-विशेष मिट्टीसे सर्वथा भिन्न नहीं होता है। आकारसे परिवर्तित मिट्टी ही जब 'घडा' 'कूँडा' आदि नामोंसे व्यवहृत होती है, तब यह कैसे माना जा सकता है कि घडेका आकार और मिट्टी सर्वथा भिन्न है? इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि घडेका आकार और मिट्टी, ये दोनों घडेके स्वरूप है। अब यह विचारना चाहिए कि उभय स्वरूपोंमें विनाशी स्वरूप कौनसा है और ध्रुव कौनसा? यह प्रत्यक्ष दिखाई देता है कि घडेका आकार-स्वरूप' विनाशी है। क्योंकि घडा फूट जाता है। घडेका दूसरा स्वरूप जो मिट्टी है, वह अविनाशी

है। क्योंकि मिट्टीके कई पदार्थ बनते हैं, और टूट जाते हैं; परन्तु मिट्टी तो वह ही रहती है। ये बातें अनुभव सिद्ध हैं।

हम देख गये हैं कि घड़का एक स्वरूप विनाशी है और दूसरा ध्रुव। इससे सहजहीमें यह समझा जा सकता है कि विनाशी रूपसे घड़ा अनित्य है और ध्रुव रूपसे घड़ा नित्य है। इस तरह एक ही वस्तुमें नित्यता और अनित्यताकी मान्यता का रखनेवाले सिद्धान्तको 'स्याद्वाद' कहा गया है।

स्याद्वादका क्षेत्र उक्त नित्य और अनित्य इन दोही बातों में पर्याप्त नहीं होता है। सत्त्व और असत्त्व आदि[1] दूसरी, विरुद्धरूपमें दिखाई देनेवाली बातें भी स्याद्वादमें आ जाती हैं। घड़ा आँखोंसे प्रत्यक्ष दिखाई देता है, इससे यह तो अनायास ही सिद्ध हो जाता है कि वह 'सत्' है। मगर न्याय कहता है कि अमुक दृष्टिसे वह 'असत्' भी है।

यह बात खास विचारणीय है कि, प्रत्येक पदार्थ जो 'सत्' कहलाता है किस लिए? रूप, रस, आकार आदि अपने ही गुणोंसे-अपने ही धर्मोंसे-प्रत्येक पदार्थ सत् होता है। दूसरेके गुणोंसे कोई पदार्थ 'सत्' नहीं हो सकता है। जो बाप कहता है, वह अपने पुत्रसे, किसी दूसरेके पुत्रसे नहीं। यानी खास पुत्र ही पुरुषको बाप कहता है; दूसरेका पुत्र उस को बाप नहीं कह सकता। इस तरह जैसे-स्वपुत्रकी अपेक्षा जो पिता होता है वही पर पुत्रकी अपेक्षा अपिता होता है;

१—अस्तित्व और नास्तित्व।

वैसे ही अपने गुणोंसे—अपने धर्मोंसे—अपने स्वरूपसे जो पदार्थ ' सत् ' है, वही पदार्थ दूसरेके धर्मोंसे—दूसरोंमें रहे हुए गुणोंसे—दूसरोंके स्वरूपसे ' सत् ' नही हो सकता है। जब ' सत् ' नहीं हो सकता है, तब यह वात स्वतः सिद्ध हो जाती है कि वह ' असत् ' होता है।

इस तरह भिन्न भिन्न अपेक्षाओंसे ' सत् ' को ' असत् ' कहनेमें विचारशील विद्वानोंको कोई बाधा दिखाई नहीं देगी। ' सत् ' को भी ' सत् ' पनेका जो निषेध किया जाता है, वह ऊपर कहे अनुसार अपनेमें नहीं रही हुई विशेष धर्मकी सत्ताकी अपेक्षासे। जिसमें लेखनशक्ति या वक्तृत्वशक्ति नहीं है, वह कहता है कि— ' मैं लेखक नहीं हूँ। " या " मैं वक्ता नहीं हूँ। " इन शब्दप्रयोगोंमे ' मैं ' और साथ ही ' नहीं ' का उच्चारण किया गया है, वह ठीक है। कारण, हरेक समझ सकता है कि यद्यपि ' मैं ' स्वयं ' सत् ' हूँ, तथापि मुझमें लेखन या वक्तृत्वशक्ति नहीं है इसलिए उस शक्तिरूपसे " मैं नहीं हूँ "। इस तरह अनुसंधान करनेसे सर्वत्र एक ही व्यक्तिमें ' सत्त्व ' और ' असत्त्व ' का स्याद्वाद बराबर समझमें आ जाता है।

स्याद्वादके सिद्धान्तको हम और भी थोडा स्पष्ट करेंगे— सारे पदार्थ उत्पत्ति, स्थिति और विनाश, ऐसे तीन धर्म वाले हैं। उदाहरणार्थ—एक स्वर्णकी कंठी लो। उसको तोड़-

---

१—" उत्पाद-व्यय-ध्रौव्ययुक्त सत्। " तत्त्वार्थसूत्र, ' उमास्वाति ' वाचक।

कर डोरा बना डाला। इस बातको हरेक समझ सकता है कि कंठी नष्ट हुई और डोरा उत्पन्न हुआ। मगर यह नहीं कहा जा सकता है कि, कंठी सर्वथा नष्ट ही हो गई है और, डोरा बिलकुल ही नवीन उत्पन्न हुआ है। डोरेका बिलकुल ही नवीन उत्पन्न होना तो उस समय माना जा सकता है जब कि उसमें कंठीकी कोई चीज आई ही न हो। मगर जब कि कंठीका सारा स्वर्ण डोरेमें आ गया है; कंठीका आकार-मात्र ही बदला है; तब यह नहीं कहा जा सकता है कि डोरा बिलकुल नया उत्पन्न हुआ है। इसी तरह यह मानना होगा कि कंठी भी सर्वथा नष्ट नहीं हुई है। कंठीका सर्वथा नष्ट होना तबही माना जा सकता है जब कि कंठीकी कोई चीज बाकी न बची हो। परन्तु जब कि कंठीका सारा स्वर्ण ही डोरेमें आ गया है तब यह कैसे कहा जा सकता है कि कंठी सर्वथा नष्ट हो गई है। इससे यह स्पष्ट हो गया कि, कंठीका नाश उसके आकारका नाश मात्र है और डोरेकी उत्पत्ति उसके आकारकी उत्पत्ति मात्र है और कंठी और डोरेका स्वर्ण एक ही है। कंठी और डोरा एक ही स्वर्णके आकार-भेदके सिवा दूसरा कुछ नहीं है।

इस उदाहरणसे यह भली प्रकार समझमें आ गया कि कंठीको तोड़ कर डोरा बनानेमें-कंठीके आकारका नाश, डोरेके आकारकी उत्पत्ति और स्वर्णकी स्थिति इस प्रकार उत्पाद नाश और ध्रौव्य, ( स्थिति ) तीनों धर्म बराबर हैं इसी तरह घड़को फोड़कर ईंटा बनाये हुए उदाहरणको भी समझ लेना चाहिए। पर जब गिर जाता है तब जिन पदार्थोंसे

घर बना होता है वे चीजें कभी सर्वथा विलीन नहीं होती हैं। वे सब चीजें स्थूल रूपसे अथवा अन्ततः परमाणु रूपमें तो अवश्यमेव जगत्में रहती ही हैं। अतः तत्त्वदृष्टिसे यह कहना अघटित है कि घर सर्वथा नष्ट हो गया है। जब कोई स्थूल वस्तु नष्ट हो जाती है तब उसके परमाणु दूसरी वस्तुके साथ मिलकर नवीन परिवर्तन खडा करते हैं। संसारके पदार्थ संसारहीमें, इधर उधर, विचरण करते हैं; जिससे नवीन नवीन रूपोंका प्रादुर्भाव होता है। दीपक बुझ गया, इससे यह नहीं समझना चाहिए कि वह सर्वथा नष्ट हो गया है। दीपकका परमाणु-समूह वैसाका वैसा ही मौजूद है। जिस परमाणु संघातसे दीपक उत्पन्न हुआ था, वही परमाणु-संघात, दूसरा रूप पा जानेसे, दीपक-रूपमें न दीखकर, अंधकार-रूपमें दीखता है; अन्धकार रूपमें उसका अनुभव होता है। सूर्यकी किरणोंसे पानीको सूखा हुआ देखकर, यह नहीं समझ लेना चाहिए कि पानीका अत्यंत अभाव हो गया है। पानी, चाहे किसी रूपमें क्यों न हो, बराबर स्थित है। यह हो सकता है कि, किसी वस्तुका स्थूलरूप नष्ट हो जाने पर उसका सूक्ष्म रूप दिखाई न दे, मगर यह नहीं हो सकता कि उसका सर्वथा अभाव ही हो जाय। यह सिद्धान्त अटल है कि न कोई मूल वस्तु नवीन उत्पन्न होती है और न किसी मूल वस्तुका सर्वथा नाश ही होता है, दूधसे बना हुआ दही, नवीन उत्पन्न नहीं हुआ। यह दूधहीका परिणाम है। इस बातको सब जानते हैं कि दुग्धरूपसे नष्ट होकर दही रूपमें आनेवाला पदार्थ भी दुग्धहीकी तरह 'गोरस' कहलाता है। अत एव

गोरसका त्यागी दुग्ध और दही दोनों चीजें नहीं खा सकता है। इससे दूध और दहीमें जो साम्य है वह अच्छी तरह अनुभवमें आ सकता है।[1] इसी प्रकार सब जगह समझना चाहिए कि, मूलतत्त्व सदा स्थिर रहते हैं, और इसमें जो अनेक परिवर्तन होते रहते हैं; यानी पूर्वपरिणामका नाश और नवीन परिणामका प्रादुर्भाव होता रहता है वह विनाश और उत्पाद है। इससे सारे पदार्थ उत्पत्ति, विनाश और स्थिति ( ध्रौव्य ) स्वभाववाले प्रमाणित होते हैं। जिसका उत्पाद विनाश होता है उसको जैनशास्त्र 'पर्याय' कहते हैं। जो मूल वस्तु सदा स्थायी है, वह 'द्रव्य' के नामसे पुकारी जाती है। द्रव्यसे ( मूल वस्तुरूपसे ) प्रत्येक पदार्थ नित्य है, और पर्यायसे अनित्य है। इस तरह प्रत्येक पदार्थको न

---

१—" पयोव्रतो न दध्यत्ति न पयोऽत्ति दधिव्रतः ।
अगोरसव्रतो नोभे तस्माद् वस्तु त्रयात्मकम् " ॥

—शास्त्रवार्तासमुच्चय हरिभद्रसूरि

" उत्पन्नं दधिभावेन नष्टं दुग्धतया पयः ।
गोरसत्वात् स्थिरं जानन् स्याद्वादद्विड् जनोऽपि कः ? ॥

—अध्यात्मोपनिषद्, यशोविजयजी ।

२–विज्ञानशास्त्र भी कहता है कि, मूल प्रकृति ध्रुव स्थिर है और उससे उत्पन्न होनेवाले पदार्थ उसके रूपांतर–परिणामांतर हैं। इस तरह उत्पाद, विनाश और ध्रौव्यके जैन सिद्धान्तका, विज्ञान ( Science ) भी पूर्णतया समर्थन करता है।

एकान्त अनित्य बल्के नित्यानित्यरूपसे माननाही ' स्याद्वाद ' है।

इसके सिवा एक वस्तुके प्रति ' अस्ति ' , ' नास्ति ' ,का संबंध भी —जैसा कि उपर कहा गया है—ध्यानमें रखना चाहिये। घट ( प्रत्येक पदार्थ ) अपने द्रव्य, क्षेत्र, काल और भावसे ' सत् ' है और दूसरेके द्रव्य, क्षेत्र, काल और भावसे ' असत् ' है। जैसे- वर्षाऋतुमें, काशीमें जो मिट्टीका काला घडा बना है वह द्रव्यसे मिट्टी है—मृत्तिकारूप है, जलरूप नहीं है; क्षेत्रसे बनारसका है, दूसरे क्षेत्रोंका नही है; कालसे वर्षा—ऋतुका है दूसरी ऋतुओंका नहीं है और भावसे काले वर्णवाला है अन्य वर्णका नही है। संक्षेपमें यह है, कि प्रत्येक वस्तु अपने स्वरूपहीसे ' अस्ति ' कही जा सकती है, स्वरूपसे नही। जब वस्तु दूसरेके स्वरूपसे ' अस्ति ' नही कहलाती है तब उसके विपरीत कहलायगी। यानी ' नास्ति '।

स्याद्वादका एक उदाहरण और देंगे। वस्तुमात्रमें सामान्य और विशेष ऐसे दो धर्म होते है। सौ ' घडे ' होवें हैं उनमें ' घडा ' ' घडा , ऐसी एक प्रकारकी जो बुद्धि उत्पन्न होती है, वह यह बताती है कि तमाम घडोंमे सामान्यधर्म—एकरूपता है। मगर लोक उनमेंसे अपने भिन्न भिन्न घडे जब पहिचान कर उठा लेते है, तब यह मालूम होता है कि प्रत्येक घडेमें कुछ न कुछ पहिचानका चिन्ह है, यानी भिन्नता है। यह भिन्नता ही उनका विशेष—धर्म है। इस तरह सारे पदार्थोंमें सामान्य और विशेष धर्म हैं। ये दोनों धर्म सापेक्ष है; वस्तुसे अभिन्न हैं। अतः प्रत्येक वस्तुको सामान्य और विशेष धर्मवाली समझना ही स्याद्वाददर्शन है।

गोरसका त्यागी दुग्ध और दही दोनों चीजें नहीं खा सकता है। इससे दूध और दहीमें जो साम्य है वह अच्छी तरह अनुभवमें आ सकता है।' इसी प्रकार सब जगह समझना चाहिए कि, मूलतत्त्व सदा स्थिर रहते हैं, और इसमें जो अनेक परिवर्तन होते रहते हैं; यानी पूर्वपरिणामका नाश और नवीन परिणामका प्रादुर्भाव होता रहता है वह विनाश और उत्पाद है। इससे, सारे पदार्थ उत्पत्ति, विनाश और स्थिति ( ध्रौव्य ) स्वभाववाले प्रमाणित होते हैं। जिसका उत्पाद, विनाश होता है उसको जैनशास्त्र 'पर्याय' कहते हैं। जो मूल वस्तु सदा स्थायी है, वह 'द्रव्य' के नामसे पुकारी जाती है। द्रव्यसे ( मूल वस्तुरूपसे ) प्रत्येक पदार्थ नित्य है, और पर्यायसे अनित्य है। इस तरह प्रत्येक पदार्थको न

---

१—" पयोव्रतो न दध्यत्ति न पयोऽत्ति दधिव्रतः।
अगोरसव्रतो नोभे तस्माद् वस्तु त्रयात्मकम्" ॥

—शास्त्रवार्तासमुच्चय हरिभद्रसूरि

' उत्पन्नं दधिभावेन नष्टं दुग्धतया पयः।
गोरसत्वात् स्थिरं जानन् स्याद्वादद्विड् जनोऽपि कः ? ॥

—अध्यात्मोपनिषद्, यशोविजयजी।

२—विज्ञानशास्त्र भी कहता है कि, मूल प्रकृति ध्रुव स्थिर है और उससे उत्पन्न होनेवाले पदार्थ उसके रूपांतर-परिणामांतर हैं। इस तरह उत्पाद, विनाश और ध्रौव्यके जैन सिद्धान्तका, विज्ञान ( Science ) भी पूर्णतया समर्थन करता है।

एकान्त अनित्य वरके नित्यानित्यरूपसे माननाही 'स्याद्वाद' है।

इसके सिवा एक वस्तुके प्रति 'अस्ति', 'नास्ति', का संबंध भी—जैसा कि ऊपर कहा गया है—ध्यानमें रखना चाहिये। घट (प्रत्येक पदार्थ) अपने द्रव्य, क्षेत्र, काल और भावसे 'सत्' है और दूसरेके द्रव्य, क्षेत्र, काल और भावसे 'असत्' है। जैसे-वर्षाऋतुमें, काशीमें जो मिट्टीका काला घडा बना है वह द्रव्यसे मिट्टी है—मृत्तिकारूप है, जलरूप नहीं है; क्षेत्रसे बनारसका है, दूसरे क्षेत्रोंका नहीं है; कालसे वर्षा—ऋतुका है दूसरी ऋतुओंका नहीं है और भावसे काले वर्णवाला है अन्य वर्णका नहीं है। संक्षेपमें यह है, कि प्रत्येक वस्तु अपने स्वरूपहीसे 'अस्ति' कही जा सकती है, स्वरूपसे नहीं। जब वस्तु दूसरेके स्वरूपसे 'अस्ति' नहीं कहलाती है तब उसके विपरीत कहलायगी। यानी 'नास्ति'।

स्याद्वादका एक उदाहरण और देंगे। वस्तुमात्रमें सामान्य और विशेष ऐसे दो धर्म होते है। सौ 'घडे' होते हैं उनमें 'घडा' 'घडा', ऐसी एक प्रकारकी जो बुद्धि उत्पन्न होती है, वह यह बताती है कि तमाम घडोंमे सामान्यधर्म—एकरूपता है। मगर लोक उनमेंसे अपने भिन्न भिन्न घडे जब पहिचान कर उठा लेते हैं, तब यह मालूम होता है कि प्रत्येक घडेमें कुछ न कुछ पहिचानका चिन्ह है, यानी भिन्नता है। यह भिन्नता ही उनका विशेष—धर्म है। इस तरह सारे पदार्थोंमें सामान्य और विशेष धर्म हैं। ये दोनों धर्म सापेक्ष है; वस्तुसे अभिन्न हैं। अतः प्रत्येक वस्तुको सामान्य और विशेष धर्मवाली समझना ही स्याद्वाददर्शन है।

गोरसका त्यागी दुग्ध और दही दोनों चीजें नहीं खा सकता है। इससे दूध और दहीमें जो साम्य है वह अच्छी तरह अनुभवमें आ सकता है।' इसी प्रकार सब जगह समझना चाहिए कि, मूलतत्त्व सदा स्थिर रहते हैं, और इसमें जो अनेक परिवर्तन होते रहते हैं; यानी पूर्वपरिणामका नाश और नवीन परिणामका प्रादुर्भाव होता रहता है वह विनाश और उत्पाद है। इससे सारे पदार्थ उत्पत्ति, विनाश और स्थिति ( ध्रौव्य ) स्वभाववाले प्रमाणित होते हैं। जिसका उत्पाद, विनाश होता है उसको जैनशास्त्र 'पर्याय' कहते हैं। जो मूल वस्तु सदा स्थायी है, वह 'द्रव्य' के नामसे पुकारी जाती है। द्रव्यसे ( मूल वस्तुरूपसे ) प्रत्येक पदार्थ नित्य है, और पर्यायसे अनित्य है। इस तरह प्रत्येक पदार्थको न

---

१—"पयोव्रतो न दध्यत्ति न पयोऽत्ति दधिव्रतः ।
अगोरसव्रतो नोभे तस्माद् वस्तु त्रयात्मकम्" ॥

—शास्त्रवार्तासमुच्चय हारिभद्रसूरि

' उत्पन्नं दधिभावेन नष्टं दुग्धतया पयः ।
गोरसत्वात् स्थिरं जानन् स्याद्वादद्विड् जनोऽपि कः ? ॥

—अध्यात्मोपनिषद्, यशोविजयजी ।

२—विज्ञानशास्त्र भी कहता है कि, मूल प्रकृति ध्रुव स्थिर है और उससे उत्पन्न होनेवाले पदार्थ उसके रूपांतर—परिणामांतर है। इस तरह उत्पाद, विनाश और ध्रौव्यके जैन सिद्धान्तका, विज्ञान ( Science ) भी पूर्णतया समर्थन करता है।

जो संशयके स्वरूपको अच्छी तरह समझते हैं, वे स्याद्वादको संशयवाद कहनेका कभी साहस नहीं करते । कई वार रातमें, काली रस्सीको देखकर संदेह होता है कि–' यह सर्प है या रस्सी ?" दूसरे वृक्षके टूँठको देखकर संदेह होता है कि–'यह मनुष्य है या वृक्ष ?' ऐसी संशयकी अनेक बातें हैं, जिनका हम कईवार अनुभव करते हैं । इस संशयमें सर्प और रस्सी अथवा वृक्ष और मनुष्य दोनोंमेंसे एकभी वस्तु निश्चित नहीं होती है। पदार्थका ठीक तरहसे समझमें न आना ही संशय है । क्या कोई स्याद्वादमें इस तरहका संशय बता सकता है ? स्याद्वाद कहता है कि, एकही वस्तुको भिन्न भिन्न अपेक्षासे; अनेक तरहसे देखो । एक ही वस्तु अमुक अपेक्षासे 'अस्ति' है यह निश्चित बात है; और अमुक अपेक्षासे 'नास्ति' है यह भी बात निश्चित है । इसी तरह, एक वस्तु अमुक दृष्टिसे नित्य स्वरूपभी निश्चित है और अमुक दृष्टिसे अनित्यस्वरूप भी निश्चित है । इस तरह एक ही पदार्थको, परस्परमें विरुद्ध मालूम होनेवाले दो धर्मोंसहित होनेका जो निश्चय करना है, वही स्याद्वाद है । इस स्याद्वादको 'संशयवाद' कहना मानो प्रकाशको अंधकार बताना है ।

" स्याद् अस्त्येव घट " " स्याद् नास्त्येव घटः । "

" स्याद् नित्य एव घटः " " स्याद् अनित्य एव घटः "

स्याद्वादके 'एव' कार युक्त इन वाक्योंमें अमुक अपेक्षासे घट 'सत' ही है और अमुक अपेक्षासे घट 'असत' ही है ।

---

१ वास्तवमें विरुद्ध नहीं ।

२—'स्यात्' शब्दका अर्थ होता है—अमुक अपेक्षासे। { सत-

स्याद्वादके संबंधमें कुछ लोग कहते हैं कि, यह संशयवाद है निश्चयवाद नहीं। एक पदार्थको नित्य भी समझना और अनित्य भी, अथवा एक ही वस्तुको 'सत्' भी मानना और 'असत्' भी मानना संशयवाद नहीं है तो और क्या है? मगर विचारके लोगोंको यह कथन–यह प्रश्न अयुक्त जान पड़ता है।

१—स्याद्वादके विषयमें तार्किकोंकी तर्कणाएँ अतिप्रबल हैं। हरिभद्रसूरिने 'अनेकान्तजयपताका' में इस विषयका प्रौढ़ताके साथ विवेचन किया है।

२—गुजरातके प्रसिद्ध विद्वान् प्रो० आनंदशंकर ध्रुवने अपने एक व्याख्यानमें स्याद्वादके संबंधमें कहा था —स्याद्वादका सिद्धान्त अनेक सिद्धान्तोंको देखकर उनका समन्वय करनेके लिए प्रकट किया गया है। स्याद्वाद हमारे सामने एकीकरणका दृष्टिबिन्दु उपस्थित करता है। शंकराचार्यने स्याद्वाद के ऊपर जो आक्षेप किया है, उसका,–मूल रहस्यके साथ कोई संबंध नहीं है। यह निश्चय है कि विविध दृष्टि बिन्दुओं द्वारा निरीक्षण किये बिना किसी वस्तुका संपूर्ण स्वरूप समझमें नहीं आ सकता है। इसलिए स्याद्वाद उपयोगी और सार्थक है। महावीरके सिद्धान्तोंमें बताये गये स्याद्वादको कई संशयवाद बताते हैं। मगर मैं यह बात नहीं मानता। स्याद्वाद संशयवाद नहीं है। यह हमको एक मार्ग बताता है—यह हमें सिखाता है कि विश्वका अवलोकन किस तरह करना चाहिए।

काशीके स्वर्गीय महामहोपाध्याय राममिश्रशास्त्रीने स्याद्वादके लिए अपना जो उत्तम अभिप्राय दिया था उसके लिए उनका 'सुजन–सम्मेलन' शीर्षक व्याख्यान देखना चाहिए।

हिए । 'स्यात्' शब्दका अर्थ–'कदाचित्' 'शायद' या इसी

१—" इच्छन् प्रधानं सत्त्वाद्यैर्विरुद्धैर्गुम्फितं गुणैः ।
साख्य. सख्यावता मुख्यो नानेकान्तं प्रतिक्षिपेत् " ॥
—हेमचन्द्राचार्यकृत वीतरागस्तोत्र ।

२—" चित्रमेकमनेक च रूप प्रामाणिक वदन् ।
योगो वैशेषिको वापि नानेकान्त प्रतिक्षिपेत् " ॥
—हेमचन्द्राचार्यकृत वीतरागस्तोत्र ।

**भावार्थ**—नैयायिक और वैशेषिक एक चित्र रूप मानते हैं । जिसमें अनेक वर्ण होते है उसे चित्र रूप कहते हैं । इसको एकरूप और अनेकरूप कहना यह स्याद्वादकी सीमा है ।

३—" विज्ञानस्यैकमाकारं नानाऽऽकारकराम्बितम् ।
इच्छस्तथागत प्राज्ञो नानेकान्तं प्रतिक्षिपेत् " ॥
—हेमचन्द्राचार्यकृत वीतरागस्तोत्र ।

४—" जातिव्यक्त्यात्मक वस्तु वदन्ननुभवोचितम् ।
भट्टो वापि मुरारिर्वा नानेकान्त प्रतिक्षिपेत् " ॥
" अबद्ध परमार्थेन बद्ध च व्यवहारतः ।
ब्रुवाणो ब्रह्मवेदान्ती नानेकान्त प्रतिक्षिपेत् "
" ब्रुवाणा भिन्नभिन्नार्थान् नयभेदव्यपेक्षया ।
प्रतिक्षिपेयुर्नो वेदा स्याद्वाद सार्वतान्त्रिकम् " ॥
—यशोविजयजीकृत अध्यात्मोपनिषद् ।

**भावार्थ**—" जाति और व्यक्ति इन दो रूपोंसे वस्तुको बताने-

अमुक अपेक्षासे घट 'नित्य' ही है और अमुक अपेक्षासे घट 'अनित्य' ही है—इस प्रकार निश्चयात्मक अर्थ समझना चा

---

महीमें, आगे इसका विशेष विवेचन है ] निष्पक्ष दृष्टिसे दर्शन शास्त्रोंका अवलोकन करनेवाले भली प्रकारसे समझ सकते हैं कि, प्रत्येक दर्शनकारको 'स्याद्वादसिद्धान्त' स्वीकारना पड़ा है। सत्व, रज, और तम, इन तीन परस्पर विरुद्ध गुणवाली प्रकृतिको माननेवाला सांख्य दर्शन; पृथ्वीको परमाणु रूपसे नित्य और स्थूलरूपसे अनित्य माननेवाला तथा द्रव्यत्व, पृथ्वीत्व आदि धर्मोंको सामान्य और विशेषरूपसे स्वीकार करनेवाला नैयायिक, वैशेषिक दर्शन; अनेक वर्णयुक्त वस्तुके अनेक वर्णाकारवाले एक चित्रज्ञानको, जिसमें अनेक विरुद्ध वर्ण प्रतिभासित होते हैं—माननेवाला बौद्ध दर्शन, प्रमाता, प्रमिति और प्रमेय आकारवाले एक ज्ञानको, जो इन तीन पदार्थोंका प्रतिभासरूप है, मंजूर करनेवाला मीमांसक दर्शन और अन्य प्रकारसे दूसरे भी स्याद्वादको अवश्य स्वीकार करते हैं। अन्तमें चार्वाकको भी स्याद्वादका आश्रयमें बंधना पड़ता है। जैसे—पृथ्वी, जल, तेज और वायु इन चार तत्त्वोंके सिवा पाँचवा तत्त्व चार्वाक नहीं मानते। इस लिए चार तत्त्वोंमें उत्पन्न होनेवाले चैतन्यको चार्वाक चार तत्त्वोंसे अलग नहीं मान सकता है। चार्वाक यह भी मानता है कि, चैतन्यको पृथिव्यादिप्रत्येकतत्त्वरूप माना जाय तो घटादि पदार्थोंके चेतन बन जानेका दोष आ जाता है। अतएव चार्वाकका यह कथन है या चार्वाकको यह कहना चाहिए कि—चैतन्य, पृथिव्यादिअनेकतत्त्वरूप है। इस तरह एक चैतन्यको अनेकवस्तुरूप—अनेकतत्त्वात्मक मानना यह स्याद्वादहीकी मुद्रा है।

हिए। 'स्यात्' शब्दका अर्थ–'कदाचित्' 'शायद' या इसी

---

१—" इच्छन् प्रधानं सत्त्वाद्यैर्विरुद्धैर्गुम्फितं गुणैः।
सांख्य सख्यावता मुख्यो नानेकान्तं प्रतिक्षिपेत्" ॥

—हेमचन्द्राचार्यकृत वीतरागस्तोत्र।

२—" चित्रमेकमनेकं च रूपं प्रामाणिकं वदन्।
योगो वैशेषिको वापि नानेकान्तं प्रतिक्षिपेत्" ॥

—हेमचन्द्राचार्यकृत वीतरागस्तोत्र।

**भावार्थ**–नैयायिक और वैशेषिक एक चित्र रूप मानते है। जिसमें अनेक वर्ण होते है उसे चित्र रूप कहते हैं। इसको एकरूप और अनेकरूप कहना यह स्याद्वादकी सीमा है।

३—" विज्ञानस्यैकमाकारं नानाऽऽकारकरम्बितम्।
इच्छस्तथागत. प्राज्ञो नानेकान्तं प्रतिक्षिपेत्" ॥

—हेमचन्द्राचार्यकृत वीतरागस्तोत्र।

४—" जातिव्यक्त्यात्मकं वस्तु वदन्ननुभवोचितम्।
भट्टो वापि मुरारिर्वा नानेकान्तं प्रतिक्षिपेत्" ॥
" अबद्धं परमार्थेन बद्धं च व्यवहारतः।
ब्रुवाणो ब्रह्मवेदान्ती नानेकान्तं प्रतिक्षिपेत्"
" ब्रुवाणा भिन्नभिन्नार्थान् नयभेदव्यपेक्षया।
प्रतिक्षिपेयुर्नो वेदाः स्याद्वादं सार्वतान्त्रिकम्" ॥

—यशोविजयजीकृत अध्यात्मोपनिषद्।

**भावार्थ**—" जाति और व्यक्ति इन दो रूपोंसे वस्तुको बताने-

प्रकारके दूसरे संशयात्मक शब्दोंसे नहीं करना चाहिए। निश्चय शब्दमें संशयात्मक शब्दका क्या काम? घटको घटरूपसे समझना जितना यथार्थ है—निश्चयरूप है, उतनाही यथार्थ—निश्चयरूप, घटको अमुक अमुक दृष्टिसे अनित्य और नित्य दोनोंरूपसे, समझना है। इससे स्याद्वाद अव्यवस्थित या अस्थिर सिद्धान्त भी नहीं कहा जा सकता है।

अब वस्तुके प्रत्येक धर्ममें स्याद्वादकी विवेचना, जिसको 'सप्तभङ्गी' कहते हैं, की जाती है।

---

वाले भट्ट और मुरारि स्याद्वादकी उपेक्षा नहीं कर सकते हैं।" "आत्माको व्यवहारसे बद्ध और परमार्थसे अबद्ध माननेवाले ब्रह्मवादी स्याद्वादका तिरस्कार नहीं कर सकते हैं।" "भिन्न भिन्न नयोंकी विवक्षासे भिन्न भिन्न अर्थोंका प्रतिपादन करनेवाले वेद एवं तन्त्र सिद्ध स्याद्वादको धिक्कार नहीं दे सकते हैं।

५ यह ध्यानमें रखना चाहिए कि इस तरह माननेमें भी आत्मा की गरज पूरी नहीं होती है। और इस लिए आत्मादीपिके ग्रंथ देखने चाहिएँ। स्याद्वादके संबंधमें चार्वाककी सम्मति लेनी चाहिए या नहीं, इस विषयमें हेमचन्द्राचार्य वीतरागस्तोत्रमें लिखते हैं कि—

"सम्मतिर्विमतिर्वापि चार्वाकस्य न मृग्यते।
परलोकात्ममोक्षेषु यस्य मुह्यति शेमुषी" ॥

भावार्थ—स्याद्वादके संबंधमें चार्वाककी, जिसकी बुद्धि परलोक आत्मा और मोक्षके संबंधमें मूढ हो गई है, सम्मति या विमति [ धर्मदर्शी या मार्गदर्शी ] देखनेकी जरूरत नहीं है।

## २८

## सप्तभंगी.

ऊपर कहा जा चुका है कि 'स्याद्वाद' भिन्न भिन्न अपेक्षासे अस्तित्व-नास्तित्व, नित्यत्व-अनित्यत्व आदि अनेक धर्मोंका एकही वस्तुमें होना बताता है। इससे यह समझमें आता है कि वस्तुस्वरूप जिस प्रकारका हो, उसी रीतिसे उसकी विवेचना करनी चाहिये। वस्तुस्वरूपकी जिज्ञासावाले किसीने पूछा कि—"घडा क्या अनित्य है" उत्तरदाता यदि इसका यह उत्तर दे कि घडा अनित्य ही, है तो उसका यह उत्तर या तो अधूरा है या अयथार्थ है। यदि यह उत्तर अमुक दृष्टिबिन्दुसे कहा गया है तो वह अधूरा है। क्यों कि उसमें ऐसा कोई शब्द नहीं है जिससे यह समझमें आवे कि यह कथन अमुक अपेक्षासे कहा गया है। अतः वह उत्तर पूर्ण होनेके लिए किसी अन्य शब्दकी अपेक्षा रखता है। अगर वह संपूर्ण दृष्टिबिन्दुओंके विचारका परिणाम है तो अयथार्थ है। क्योंकि घडा ( प्रत्येक पदार्थ ) संपूर्ण दृष्टिबिन्दुओंसे विचार करनेपर अनित्यके साथही नित्य भी प्रमाणित होता है। इससे विचारशील समझ सकते हैं कि—वस्तुका कोई धर्म बताना हो तब इस तरह बताना चाहिए कि जिससे उसका प्रतिपक्षी धर्मका उसमेंसे लोप न हो जाय। अर्थात् किसी भी वस्तुको नित्य बताते समय, उस कथनमें कोई ऐसा शब्द भी जरूर आना चाहिए कि जिससे उस वस्तुके अंदर रहे हुए अनित्यत्व धर्मका अभाव मालूम न हो। इसी तरह किसी वस्तुको अनित्य बतानेमें भी

ऐसा शब्द अंदर रखना चाहिए कि जिससे उस वस्तुगत नित्यत्वका अभाव सूचित न हो'। संस्कृत भाषामें ऐसा शब्द 'स्यात्' है। 'स्यात्' शब्दका अर्थ होता है 'अमुक अपेक्षासे।' "'स्यात्' शब्द अथवा इसीका अर्थवाची 'कथंचित् शब्द' या अमुक अपेक्षासे' वाक्य जोडकर 'स्याद् नित्य एव घट'—" घट अमुक अपेक्षासे अनित्य ही है, इस तरह विवेचन करनेसे घटमें अमुक अन्य अपेक्षासे जा नित्यत्वधर्म रहा हुआ है, उसमें बाधा नहीं पहुँचती है। इससे यह समझमें आ जाता है कि वस्तुस्वरूपके अनुसार शब्दोंका प्रयोग कैसे करना चाहिए जैन शास्त्रकार कहते हैं कि वस्तुके प्रत्येक धर्मके विधान और निषेधसे संबंध रखनेवाले शब्दप्रयोग सात प्रकारके हैं। उदाहरणार्थ हम 'घट' को लेकर इसके अनित्यधर्मका विचार करेंगे।

प्रथम शब्द प्रयोग—'यह निश्चित है कि घट अनित्य है। मगर यह अमुक अपेक्षासे। इस वाक्यसे अमुक दृष्टिसे घटमें मुख्यतया अनित्य धर्मका विधान होता है।

दूसरा शब्दप्रयोग—' यह निश्चित है कि घट अनित्य धर्मरहित है मगर अमुक अपेक्षासे।" इस वाक्यद्वारा घटमें अमुक अपेक्षासे अनित्य धर्मका मुख्यतया निषेध किया गया है।

तीसरा शब्द प्रयोग—किसीने पूछा कि—'घट क्या अनित्य

---

१ इसी तरह 'अस्तित्व' आदि धर्मोंमें भी समझ लेना चाहिए।

२—'स्यात् शब्द या उसीका अर्थवाची दूसरा शब्द जोड़े बिनाभी व्यवहार होता है; मगर व्युत्पन्न पुरुषको सर्वत्र अभिप्राय-दृष्टिका अनुसंधान रहा करता है।

और नित्य दोनों धर्मवाला है ?" उसके उत्तरमें कहना कि-"हाँ, घट अमुक अपेक्षासे, अवश्यमेव नित्य और अनित्य है।" यह तीसरा वचन-प्रकार है। इस वाक्यसे मुख्यतया अनित्य धर्मका विधान और उसका निषेध, क्रमशः किया जाता है।

चतुर्थ शब्द प्रयोग-" घट किसी अपेक्षासे अवक्तव्य है।" घट अनित्य और नित्य दोनों तरहसे क्रमशः बताया जा सकता है, जैसा कि तीसरे शब्दप्रयोगमें कहा गया है। मगर यदि क्रम बिना-युगपत् (एक ही साथ) घटको अनित्य और नित्य बताना हो तो, उसके लिए जैनशास्त्रकारोंने, 'अनित्य' 'नित्य' या दूसरा कोई शब्द उपयोगमें नहीं आ सकता इसलिए 'अवक्तव्य' शब्दका व्यवहार किया है। यह है भी ठीक। घट जैसे अनित्य रूपसे अनुभवमें आता है। उसी तरह नित्य रूपसे भी अनुभवमें आता है। इससे घट जैसे केवल अनित्य रूपमें नहीं ठहरता वैसे ही केवल नित्य रूपमें भी घटित नहीं होता है। बल्के वह नित्यानित्यरूप विलक्षणजातिवाला ठहरता है। ऐसी हालतमें घटको यदि यथार्थ रूपमें नित्य और अनित्य दोनों तरहसे-क्रमशः नहीं किन्तु एक ही साथ-बताना हो तो शास्त्रकार कहते हैं कि इस तरह बतानेके लिए कोई शब्द नहीं है। अतः घट अवक्तव्य है।

---

१ शब्द एक भी ऐसा नहीं है कि जो नित्य और अनित्य दोनों धर्मोंको एक ही साथमें, मुख्यतया प्रतिपादन कर सके। इस प्रकारसे प्रतिपादन करनेकी शब्दोंमें शक्ति नहीं है। 'नित्यानित्य'

चार वचन-प्रकार बताए गये। उनमें मूल तो प्रारंभके दो ही हैं। पिछले दो वचन-प्रकार प्रारंभके दो वचनप्रकारके संयोगसे उत्पन्न हुए हैं। " कथंचित्–अमुक अपेक्षासे घट अनित्य ही है। ' " कथंचित्–अमुक अपेक्षासे घट नित्य ही है ' ये प्रारंभके दो वाक्य, जो अर्थ बताते हैं वही अर्थ तीसरा वचन प्रकार क्रमशः बताता है; और उसी अर्थको

---

यह समास-वाक्य भी क्रमहीसे नित्य और अनित्य धर्मोंका प्रतिपादन करता है। एक साथ नहीं। " सकृदुच्चरितः शब्दः सकृदर्थं गमयति " अर्थात् " एकं पदमेकदैकधर्मावच्छिन्नमेवार्थं बोधयति "। इस न्यायसे, " एक शब्द, एकबार एक ही धर्मको एक ही धर्ममे युक्त अर्थको प्रकट करता है " ऐसा अर्थ निकलता है। और इससे यह समझना चाहिए कि–सूर्य और चाँद इन दोनोंका वाचक पुष्पदन्त शब्द ( ऐसे ही अनेक अर्थवाले दूसरे शब्द भी ) सूर्य और चन्द्रको क्रमशः बोधन करता है, एक साथ नहीं। इससे यह भी स्पष्ट हो जाता है कि यदि अनित्य नित्य धर्मोंको एक साथ बतलानेके लिए कोई नवीन सांकेतिक शब्द घड़ा जायगा तो उससे भी काम नहीं चलेगा।

यहाँ यह बात ध्यानमें रखनी चाहिए कि एक ही साथमें, मुख्यतासे नहीं कहे जा सकें ऐसे अनित्यत्व–नित्यत्व धर्मोंका 'अवक्तव्य' रूपसे भी कथन नहीं हो सकता है किन्तु, वे धर्म मुख्यतया एक ही साथ नहीं कहे जा सकते हैं, इसलिए वस्तुमें 'अवक्तव्य' नामका धर्म प्राप्त होता है कि जो 'अवक्तव्य' धर्म 'अवक्तव्य' शब्दसे कहा जाता है।

चौथा वाक्य युगपत्–एक साथ बताता है। इस चौथे वाक्य पर विचार करनेसे यह समझमें आ सकता है कि, घट किसी अपेक्षासे अवक्तव्य भी है। अर्थात् किसी अपेक्षासे घटमें 'अवक्तव्य' धर्म भी है; परन्तु घटको कभी एकान्त अवक्तव्य नहीं मानना चाहिए। यदि ऐसा मानेंगे तो घट जो अमुक अपेक्षासे अनित्य और अमुक अपेक्षासे नित्य रूपमें अनुभवमें आता है, उसमें बाधा आ जायगी। अतएव ऊपरके चारों वचनप्रयोगोंको 'स्यात्' शब्दसे युक्त, अर्थात कथंचित्–अमुक अपेक्षासे, समझना चाहिए।

इन चार वचन प्रकारोंसे अन्य तीन वचन-प्रयोग भी उत्पन्न किये जा सकते हैं।

पाँचवाँ वचन-प्रकार–"अमुक अपेक्षासे घट अनित्य होनेके साथ ही अवक्तव्य भी है।"

छठा वचन प्रकार–"अमुक अपेक्षासे घट नित्य होनेके साथ ही अवक्तव्य भी है।"

सातवाँ वचन-प्रकार–"अमुक अपेक्षासे घट नित्य-अनित्य होनेके साथ ही अवक्तव्य भी है।"

सामान्यतया, घटका तीन तरहसे–नित्य, अनित्य और अवक्तव्यरूपसे–विचार किया जा चुका है। इन तीन वचन प्रकारोंके उक्त चार वचन-प्रकारोंको साथ मिला देनेसे सात वचनप्रकार होते हैं। इन सात वचन-प्रकारोंको जैन 'सप्तभंगी' कहते हैं। 'सप्त' यानी सात, और 'भंग' यानी वचनप्रकार। अर्थात् सात वचन-प्रकारके समूहको सप्तभंगी

कहते हैं । इन सातों वचन प्रयोगोंको भिन्न-भिन्न अपेक्षासे भिन्न भिन्न दृष्टिसे समझना चाहिए । किसीभी वचनप्रकारको एकान्त दृष्टिसे नहीं मानना चाहिए । यह बात तो सरलतासे समझमें आ सकती है कि, यदि एक वचन-प्रकारको एकान्त दृष्टिसे मानेंगे, तो दूसरे वचनप्रकार असत्य हो जायँगे[1] ।

यह सप्तभङ्गी ( सात वचनप्रयोग ) दो भागोंमें विभक्त की जाती है । एकको कहते हैं 'सकलादेश' और दूसरेको 'विकला

---

१ " सर्वत्राऽयं ध्वनिर्विधिप्रतिषेधाभ्यां स्वार्थमभिदधानः सप्तभङ्गीमनुगच्छति ।"

" एकत्र वस्तुनि एकैकधर्मपर्यनुयोगवशाद् अविरोधेन व्यस्तयोः समस्तयोश्च विधिनिषेधयोः कल्पनया स्यात्काराङ्किता सप्तधा वाक्प्रयोगः सप्तभङ्गी ।"

स्यादस्त्येव सर्वम् इति विधिकल्पनया प्रथमो भङ्गः ।"

" स्याद् नास्त्येव सर्वम्, इति निषेधकल्पनया द्वितीयः ।"

" स्यादस्त्येव स्यान्नास्त्येव, इति क्रमतो विधिनिषेधकल्पनया तृतीयः ।"

" स्यादवक्तव्यमेव, इति युगपद्विधिनिषेधकल्पनया चतुर्थः ।"

" स्यादस्त्येव स्यादवक्तव्यमेव इति विधिकल्पनया युगपद् विधिनिषेधकल्पनया च पञ्चमः ।"

" स्याद् नास्त्येव स्यादवक्तव्यमेव इति निषेधकल्पनया युगपद् विधिनिषेधकल्पनया च षष्ठः ।"

" स्यादस्त्येव स्याद् नास्त्येव स्यादवक्तव्यमेव, इति क्रमतो विधिनिषेधकल्पनया युगपद्विधिनिषेधकल्पनया च सप्तमः ।"

—प्रमाणनयतत्त्वालोकालंकार ।

देश'। "अमुक अपेक्षासे घट अनित्यही है।" इस वाक्यसे अनित्य धर्मके साथ रहते हुए घटके दूसरे धर्मोंको बोधनकराने का कार्य 'सकलादेश' करता है। 'सकल' यानी तमाम धर्मोंको 'आदेश, यानी कहनेवाला। यह 'प्रमाणवाक्य भी कहा जाता है। क्योंकि प्रमाण वस्तुके तमाम धर्मोंको विषय करनेवाला माना जाता है। 'अमुक अपेक्षासे घट अनित्य ही है।" इस वाक्यसे घटके केवल 'अनित्य' धर्मको बतानेका कार्य 'विकलादेश' का है। 'विकल' यानी अपूर्ण। अर्थात् अमुक वस्तुधर्मको 'आदेश' यानी कहनेवाला 'विकलादेश' है। विकलादेश 'नय'-वाक्य माना गया है। 'नय' प्रमाणका अंश है। प्रमाण सम्पूर्ण वस्तुको ग्रहण करता है; और नय उसके अंशको।

इस बातको तो हरेक समझता है कि, शब्द या वाक्यका कार्य अर्थबोध करनेका होता है। वस्तुके सम्पूर्ण ज्ञानको 'प्रमाण' कहते हैं और उस ज्ञानको प्रकाशित करनेवाला वाक्य 'प्रमाणवाक्य' कहलाता है। वस्तुके अमुक अंशके ज्ञान को 'नय' कहते हैं और उस अमुक अंशके ज्ञानको प्रकाशित करनेवाला वाक्य 'नयवाक्य कहलाता है। इन प्रमाणवाक्यों और नयवाक्योंको सात विभागमें बाँटनेहीका नाम 'सप्तभंगी' है।[1]

---

१—यह विषय अत्यंत गहन है, विस्तृत है। **सप्तभंगीतरंगिणी** नामा जैन तर्कसंग्रहमें इस विषयका प्रतिपादन किया गया है। '**संमतिप्रकरण**' आदि जैन न्यायशास्त्रोंमें इस विषयका बहुत गंभीरतासे विचार किया गया है।

- अब नयका, थोडासा वर्णन, किया जायगा।

२९

## नय।

एक ही वस्तुके विषयमें भिन्न भिन्न दृष्टिबिन्दुओंसे, उत्पन्न होनेवाले भिन्न भिन्न यथार्थ अभिलापाओंको ' नय' कहते हैं। एक ही मनुष्य भिन्न भिन्न अपेक्षाओंसे काका, मामा, भतीजा, भानजा, भाई, पुत्र, पिता, श्वसुर, और जमाई समझा जाता है, सो यह ' नय ' के सिवा और कुछ नहीं है। हम यह बता चुके हैं, कि वस्तुमें एकही धर्म नहीं है। अनेक धर्म वाली वस्तुमें अमुक धर्मसे संबंध रखनेवाला जो अभिप्राय बँधता है उसको जैनशास्त्रोंने ' नय ' संज्ञा दी है। वस्तुमें जितने धर्म है उनसे संबंध रखनेवाले जितने अभिप्राय है वे सब ' नय ' कहलाते हैं।

एक ही घट वस्तु मूल द्रव्य-मिट्टीकी अपेक्षा विनाशी नहीं है; नित्य है। परन्तु घटके आकाररूप परिणामकी दृष्टि से विनाशी है। इस तरह भिन्न भिन्न दृष्टि बिन्दुसे घटको नित्य और विनाशी माननेवाली दोनों मान्यतायें ' नय ' हैं।

इस बातको सब मानते हैं कि आत्मा नित्य है। और यह बात है भी ठीक; क्योंकि उसका नाश नहीं होता है। मगर इस बातका सबको अनुभव हो सकता है, कि उसका परिवर्तन विचित्र तरहसे होता है। कारण, आत्मा किसी समय पशु अवस्थामें होता है, किसी समय मनुष्य स्थिति प्राप्त करता

हैं; कभी देवगतिका भोक्ता बनता है और कभी नरकादि दुर्गतियोंमें जाकर गिरता है। यह कितना परिवर्तन है? एक ही आत्माकी यह कैसी विलक्षण अवस्था है? यह क्या बताती है? आत्माकी परिवर्तनशीलता। एक शरीरके परिवर्तनसे भी, यह समझमें आ सकता है कि, आत्मा परिवर्तनकी घट मालमें फिरता रहता है ऐसी स्थितिमें यह नहीं माना जा सकता है कि, आत्मा सर्वथा—एकान्तत नित्य है। अतएव यह माना जा सकता है कि आत्मा न एकान्ततः नित्य है; न एकान्ततः अनित्य है; बल्के नित्यानित्य है। इस दशामें आत्मा जिस दृष्टिसे नित्य है वह, और जिस दृष्टिसे अनित्य है वह, दोनों ही दृष्टियाँ 'नय' कहलाती हैं।

यह बात सुस्पष्ट और निस्सन्देह है कि, आत्मा शरीरसे जुदा है। तो भी यह ध्यानमें रखना चाहिए कि, आत्मा शरीरमें ऐसे ही व्याप्त हो रहा है जैसे कि मक्खनमे घृत। इसीसे शरीरके किसी भी भागमें जब चोट पहुँचती है, तब तत्काल ही आत्माको वेदना होने लगती है। शरीर और आत्माके ऐसे प्रगाढ संबंधको लेकर जैनशास्त्रकार कहते हैं कि यद्यपि आत्मा शरीरसे वस्तुतः भिन्न है, तथापि सर्वथा नहीं। यदि सर्वथा भिन्न मानेंगे तो आत्माको, शरीर पर आघात लगनेसे, कुछ कष्ट नहीं होगा, जैसे कि एक आदमी को आघात पहुँचानेसे दूसरे आदमीको कष्ट नहीं होता है; परन्तु आबाल-वृद्धका यह अनुभव है कि, शरीर पर आघात होनेसे आत्माको उसकी वेदना होती है। इसलिए किसी अंशमें आत्मा और शरीरका अभेद भी मानना चाहिए। अर्थात्

शरीर और आत्मा भिन्न होनेके साथही कथंचित् अभिन्न भी हैं। इस स्थितिमें जिस दृष्टिसे आत्मा और शरीर अभिन्न हैं वह, दोनों दृष्टियाँ 'नय' कहलाती हैं।

जो अभिप्राय, ज्ञानसे मोक्ष होना बताता है, वह 'ज्ञान नय' है और जो अभिप्राय क्रियासे मोक्षसिद्धि बताता है वह 'क्रियानय' है। ये दोनों अभिप्राय नय हैं।

जो दृष्टि, वस्तुकी तात्त्विकस्थितिको अर्थात् वस्तुके मूलस्वरूपको स्पर्श करनेवाली है, वह 'निश्चयनय' है और जो दृष्टि वस्तुकी बाह्य अवस्थाकी ओर लक्ष खींचती है वह 'व्यवहारनय' है। निश्चयनय बताता है कि आत्मा (संसारी जीव) शुद्ध बुद्ध-निरंजन-सच्चिदानंदमय है और व्यवहार नय बताता है कि आत्मा, कर्मबद्ध अवस्थामें मोहवान्-अविद्यावान् है। इस तरहसे निश्चय और व्यवहारके अनेक उदाहरण हैं।

अभिप्राय बतलानेवाले शब्द, वाक्य, शास्त्र या सिद्धान्त सब 'नय' कहलाते हैं। उक्त नय अपनी मर्यादामें माननीय हैं। परन्तु यदि वे एक दूसरेको असत्य ठहरानेके लिए तत्पर हैं तो अमान्य हो जाते हैं। जैसे—ज्ञानसे मुक्ति बतानेवाला सिद्धान्त और क्रियासे मुक्ति बतानेवाला सिद्धान्त—ये दोनों सिद्धान्त, स्वपक्षका मण्डन करते हुए यदि वे एक दूसरेका खण्डन करने लगें तो तिरस्कारके पात्र हैं। इस तरह घटको अनित्य और नित्य बतलानेवाले सिद्धान्त, तथा आत्मा और शरीरका भेद और अभेद बतानेवाले सिद्धान्त यदि एक दूसरेपर आक्षेप करनेको उतारू हों, तो वे अमान्य ठहरते हैं।

यह समझ रखना चाहिए कि नय आंशिक सत्य है। आंशिक सत्य संपूर्ण सत्य नहीं माना जा सकता है। आत्माको अनित्य या घटको नित्य मानना सर्वांशमें सत्य नहीं हो सकता है। जो सत्य जितने अंशोंमें हो उसको उतने ही अंशोंमें मानना युक्त है।

इसकी गिनती नहीं हो सकती है कि वस्तुतः नय कितने हैं। अभिप्राय या वचनप्रयोग जब गणनासे बाहिर हैं तब नय —जो उनसे जुदा नहीं है—कैसे गणनाके अंदर हो सकते हैं। यानी नयोंकीभी गिनती नहीं हो सकती है १। ऐसा होनेपर भी नयोंके मुख्यतया दो भेद बताये गये हैं—द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक। मूल पदार्थको ' द्रव्य ' कहते हैं। जैसे—घडेकी मिट्टी। मूल द्रव्यके परिणामको ' पर्याय ' कहते हैं। मिट्टी अथवा अन्य किसी द्रव्यमें जो परिवर्तन होता है वह सब पर्याय है। द्रव्यार्थिक का मतलब है, मूल पदार्थोंपर लक्ष्य देनेवाला अभिप्राय; और ' पर्यायार्थिक नय ' का मतलब है पर्यायोंको लक्ष्य करनेवाला अभिप्राय। द्रव्यार्थिक नय सब पदार्थोंको नित्य मानता है। जैसे—घडा मूलद्रव्य—मृत्तिका रूपसे नित्य है। पर्यायार्थिक नय सब पदार्थोंको नित्य मानता है। जैसे—स्वर्ण, माला, जंजीर, कडे, अंगूठी आदि पदार्थोंमें परिवर्तन होता रहता है। इस, अनित्यत्वको परिवर्तन

---

१ " जावइया वयणपहा तावइया चेव हुंति नयवाया। "

—' सम्मतिसूत्र ' ' सिद्धसेनदिवाकर '

होने मिलनाही समझना चाहिए; क्यों कि सर्वथा-नाश या सर्वथा अपूर्व उत्पाद किसी वस्तुका कभी नहीं होता है।

प्रकारान्तरसे नयके सात भेद बताये गये हैं। नैगम, संग्रह व्यवहार, ऋजुसूत्र, शब्द, समभिरूढ और एवंभूत।

नैगम—'निगम' का अर्थ है संकल्प—कल्पना। इस कल्पनासे जो वस्तुव्यवहार होता है,—'भूतनैगम' 'भविष्यत् नैगम' और 'वर्तमान नैगम'। जो वस्तु हो चुकी है उसका वर्तमानरूपमें व्यवहार करना 'भूत नैगम' है[1]। जैसे आज—वही दीवालीका दिन है कि जिस दिन महावीरस्वामी मोक्षमें गये थे। यह भूतकालका वर्तमानमें उपचार है। महावीरके निर्वाणका दिन आज (आज दीवालीका दिन) मान लिया जाता है। इस तरह भूतकालके वर्तमानमें उपचारके अनेक उदाहरण हैं। होनेवाली वस्तुको हुई कहना 'भविष्यद्नैगम' है। जैसे चावल पूरे पके न हों; पक जानेमें थोड़ी ही देर रही हो उस समय कहा जाता है कि 'चावल पक गये हैं'। ऐसा वाक्यव्यवहार प्रचलित है। अथवा—अर्हन् देवको मुक्त होनेके पहिले ही कहा जाता है कि मुक्त हो गये। यह नैगमनय है। इंधन, पानी आदि चावल पकानेका सामान इकट्ठा करते हुए मनुष्यको कोई पूछे कि क्या करते हो? वह उत्तर दे कि मैं चावल पकाता हूँ।' यह उत्तर 'वर्तमान नैगमनय' है।

---

१ अतीतस्य वर्तमानवत् कथनं यत्र स भूतनैगमः। यथा—'अद्य दीपोत्सवपर्व यस्मिन् वर्द्धमानस्वामी मोक्षं गतवान्।'

—नयप्रदीप, यशोविजयजी।

क्यों कि चावल पकानेकी क्रिया यद्यपि वर्तमानमें प्रारंभ नहीं हुई है तोभी वह वर्तमान रूपमें बताई गई है ।

संग्रह—सामान्यतया वस्तुओंका समुच्चय करके कथन करना 'संग्रह' नय है । जैसे—'सारे शरीरोंका आत्मा एक है ।' इस कथनसे वस्तुतः सब शरीरोंमें एक आत्मा सिद्ध नहीं होता है । प्रत्येक शरीरमें आत्मा भिन्न भिन्न ही है; तथापि सब आत्माओंमें रही हुई समानजातिकी अपेक्षासे कहा जाता है कि—"सब शरीरोंमें आत्मा एक है । "

व्यवहार—यह नय वस्तुओंमें रही हुई समानताकी उपेक्षा करके, विशेषताकी ओर लक्ष खींचता है । इस नयकी प्रवृत्ति लोकव्यवहारकी तरफ है । पाँच वर्णवाले भँवरेको 'काला भँवर' बताना इस नयकी पद्धति है । रस्ता आता है, कूँडा झरता है इन सब उपचारोंका इस नयमें समावेश हो जाता है ।

ऋजुसूत्र—वस्तुमें होते हुए नवीन नवीन रूपांतरोंकी ओर यह नय लक्ष्य आकर्षित करता है । स्वर्णके मुकुट, कुंडल आदि जो पर्यायें हैं उन पर्यायोंको यह नय देखता है । पर्यायोंके अलावा स्थायी द्रव्यकी ओर यह नय दृग्पात नहीं करता है । इसीलिए—पर्यायें विनश्वर होनेसे सदास्थायी द्रव्य इस नयकी दृष्टिमें कोई चीज नहीं है ।

शब्द—इस नयका कार्य है—अनेक पर्यायशब्दोंका एक अर्थ मानना । यह नय बताता है कि, कि 'कपडा' 'वस्त्र'

---

१ इसके सिवा अन्य प्रकारसे बहुतसे भेद-प्रभेदोंकी व्याख्या इस नयमें आती है ।

'वसन' आदि शब्दोंका अर्थ एकही है।"

समभिरूढ़—इस नयकी पद्धति है-पर्याय शब्दोंके भेदसे अर्थका भेद मानना। यह कहता है, कि कुम्भ कलश घट आदि शब्द यदि भिन्न अर्थवाले हैं; क्योंकि कुम्भ, कलश, घट आदि शब्द यदि भिन्न अर्थवाले न हो तो घट, पट अश्व आदि शब्द भी भिन्न अर्थवाले न होने चाहिएँ; इसलिए शब्द के भेदसे अर्थका भेद है।

एवंभूत—इस नयकी दृष्टिसे शब्द, अपने अर्थका वाचक (कहनेवाला) उस समय होता है, जिस समय वह अर्थ-पदार्थ उस शब्दकी व्युत्पत्तिमेंसे क्रियाका जो भाव निकलता हो, उस क्रियामें प्रवर्ती हुआ हो। जैसे-'गो' शब्दकी व्युत्पत्ति है-'गच्छतीति गौः' अर्थात् जो गमन करता है उसे गौ कहते हैं। मगर वह 'गो' शब्द—इस नयके अभिप्रायसे-प्रत्येक गऊका वाचक नहीं हो सकता है; किन्तु केवल गमन क्रियामें प्रवृत्त-चलती हुई-गायका ही वाचक हो सकता है। इस नयका कथन है कि, शब्दकी व्युत्पत्तिके अनुसार ही यदि उसका अर्थ होता है तो उस अर्थको वह शब्द कह सकता है।

यह बात भली प्रकारसे समझाकर कही जा चुकी है कि ये सातों नय एक प्रकारके दृष्टिबिन्दु हैं। अपनी अपनी मर्यादा में स्थित रहकर, अन्य दृष्टिबिन्दुओंका खंडन न करनेहीमें नयोंकी साधुता है। मध्यस्थ पुरुष सब नयोंको भिन्न भिन्न

दृष्टिमें मान देकर तत्त्वक्षेत्रकी विशाल सीमाका अवलोकन करते हैं। इसीलिए वे, रागद्वेषकी बाधा न होनेसे, आत्माकी निर्मल दशा प्राप्त कर सकते हैं।

[ प्रा. बो. जै. ध. पं. श्री. और जै. द. से ]

इति।

---

१ 'नय'-का विषय गंभीर हैं। इसके अंदर भिन्न भिन्न अनेक व्याख्याएँ समाविष्ट हैं। उमास्वाती महाराजकृत तत्वार्थसूत्र और यशो विजयजी उपाध्यायकृत नयप्रदीप, नयोपदेश, नयरहस्य आदि तथा अन्य अनेक ग्रन्थोंसे यह विषय विशेष रूपसे—स्पष्टतया सम-झमें आ सकता हैं।

# पांच सम्यक्त्व.

सम्यक्त्व किसको कहना ? 'तत्त्वार्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनम्' तत्त्वोंका श्रद्धान करनेको (विश्वास रखनेको) सम्यक्त्व कहते हैं। यथा सच्चे देव सच्चे गुरु, और सच्चा दयामयी धर्म पर सच्चे दिलसे विश्वास रखना, उसीका नाम 'सम्यक्त्व' है।

यह सम्यक्त्व ५ प्रकारका है —१ सास्वादान सम्यक्त्व, २ उपशम सम्यक्त्व, ३ वेदक सम्यक्त्व, ४ क्षयोपशम सम्यक्त्व ५ क्षायिक सम्यक्त्व ॥

## पाँचों सम्यक्त्वकी स्थिति।

१ सास्वादान सम्यक्त्वकी स्थिति जघन्य १ समयकी, उत्कृष्टी ६ आवलिकाकी है। २ उपशम सम्यक्त्वकी स्थिति जघन्य और उत्कृष्टी अन्तर्मुहूर्तकी है। ३ वेदक सम्यक्त्वकी स्थिति जघन्य उत्कृष्टी एक समयकी है। ४ क्षयोपशम सम्यक्त्वकी स्थिति जघन्य एक समयकी, उत्कृष्टी ६६ सागरसे कुछ अधिक है। ५ क्षायिक सम्यक्त्वकी स्थिति नहीं होती है।

# एक भवमें कौनसी सम्यक्त्व, कितनी वार आती है ?

१–२ शाश्वादान और उपशम सम्यक्त्व एक भवमें (एक जन्ममें ) जघन्य एकवार [ दफह ] आती है और उत्कृष्टी पांच वार आती है । ३ वेदक सम्यक्त्व, एक भवमें जघन्य उत्कृष्टी एकवार आती है । ४ क्षयोपशम सम्यक्त्व एक भवमें जघन्य एकवार आती है और उत्कृष्टी असंख्यातवार आती है ५ क्षायिक सम्यक्त्व आनेबाद फिर नहीं जाती । आखिरतक रहती है ।

## सम्यक्त्वके भेद ।

उपशम सम्यक्त्वके ७ भेदः—१ अनंतानुबंधी क्रोध; २ मान, ३ माया, ४ लोभ, ५ मिथ्यात्व मोहनीय, ६ मिश्र मोहनीय, और ७ सम्यक्त्व मोहनीय, इन सातों प्रकृतियोंको उपशमानेसे ( ढाँकनेसे ) उपशम सम्यक्त्व कहलाता है इन सातोंमेंसे किसीको उपशमाने, और किसीको खपानेसे ( क्षय करनेसे ) "क्षयोपशम" सम्यक्त्व कहलाता है ।

क्षयोपशम सम्यक्त्वके चार भेदः—१ उपरोक्त चार प्रकृतियोंको क्षय करनेसे तथा उपशमानेसे क्षयोपशम सम्यक्त्व कहलाता है । २ तथा पांच प्रकृतियोंको क्षय करने, और दो प्रकृतियोंको उपशमानेसे क्षयोपशम सम्यक्त्व कहलाता है । ३ तथा छह प्रकृतियोंको क्षय करने एकको उपशमानेसे क्षयोपशम सम्यक्त्व कहलाता है । ४ तथा चार प्रकृतियोंको क्षय

करने, दोका उपशमाने, और एकको वेदनेसे 'क्षयोपशम वेदक सम्यक्त्व कहलाता है ।

क्षय वेदक सम्यक्त्वके ३ भेद —१ चार प्रकृतियोंके क्षय करने, और तीनके वेदनेका नाम 'क्षय वेदक सम्यक्त्व' है । २ तथा पांच प्रकृतियोंके क्षय करने दोको वेदनेका नाम क्षय वेदक सम्यक्त्व है । ३ तथा छह प्रकृतियोंको क्षय करने और एकको वेदनेका नाम क्षयवेदक सम्यक्त्व है । ४ सातों प्रकृतियोंको क्षय करनेको 'क्षायिक सम्यक्त्व' कहते हैं ।

## औरभी सम्यक्त्व नव प्रकारका है ।

१ द्रव्य सम्यक्त्व, २ भाव सम्यक्त्व, ३ निश्चय सम्यक्त्व ४ व्यवहार सम्यक्त्व, ५ निःसर्ग सम्यक्त्व, ६ उपदेश सम्यक्त्व, ७ कारक सम्यक्त्व, ८ रुचक सम्यक्त्व ९ दीपक सम्यक्त्व ॥

१ द्रव्य सम्यक्त्व किसको कहना ?–जो केवली तीर्थंकरोंके वचनोंको तो यथातथ्य मानता हो, परंतु उनके वचनोंके रहस्यको न समझता हो उनके भेदानुभेदको न जानता हो। और जो केवल गुरुसे लियाहुआ सम्यक्त्व पकड रक्खा हो, वह द्रव्य सम्यक्त्व है ।

२ भाव सम्यक्त्व किसको कहना ?—जो तीर्थंकरोंके वचनोंका रहस्य समझता हो, जो भेदानुभेद जानता हो, वह भाव सम्यक्त्व है, इस ऊपर काँचका दृष्टान्त–जैसे काँचमें जैसा रूप होता है वैसाही दीख आता है–तद्वत्–भाव सम्यक्त्व वाला भी जैसा तत्व रहस्य होता है–वैसाही देखता जानता है ।

३ निश्चय सम्यक्त्व किसको कहना ?–ज्ञान, दर्शन, चारित्रमे शुभभावोंमे रमण करनेको निश्चय सम्यक्त्व कहते हैं.

४ व्यवहार सम्यक्त्व किसको कहना ?–जो बाह्य लक्षणोंसे [याने–साधु, श्रावकका आचार पालने और सामायिक पौषध प्रतिक्रमण त्याग–प्रत्याख्यान आदि करनेसे ] जाना जाय। उसे-व्यवहार सम्यक्त्व कहते हैं।

५ निःसर्ग सम्यक्त्व किसको कहना ?–जो गुरुके उपदेश विनाही जाति स्मरणादि ज्ञानके योगसे सत्य तत्वोंको जानलेता है, विश्वास करलेता है, वह निःसर्ग सम्यक्त्व है। जैसे –मृगापुत्रके मुआफिक।

६ उपदेश सम्यक्त्व किसको कहना ?—गुरुके उपदेशसे देवगुरु, धर्मको पहचानकर उनपर विश्वास रखनेको 'उपदेश सम्यक्त्व' कहते हैं।

७ कारक सम्यक्त्व किसको कहना ? शास्त्रोंमे जैसा कहा कहा है–वैसाही आचार, पालने, क्रिया करनेको कारक सम्यक्त्व कहते हैं।

८ रोचक सम्यक्त्व किसको कहना ? –जो शास्त्र और गुरुके वचनोंपर रुचि रखता हो,–वैसा करने, और चलनेका इरादा करता हो, परन्तु वह कर-या चल नहीं सकता, उसको 'रोचक सम्यक्त्व' कहते हैं।

९ दीपक सम्यक्त्व किसको कहना ?–जो दूसरे लोगोंको तो सदुपदेश दे–सन्मार्ग बतावें, पर, आप, उस अनुसार न

चलें, जैसे दीपक औरोंके लिए तो प्रकाश करता है परन्तु वह अपने नीचे अन्धेरा ही रखता है—इस दीपक सम्यक्त्व कहते हैं।

## अब व्यवहार सम्यक्त्वके ६७ भेद कहते हैं।

१ सम्यक्त्वकी चार श्रद्धना —१ तत्वज्ञानका अभ्यास करें २ तत्वज्ञानियों और बहुश्रुति आचार्य महाराजों आदिकी सेवा करें। ३ कुदेव, कुगुरु कुधर्मका परिचय ( संगति ) छोड़े ४ कुदेव, कुगुरु, कुधर्मपर प्रेम न रक्खें।

२ सम्यक्त्वके तीन लिंग—१ स्त्रीलिंग, २ पुरुषलिंग ३ नपुंसकलिंग *

३ दश प्रकारका विनय —१सम्यक्त्वी अरिहंतका विनय करें २ सिद्धका विनय करें, ३ ज्ञानवानका विनय करें ४ सत्यसिद्धान्तका विनय करें ५ धर्मवान्–धर्मात्माओंका विनय करें ६ साधुका विनय करें ७ श्रमणोपासकका विनय करें

---

* कोई सम्यक्त्वके तीन लिंग ये बताते हैं —

१—जैसे कोई कामी, युवान पुरुष मनइच्छित काम भोग मिलने पर तृप्त होता है। वैसे सम्यक्त्वी आत्मा वीतरागकी वाणि सुनकर तृप्त होता है।

२—जैसे कोई भूखा आदमी भोजन पाकर तृप्त होता है। वैसे सम्यक्त्वी आत्मा वीतरागकी वाणी श्रवणकर तृप्त होता है।

३ जैसे कोई विद्याभिलाषी पुरुष विद्या पढ़ानेवाले आचार्य, अध्यापक आदिका योग पाकर तृप्त होता है वैसे सम्यक्त्वी ( सम्यग्दृष्टि ) आत्मा वीतरागकी वाणी सुनकर तृप्त होता है

८ उपाध्यायका विनय करें, ९ प्रवचनका विनय करें, १० सम्यगृदृष्टिका विनय करे.

४ सम्यक्त्वकी तीन शुद्धता:-१ मन शुद्धता, २ वचन शुद्धता, ३ काय शुद्धता.

[ १ मनसे अरिहतोंका ध्यान करनेको मनशुद्धि कहते है, २ वचनसे अरिहंतोंके गुणग्राम करनेको वचन शुद्धि कहते हैं, ३ काय [ शरीर ] से अरिहंतोंको नमन करनेको–काय शुद्धि कहते है ]

४ सम्यक्त्वके पांच लक्षण:-१शम, २ सम्वेग, ३ निर्वेद, ४ अनुकम्पा, और ५ आस्था ॥*

( १ क्रोध, मान, माया, लोभके घटानेको शम कहते है, २ इन्द्रिय जनित–पौद्गालिक सुखोंको झूठे समझकर, आत्म-सुखमें तल्लीन होनेको संवेग कहते है। ३ प्रत्येक वस्तुको उदासीन भावोंसे भोगनेको निर्वेद कहते है, ४ दुःखी जीवों-पर परोपकारकरने, उनपर दया लाने और उनके उद्धारका मार्ग सोचने, वगैरह वगैरहको अनुकम्पा कहते है, ५ भगवत् वचन पर विश्वास रखनेको आस्था कहते हैं. )

५ सम्यक्त्वकी आठ प्रभावना [ याने धर्मदीपने धर्मोन्नति होनेके आठ रास्ते ) १ समाजमें आचार्य, गुरु आदि धर्मशास्त्रोंके ज्ञाता होतो धर्मोन्नति हो, २ धर्मोपदेशक अच्छे हो तो धर्मोन्नति हो, ३ न्यायशास्त्रके जान हो तो धर्मोन्नति

* शम संवेग निर्वेदानुकंपास्तिक्य लक्षणै ॥ लक्षणैः पचभि सम्यक् सम्यक्त्व मुपलक्ष्यते ॥ १ ॥

हो, ४ अवसरके [ समयके ) ज्ञान हो तो धर्मोन्नति हो ५ तपस्वी हो तो धर्मोन्नति हो, ६ अनेक शास्त्रोंके ज्ञाता-विद्वान् हो तो धर्मोन्नति हो, ७ मिष्टभाषी हो तो धर्मोन्नति हो, ८ काव्य शास्त्रके ज्ञाता-कवि वगैरह हो तो धर्मोन्नति हो *

---

* हमारे आजकलके कतिपय साधु श्रावकोंको सम्यक्त्वकी आठ प्रभावनाओं पर अवश्य ध्यान देना चाहिए । इन आठ प्रभावनाओंमें इतना गूढ तत्त्व ठूस २ कर भरा है कि इनपर जितना ऊहापोह किया जाय, उतना थोडा है, धन्य है हमारे उन पूर्वाचार्योंको, कोटिश धन्य है कि— उन्होंने किस खूबीसे हमें उन्नतिके आठ रास्ते बतलाये ।

यदि—हमारे विचारशील पाठक इसपर खूब विचार करेंगे तो उनको पता लग जायगा कि—इन आठोंमें प्राचीन और अर्वाचीन उन्नति पथ सब समागये है । हमारे आचार्योंने कोई बात इनमेंबाकी न रक्खी जो इनमें न हो । सभी प्रकारकी सुधारना इनमें आचुकी है । इनके शब्दोंमें इतना अपूर्व चातुर्य है कि-मेरीही लेखिनी-क्या बडे२ विद्वानोंकी लेखिनी मैं मानताहूं इनकी प्रशंसा लिखनेको असमर्थ होंगी । इन आठोंको जिधर लेजाओ उधरही ये काम करते काम दे सकते है । हमारे आजके कई भाई, खासकर साधु–आ धर्मोन्नति या समाजोन्नति की वर्तमान प्रणालीके विरोधी है उनको इस मिष्ट पाठमें आने वाले आठ मार्गोसे कुछ शिक्षा ग्रहण करनी चाहिए । आशा है कि-उनकी इससे अवश्य आंखें खुलेंगी ।

मुनिपरमानन्द जैन,

ता० १६–१२–२२

( ६ ) सम्यक्त्यके पांच अतिचारः-शंका, कांक्षा, विचिकित्सा, मिथ्यात्वी की प्रशंसा और मिथ्यात्वी का परिचय ।

१-धर्ममें या केवली के वचनोंमें संशय लानेको शंका कहते हैं ।

२-अन्य धर्मकी वांछा करने को ' कांक्षा कहते हैं ।

३-धर्मके फलमें या करनी के फलमें सन्देह करने ( जो मैं करनी करता हूं इसका फल मुझे लगेगा या नहीं ) को विचित्सा कहते हैं ।

४-मिथ्यादृष्टि याने अन्यमत मतान्तरों की प्रशंसा करनेको, मिथ्यात्वी [ पर पाखण्डी ] की प्रशंसा कहते हैं ।

५-मिथ्यादृष्टिका परिचय याने संगति करने को " मिथ्यात्वी परिचय " कहते हैं ।

( जो इन ५ बातोंको स्वीकार करता है, वह शुद्ध सम्यक्त्वी नहीं कहाता, इनका स्वीकार करनेसे सम्यक्त्वी की सम्यक्त्व दूषित होती हैं । )

सम्यक्त्यके पांच भूषणः-१-धर्ममें विचक्षण होना, २-चतुर्विध संघकी सेवाकरना, ३-गुणवान् की भक्ति करना, ४-धर्ममें दृढ रहना, ५-न्याय युक्तियों से मिथ्यात्वियों की बातोंका उत्तर देना । मिथ्यादृष्टियोंको अपने धर्मके तत्त्व समझाना ।

ये सम्यक्त्व के पांच भूषण हैं । ये गुण सम्यक्त्वी में होने से धर्मकी शोभा बढती है ।

( ८ ) सम्यक्त्वके ६ आगारः-१-राजका, २-पंचोंका,

३–अपनेसे अधिक बलवानका, ४–देवयोगका, ५ माता पिता का, ६–दुष्कालादिका ।–

[ अगर सम्यक्त्वीका, राजाके कहनेसे, पंचोंके कहनेसे, अपनेसे अधिक बलवान्‌की आज्ञासे, माता पिताके हुकमसे, देवयोगसे, दुष्काल आदिके पडनेसे, मिथ्यात्वियोंको दानादि देना पडे, तथा कोई धर्म विरुद्ध या वीतरागकी आज्ञा विरुद्ध प्रकार कार्य करना पडे तो उसकी सम्यक्त्वमें बट्टा ( दोष ) नहीं लग सकता । इसलिए सम्यक्त्व लेती वक्त ये ६ आगार ( छूट ) रक्खे जाते हैं ।

( ७ ) सम्यक्त्व के छः दोष –१–पर पाखण्डीके पास न जावे २–पर पाखण्डीसे संभाषण न करे, ३ पर पाखण्डीको दान [ मोक्षका कारण समझकर ] न दे ( अनुकम्पा बुद्धिसे देनेका आगार है ), ४–पर पाखण्डीकी स्तुति न करे, ५–पर पाखण्डीका आदर सत्कार न करे, ६–पर पाखण्डीको धर्म जानकर नमस्कार न करे–[ लौकिक व्यवहार रखनेके लिए करना पडे तो आगार है । ]

सम्यक्त्वी, इन छः दोषों को टाले तो पूरा सम्यक्त्वी कहलाता है ।

सम्यक्त्वीकी छः भावना –१–सम्यक्त्वी जीव ऐसा विचारक रे कि मेरे महान् पुण्यके उदयसे यह सम्यक्त्वरूप पवित्र रत्न हाथ आया है इसलिये इसको खूब सँभालकर रखना चाहिए और इसे किंचित् मात्रभी मैला न करना चाहिए । २ सम्यक्त्वी जीव ऐसा विचार करे कि–संसारमें इबते हुए जीव का एक सम्यक्त्वही आधार–भूत है । जैसे–

नगर निवासी जनोंको गढकोट खाई वगैरह का आधार है वैसेही ज्ञान और चारित्र को सम्यक्त्व का आधार है। ३-सम्यक्त्वी जीव ऐसा विचारें कि-जिस तरह पृथ्वी सब जीवोंको आधारभूत है उसी तरह सम्यक्त्वभी ज्ञान और चारित्रका आधारभूत है। क्योंकि सम्यक्त्व न होगा तो न ज्ञान स्थिर रहसकेगा और न चारित्रही स्थिर रहसकेगा। ४-सम्यक्त्वी जीव ऐसा विचारें कि-सर्वज्ञ कथित धर्मका भाजन [ पात्र-स्थान, याने सम्यक्त्व के रहनेकी जगह ] एक सम्यक्त्व ही है। ६-सम्यक्त्वी फिर ऐसा विचारें कि-जिसप्रकार चक्रवर्तिके रत्नोंका भाजन निधान है वैसेही सर्व विरति, या देश विरति का भाजन सम्यक्त्व है।

सम्यक्त्वके छह स्थानकः—१-सम्यक्त्व, धर्मरूप वृक्षका पेड है। २-सम्यक्त्व, धर्मरूप नगरका दुर्ग [ कोट ] है। ३-सम्यक्त्व, धर्मरूप मकानकी नीव है। ४-सम्यक्त्व, धर्मरूप भोजनका थाल ( पात्र ) है। ५-सम्यक्त्व, धर्मरूप किराणेकी दुकान है।*

ये व्यवहार सम्यक्त्वके ६७ भेद हुए।

पांच सम्यक्त्वका स्वरूप पूरा हुआ।

---

* कहीं पर छह भावना इस प्रकार लिखी है — १-सम्यग्दृष्टि पुरुष अपनी आत्माको असंख्यात प्रदेशी जाने, २-व्यवहारनयसे आत्माको कर्मोंका कर्त्ता समझे, ३-व्यवहारनयसे आत्माको कर्मोंका भोक्ता समझे, ४-अपनी आत्माको सिद्धोंके समान जाने, ५-अपनी आत्माको मोक्षगतिमें जाने-वाला, जाने। ६-ज्ञान दर्शन चारित्र और तप, इन चार कारणोंको मोक्षगति में लेजानेवाले समझे।

# नरकका विस्तार.

श्री पन्नवणा सूत्रके दूसरे पदके अनुसार नरक ( नारकी ) का विस्तार कहते है।

## नारकीके २१ द्वार।

### १–नामद्वार।

* सात नारकियोंके नाम –१–घमा, २ वंशा, ३ सीला, ४ अंजना, ५ रीठा, ६ मघा, ७ माघवई।

### २–गौत्र द्वार।

सात नारकियोंके गोत्र – १ रत्नप्रभा २ शर्कराप्रभा, ३ वालुप्रभा ४ पंकप्रभा, ५ धूमप्रभा ६ तमप्रभा, ७ तमा तमाप्रभा।

### ३–अर्थद्वार।

१ 'रत्नप्रभा' यह नाम क्यों रक्खा गया? उस नरकमें काले रत्नोंमें मृत्तिका पिंड है और उसकी काले रत्नोंकीही पीठिका है इससे उसका नाम रत्नप्रभा रक्खा गया है।

२ 'शर्कराप्रभा' नाम क्यों रक्खा? उस नरकका मृत्तिका पिण्ड तीक्ष्णकंकरों जैसा है और तीक्ष्णकंकरों जैसीही उसकी पीठिका है। इसलिए उसका नाम 'शर्कराप्रभा' है।

---

* नरकमें रहनेवाले जीवोंको 'नारकी' या 'नेरिया' कहते हैं।

३ 'वालुप्रभा' नाम क्यों रक्खा ? इस नरकका मृत्तिका पिण्ड गरमगरम रेती जैसा है और गरम गरम रेती जैसीही इसकी पीठीका है इसलिए इसका नाम 'वालुप्रभा' है।

४ 'पंकप्रभा' यह नाम क्यों रक्खा ? इसका मृत्तिका पिण्ड कीचड जैसा है और कीचड जैसीही इसकी पीठिका है इससे इसका नाम 'पंकप्रभा' है।

५ 'धूमप्रभा' यह नाम क्यों रक्खा? उसका धुएँ जैसा मृत्तिपिण्ड है और धुंएँ जैसीही पीठिका है इससे उसे 'धूमप्रभा' कहते हैं।

६ 'तमप्रभा' यह नाम क्यों रक्खा ? इसका अन्धकारमय मृत्तिका पिण्ड है और अन्धकारमय ही उसकी पीठिका है इससे उसका नाम 'तमप्रभा' है।

७ 'तमातमाप्रभा' यह नाम क्यों रक्खा ? इसका तमप्रभासेभी विशेष अन्धकारमय मृत्तिका पिण्ड है और विशेष अन्धकारमय ही उसकी पीठिका है इससे यह 'तमातमाप्रभा' कही जाती है।

## ४–५ पिण्डद्वार और पोलार[१] द्वार।

पहली नारकीका १८०००० हजार योजनका मृत्तिका पिण्ड है। उसमेंसे एक हजार योजन ऊपर और एक हजार योजन नीचे छोड देनेपर, बीचमें १७८०००, योजनकी पोलार है। दूसरी नारकीका १३२०००० हजार योजन का

---

१–जिस वस्तुके अन्दर जो 'पोल' होती है उसे 'पोलार' कहते है।

मृत्तिकापिण्ड है। उसमेंसे एक हजार योजन ऊपर और एकहजार योजन नीचे छोड देने पर, बीचमें १३०००० हजार योजनकी पोलार है। तीसरी नारकीका १२८००० हजार योजनका मृत्तिका पिण्ड है। उसमेंसे एक हजार योजन ऊपर और एक हजार योजन नीचे छोड देनेपर, बीचमें १२६००० हजार योजनकी पोलार है। चौथी नारकीका १२०००० हजार योजनका मृत्तिका पिण्ड है। उसमेंसे एक हजार योजन ऊपर और एक हजार योजन नीचे छोड देन पर बीचमें ११८००० हजार योजनकी पोलार है। पांचवी नारकीका ११८००० हजार योजनका मृत्तिका पिण्ड है। उसमेंसे एक हजार योजन ऊपर और एक हजार योजन नीचे छोड देनेपर बीचमें ११६००० योजनकी पोलार है। छट्ठीनारकीका ११६००० योजनका मृत्तिका पिण्ड है। उसमेंसे एक हजार योजन ऊपर और एक हजार योजन नीचे छोड देनेपर बीचमें, ११४००० हजार योजनकी पोलार है। सातवी नारकीका १०८००० हजार योजनका मृत्तिका पिण्ड है। उसमेंसे ५२५०० हजार योजन ऊपर और ५२५०० योजन नीचे छोड देनेपर, बीचमें ३००० हजार योजनकी पोलार है।

## ६—नरका वासा द्वार।

पहली नारकीमें ३० लाख नरक वासा है। दूसरीमें २५

---

१—नरककी पृथ्वीका जो मोटापन यानी दल है, उसे पिण्ड कहते है। २ जिसमें नरकके जीव ( नेरिये ) रहते है उसे 'नरका वासा' कहते हैं। जैसा-कि-गाथ ।

लाख, तीसरीमें १५ लाख, चौथीमे १० लाख, पांचवीमें ३ लाख, छट्ठीमें १ लाख, सातवीमें ५ नरकवासा है।

## ७—पाथडा[1] द्वार।

पहली नारकीमें १३ पाथडे है। दूसरीमें ११, तीसरीमें ९, चौथीमें ७, पांचवींमें ५, छट्टीमें ३, सातवीमें १ पाथडा है।

## ८—अलोक द्वार।

पहली नारकीसे १२ योजन तिरछा ( टेढा ) जाने वाद अलोक आता है। दूसरीसे १२$\frac{२}{३}$ योजन जाने वाद, तीसरीसे १२- योजन जाने वाद, चौथीसे १४ योजन जाने वाद, पांचवीसे १४$\frac{२}{३}$ जाने वाद, छट्ठीसे १५$\frac{१}{२}$ जाने वाद, सातवीसे १६ योजन जाने वाद अलोक आता है।

## ९—आधार द्वार।

सातोंनारकी घनोदधि, घन, और तण, वायुके, आधारसे ठहरी हुई है।

विशेष स्पष्टीकरणः सातों नारकियोंके नीचे असंख्यात योजनका लम्बा, चौडा और जाडा, घनोदधि [ पानी ] घन, और तन वायु है। वह इस क्रमसे है। सबके पहिले घनोदधि है और उसके नीचे घनवायु है और उसके नीचे तनवायु है। इसतरह से सातों नारकियोंके नीचे घनोदधि और घन वाय तन वाय [ वायु ] है। उनके ऊपर सातों नारकी ठहरी हुई है। घनोदधि, घनवाय और तनवाय अलोकके ( उनके नीचे फिर

---

१—जिसमें नरकके नेरिये रहते हैं—उसे 'पाथडा' कहते हैं। जैसा-कि मकान,

भलेकाही आता है, और कुछ नहीं ) आधारसें रहे हुए हैं। ये तीनों घनोदधि घनवाय, और तनवाय, इतने सख्त ( कठिन ) है कि अगर इनपर घनोंकी मार पड़े, तोभी ये रत्ती मात्र टूटफूट नहीं सकते।

## १०—आन्तरा द्वार।

पहली नारकीमें १२ 'आन्तरें' है। वे प्रत्येक आन्तरें ११-५८३½ योजन के लम्बे और चौड़े हैं। दूसरीमें-१० आन्तरें हैं। वे प्रत्येक ९७०० योजनके लम्बे और चौड़े हैं। तीसरीमें = आन्तरें हैं। वे प्रत्येक १२३७५ योजनके लम्बे और चौड़े हैं। चौथीमें छह आन्तरें हैं। वे प्रत्येक १५१६६⅔ योजनके लम्बे और चौड़े हैं। पांचवीमें—चार आन्तरें हैं। वे प्रत्येक २५२५० योजनके लम्बे और चौड़े हैं। छट्ठीमें-दो आन्तरें हैं। वे प्रत्येक-५२५०० योजनके लम्बे-चौड़े हैं। सातवीमें एकभी 'आन्तरा नहीं है।

## ११ खुले और पंक्तिबन्ध नरकावासा द्वार

पहली नरकमें २९९५६७ खुला नरकावासा हैं और ४४३२ पंक्तिबन्ध नरकवासा है। दूसरी नारकीमें२४९७२०५ खुला नरकवास हैं और २६९५, पंक्तिबन्ध नरकवासा है

---

१—जिसमें भवन पतियें रहते हैं उसे 'आन्तरा' कहते हैं।

२—जो फुटकर नरका वासे हैं ( यानें एक यहां तो एक वहां ऐसे ) उन्हें खुले नरका वासा कहते हैं और जो लगा तार [ एक-के आगे एक ] नरकावास है उन्हें पंक्तिबन्ध नरकावासा कहते हैं।

तीसरी नारकीमें:-१४९५५१५, खुल्ला नरकावासा है। और १४८५ पंक्तिबन्ध नरकावासा है। चौथी नारकीमें-९९९२९३, खुल्ला नरकवासा है और ७०२ पंक्तिबन्ध नरका वासा है। पांचवी नारकीमें-२-९९७३५, खुल्ला नरका वासा है और २६५, पंक्तिबन्ध नरका वासा है। छट्ठी नारकीमें-९९९३२ खुल्ला नरका वासा है। और ६३ पंक्तिबन्ध नरका वासा है। सातवी नारकीमें-खुल्ला नरकावासा एक भी नहीं है और पांच पंक्तिबन्ध ' नरका वासा ' है।

## १२-अन्धकार द्वार।

प्रत्येक नारकीमें जो अन्धकार है वह महा अशुभ पुद्गलमय है।

## १३-उत्पन्न द्वार।

नरकमें पैदा होनेके जो स्थान हैं ( गर्भस्थान ) उनमें कोई तो कुंभके आकार है, कोई घटके आकार है, कोई पेटी के आकार है, कोइ कूंडा के आकार है। इस प्रकार नाना तरहके आकारके नारकीके जीवों के जन्मस्थान हैं। उनको [ जन्मस्थानको ] ' कुंभियाँ ' कहते है।

## १४-क्षेत्रवेदना द्वार।

प्रत्येक नरकमें क्षेत्र वेदना दश प्रकारकी है:-अनन्तक्षुधा अनन्त तृषा, अनन्त शीत, अनन्त उष्ण अनन्त दाह, अनन्त ज्वर, अनन्त भय; अनन्त शोक, अनन्त खाज, अनन्त-परवशता। यह दश प्रकारकी क्षेत्र वेदना नारकीके जीवोंके पीछे हमेशा लगी हुई है। यह क्षेत्र वेदना नारकीके जीवोंको पलभरभी पीडा नहीं छोडती है।

पहली नारकीसे दूसरी नारकीमें अनन्त गुणी क्षेत्र वेदना है। दूसरीसे भी तीसरीमें-अनन्त गुणी है। यों उत्तरोत्तर छट्ठीसे सातवीं में भी अनन्त गुणी है। तथा नारकियोंके नामानुसारभी यहाँ भूमिस्पर्श की भी वेदना अनन्त गुणी है। जैसे-रत्नप्रभाकी भूमिका स्पर्श खरदरा है। शर्करा प्रभाकी भूमिका स्पर्श तरवारकी धार-जैसा है। बालु प्रभाकी भूमिका स्पर्श जलती हुई अग्निके समान है। पङ्कप्रभाकी भूमि केवल रक्त पीप मय और कीचड़ मय है। धूमप्रभामें सोमल, निम्ब आक जैसा धुआँ है। तमप्रभामें अन्धकार है। तमातमा प्रभा में गाढ अंधकार है। यह स्पर्श वेदन भी नारकीके जीवोंको अनन्त गुणी है

## १५-परमाधामी द्वार ।

नरकमें नारकीके जीवोंको दुःख देनके लिए १५ जातिके परमाधामी देव रहते हैं। उनके नामतत्त्व तत्त्वमें बतलाये हैं वहांसे जानलेने चाहिए।

## ( देवकृत वेदना द्वार

पहिली, दूसरी, तीसरी नरकमें परमाधामी देवता ऊपरसे मार मारते हैं, और कहते हैं कि-तूने अमुक जन्ममें अमुक पाप किया था उसका यह फल है।

चोथी पांचवी नरकमें-उपरसे परमाधामि देवताओंकी मार तो नहीं है परन्तु अगर किसी वैमानिक देवका नारकीके नरिचय साथ पूर्व भाव होता है, तो वह आकर दुःख (वेदना) देते हैं। छट्ठी, सातवी नरक नेरिये, परस्परही लड़ते झगड़ते

और कटतें मरते है। देवकृत वेदनासे परस्परकी नरक वेदना वहाँ असंख्यातं गुणी अधिक है।

## १६—वैक्रियक द्वार।

नारकीके जीवोका वैक्रय खभाव होता है। वह ऐसा कि—वैक्रियसे वे शस्त्रादि बनाते है और उनके द्वारा परस्पर लडते मरते है। या वज्रमुखी कीडे का रूप बनाते है, और दूसरे नारकीके शरीरमें प्रवेश कर जाते है और फिर वहां बडा रूप धारण कर उसके शरीरके टुकडे टुकडे कर देते है ऐसा नारकीके जीवोंका वैक्रिय है।

## १७—राज द्वार।

पहिली नारकी एक राजकी लम्बी चौडी है। दूसरी नारकी ढाई राजकी, तीसरी नारकी चारराजकी, चौथी पांचराजकी, पांचवी छहराजकी, छठी—साढा छहराजकी, सातवी—सातराजकी है। परन्तु सातवीं नारकीके नेरिये एकही राजमें रहते है। इन्हें 'त्रसनाली' भी कहते हैं।

## १८—काण्ड द्वार।

पहली नारकीमें तीन काण्ड हैः—पहिला, सोलह हजार योजनका, सोलह जातिके रत्नोंमय खरकाण्ड है। दूसरा पानी मय, आठहजार योजनका 'आयुल बहुल काण्ड है। तीसरा—८४ हजार योजनका, पंकमय (कीचडमें) पंकबहुल काण्ड है।

## १९ (संघयण द्वार).

नारकीके जीवोंमे संघयण नही है। परंतु पहली और दूसरीमें छहोंही संघयण पाले जाते है। तीसरीमें प्रथमके (छह

संघयणोंमेंसे ) पांच संघयण वाले आते हैं। चौथीमें-प्रथमके चार संघयणवाले आते हैं। पांचवींमें प्रथमके तीन संघयण वाले आते हैं। छट्ठीमें-दो संघयणवाले आते हैं। सातवींमें-केवल वज्र ऋषभनाराच संघयणवाले आते हैं।

## २० [ जीवद्वार

### कौन जीव कौनसी नरकमें आते हैं?

संज्ञी मनुष्य और संज्ञी, असंज्ञी तिर्यंच मरकर पहली नरकमें जाते हैं। भुजपर तिर्यंच मरकर दूसरी नरक तक जाता है ( आगे नहीं जा सकता )। खेचर [ नभचर ] तिर्यंच मरकर तीसरीतक जाता है थलचर तिर्यंच मरकर चौथी नरकतक जाता है। उरपर तिर्यंच, पांचवी नरकतक जाता है। स्त्री छट्ठी नरकतक जाती है। सातवींमें सन्नी मनुष्य और जलचर तिर्यंच ही जाता है।

## २१ [ वर्ण, गंध, रस, स्पर्श द्वार ]

नारकियोंमें-अशुभवर्ण, अशुभगन्ध, अशुभरस और अशुभस्पर्श ही होते हैं। उनका आहार वगैरह सब अशुभ पुद्गलोंका ही होता है।

इति

# मारवाडी, हिन्दी, उर्दू, गुजराती, मराठी आदि भाषाओंके स्तवन, पद, स्तोत्र आदिकोंका

# संग्रह.

---

## १—चौवीस जिनस्तवन.

( 'एक दिवस लंकापति' इस चालमें. )

ऋषभ अजित संभव स्वामी, अभिनंदनजी अंतरजामी, अंतर जामी, कर्म खपाय मुगति गयाए ॥ सुमति पद्म जिनेश्वरू सुपार्श्वजी परमेश्वरू, परमेश्वरू, चंद्राप्रभु स्वामी सुख लयाए ॥ १ ॥ सुविधि नाथ शीतल ध्याऊं, श्रेयांस तणा गुण मुख गाऊं, गुण मुख गाऊं, वासु पूज्य वंदूं सहीए ॥ विमल, नाथ अनंत ज्ञानी, धर्म नाथ शुकलध्यानी, शुकलध्यानी, शांति नाथ शाता लहीए ॥ २ ॥ कुंथुनाथ, अरनाथ, नमूं, मल्लिनाथ दुख सर्व गमूं, दुख सर्व गमूं, कीरति मुनिसुव्रत तणीए ॥ नमि नाथ, नेमीश्वरू, पार्श्वजी परमेश्वरू, परमेश्वरू, महावीर शासन धणीए ॥ ३ ॥ एचौवीसों जिनराया, ए चौवीसों शिव सुख पाया, शिव सुख पाया, कर्म खपाय सुगति गयाए ॥ ए चार वीस जिनवर जपसी, तो अष्टकर्म तेहना खपसी, तेहना खपसी, दुर्लभ नरभव पाइयाए ॥ ४ ॥ पूज्यश्री दौलतरामजी, ऋष लालचंद तसु नामजी, तसु नामजी

राम पुर गुण गाविया ए ॥ राम पुर गुण गाविया, थारा दरश-
ने मन भाविया, मन माविया, पूज्जीर परसादे ए ॥ ५ ॥

---

२ ( नाथ कैसे गजका फंद छुड़ायो, इस चालमें, )

श्रीजिन भुवन पार उतारा, प्रभु मैं थाकर चरणांरा ॥टेर॥
ऋषभ अजित संभव अभिनंदन, तार्या जीव अपारो ॥ सुमति
पद्म सुपार्श्व चन्द्राप्रभु, मेट्या विषय विकारा ॥ श्रीजि० ॥१॥
सुविधि शीतल श्रेयांस वासुपूज्य, सुगति तणा दातारो ॥
विमल अनन्त धर्म शांति नाथजी, छाता करी संसारो॥श्री० २॥
कुंथु अर, मल्लिमुनिसुव्रतजी, करगया खेवो पारो ॥
नमिनेमि पार्श्व, महावीरजी शासनरा सिरदारो ॥श्रीजि० ॥३॥
ग्यारह गणधर बीस विहरमान, सर्व साधूजी अणगारा ॥
अनंत चौबीसीने नित २ वंदू, करगया खेवा पारा ॥ श्रीजि०॥
दान शील तप भावना भावो, ए अगमें ततसारा ॥
ऋष लालचंदकी यही विनती, म्हारा करो निस्तारो। श्रीजि०॥५

---

३–( तुम तरण तारण भव निवारण, इस चालमें, )

श्री आदिनाथ अजित संभव, सुमरू श्रीअभिनंदना ॥ १
चरण जिनवरीके नाम घरघर करूं जी, पलपल वन्दना॥ १ ॥
श्री सुमति नाथ पद्म प्रभु जग, तिरण तारण सुपासजी ॥
श्रीचन्दा प्रभुजीके चरण वदत, मिटत भव भय त्रासजी ॥ २॥
श्री सुविधि नाथ, सुदत शीतल श्रेयांस अशरण शरणजी ॥
वासु पूज्यजीरा चरण निशदिन, रहो मेरो समिजी, ॥ ३ ॥

विमल नाथ, अनन्त, धर्मजीरो,- ध्यान निज उरमें धरो ॥
श्री शांतिनाथजीके पाय स्पर्शत फिर न चौरासी फिरो ॥ ४ ॥
श्री कुंथुनाथ अरनाथ स्वामी, मल्लि अशरण शरण है ॥
श्री मुनिसुव्रतजीके पढत पावों, हरत जन्म रु मरण है ॥ ५ ॥
श्री नमिनाथ, अरिष्ट नेमि, पार्श्व पारस ध्याइए ॥
श्रीमहावीरजीके चरण वंदत, निर्भय शिवसुख पाइए ॥ ६ ॥
छोड सकल मिथ्यात्वको, गुरु धर्मकी परीक्षा करो ॥
देव अरिहत नाम जप जप, मोक्ष मारग पग धरो ॥ ७ ॥
सदा मंगल होय जपतां, ए चौवीसीरा नाम है ॥
कहत ऋषिजी, लाभ निश्चय, महा सुखरी खान है ॥ ८ ॥

---

## ४–विहरमान जिनस्तवन.

( एक दिवस लकापति, इस चालमें )

प्रणमूं श्रीमंदिर स्वामी, युगमंदिर अंतर्यामी, शिरनामी, बाहू, सुबाहू, वंदियेए ॥ पांचमा सुजात ए, स्वयं प्रभु विख्यात ए, दिनरात ए, प्रणमी पाप निकंदिये ए ॥ १ ॥ ऋषभानन्दन सातमा, अनंत वीर्य परमात्मा, शुद्धातमा; सुरप्रभु नमवा नमूं ए; दशमा श्रीविशाल ए, वज्रधर सुरसाल ए, गुणसाल ए, चन्द्रानन पद चित्त रमूं ए ॥ २ ॥ चन्द्र बाहु चित्त ध्याइए, भुजंगेश्वर गुण गाइए, शिरनाइए, नेमिप्रभ चरणांचिपेए ॥ श्री वीरसेन महाभद्र ए,-देवजस अक्षुद्रए, समुद्र ए,–अजीत वीर्य गुण कुण लिखे ए ॥ ३ ॥ धनुष पांचसौ परिमाणू, अवगाहन सहुनी जानू, त्रिभुवन भानू, सहस आठ लक्षण धणी ए ॥

पूर्व, चौरासी लाख ए, आयु सहुना लाख ए, अभिलाख ए। मोसन जिन दर्शन सर्णी ए ॥ ४ ॥ द्वीप अढाई में राज, बाणी अमृत ध्वनि गाजे, संशय भाजः भव्यजीवाना मन लुभाए ॥ चौतीस अतिशय जिनराया, इन्द्र चौसठ पूज पाया; गुण गाया, न रहे फिर कोई मणा ए ॥ ५ ॥ साजिये राता ए रीम ए मज्रिय जिनवर बीस ए, अहनिश ए धर्मध्यान भविजन करा ए ॥ दया धर्म जिनवर तणा, जिनही जीवने मति घणा, सहु सुणाः तर भवसागर मिथ्या हरो ए ॥ ६ ॥ चार तीन नव एक ए ( १९-३४ ), माघ मास सुविशेष ए, सुदि पक्ष ए; आठ करी उमगाई ए ॥ जिणवरजीमें गुण बहु, मदमति मैं, किम कहु, श्रावक सहु, गावो निशदिन रगाई ए ॥ ७ ॥ पूज्य श्री रेखराजजी, तास्य शिष्य अडावजी, सुखसालजी, महिमण्डल यश छाविया ए ॥ त गुरुन सुपसाय जी, हरिपुर-पुरसाय जी, सुखदायजी, 'नथमल' जिन गुण गाइया ए ॥ ८ ॥

---

५-( वर्द् सोलह जिन सोवन वरणा, इस चालमें )

श्री विहर मान वर्दू बीसो ॥ टेर ॥

श्रीमंदिर युगमंदिर स्वामी, बाहु, सुबाहुजी शिवगामी ॥ सुजात सर्वी स्वयंप्रभ ईशा ॥ श्री विह० ॥ १ ॥ ऋषभानन्दन अनंत वीर माना, श्रीसुरप्रभजीराला आटा, विशालमणी नमाऊं सीसा ॥ श्री विह० ॥ २ ॥ वज्रधरन चन्द्रानन्दा, चंद्र बाहु भांघा द्वारे आनन्दा; भुजंग जीत्या राग न रीसो ॥ श्री विह० ॥ ३ ॥ इश्वर मम प्रभुन प्यारो श्रीनेमिप्रभजीरा गुण भाषा, महाभद्र नमूं निशदीसा ॥ श्रीविह ॥ ४ ॥ देवजस अजित पीरा, मड

विदेह क्षेत्र विचरे धीरो, ज्यारो नाम लियाँ हिवडो हींसो ॥ श्री विह० ॥ ५ ॥ पांचसौ धनुषांरी देही सहु स्वामी लाख चौरासी पूर्व आयु, अतिशय जिनजीरा चौतीसो ॥ श्री विह० ॥ ६ ॥ जगन्य साधुजी थांरे सौ कोडी, दश लाख जघन्य केवली जोडी, वाणीरा गुण कह्या पैतीसो ॥ श्री विह० ॥ ७॥ चार चार तीर्थंकर एकण मेरू लारो, ज्यांरो साध साधवींनो परिवारो, मुगत जासी आठूं कर्म पीसो ॥ श्री विह० ॥ ८ ॥ ए विहरमान विसोंही जाणी, जांरो भजन करो उत्तमप्राणी, ज्यूं पूरे मनडारी जगीसो ॥ श्री विह० ॥ ९ ॥ शहर मेडते शुभ ठामो, ऋष जयमलजी किया गुण ग्रामो; संवत अठारे चौवीसो ॥ श्री विह० ॥ १० ॥

---

## ६ गणधर स्तवन.

( वीर जिनेसर केरो शिष्य, इस चालमे )

वंदूं इग्यारे गणधार ॥ टेर ॥

इन्द्र भूतिजीरोलीजे नाम, तो मन वंछित सीझे काम ॥ मोटा लब्धि तणा भंडार ॥ वंदू० ॥ १ ॥ अग्निभूति गौतमजीरा भाई, वीरजीने दीठां समता आई, ऋद्धि त्याग लियो संयम भार ॥ वदू०॥२॥ वायुभूति मोटा मुनिराय, ए तीनोंही सगा भाय, पांच पांचसौ निकल्यालार ॥ वदू० ॥३ ॥ विगत स्वामिजी चौथा जाण, भजन किया जाय अमर विमाण, देवलोकां सुखराझणकार ॥ वदू० ॥ ४ ॥ स्वामी सुधर्मा वीरजीरे पाट, जन्म मरण सेवकराकाट, भुझने आपतणो आधार ॥ वंदू० ॥

॥ ५ ॥ मही पुत्र ने मोरी पूत, मुगत आवसरा दीपा वर्त, त्रिविधे त्यास्या पाप अठार ॥ वंद०॥ ६ ॥ आर्कीपवने अवक्ष प्रता, धीरजी रे वचन रखा रखा चौथ पूरवना मेवार ॥ वंद० ॥ ७ ॥ मतारवने श्रीप्रमास, मुगत नगरमे करविवा वास, जपतांहोय जयजयकार॥ वंद ॥ ८ ॥ एश्यारे प्राम्ब्रव आव, धमार्ईसौ निकस्या साथ, क्यों करदियो खेवा पार ॥ वद० ॥ ९ ॥ इण नामे सब आशा फले, दोखी दुसमन दूरे टले अरदि बृद्धि पामे सुखसार ॥ वंद०॥ १० ॥ इण नासें सब नाझे पाप निवरा अपिए मवियण आप चित चौख्ने दिरदामें धार ॥ वदृ० ॥ ११ ॥ सवत अठार तेयालीस आण, पूज्य जयमलजीरो अमृत वाण, चौमासो स्त्वन किया पीपाड ॥ वदृ० ॥ १२ ॥ आषाढ शुदि सातमेर दिन, गणधरजीन गावा एक मन, भण आशकरणजी अणगार ॥ वदृ० ॥ १३ ॥

---

## ७ सोलह सतीस्तवन

( ऊपरकी चालमें )

शीतल जिनवर करूं प्रणाम, सोले सतियांरा लेखू नाम ॥ ब्राह्मी चन्दना राजेमति द्रौपदी कौशल्या मृगावती ॥ १ ॥ सुलसा सीता सुभद्रा नाम, शिवा कुन्ता शील गुण धाम ॥ नल-घरणी दमयंती सती, चलना प्रभावती पद्मावती ॥ २ ॥ प्रात गुणे सुहावे सिरी, अपम दमनी पिया सुंदरी, ए सोले सतियां प्रात गुण भरी, भवियण सुमरो भावेकरी ॥ ३ ॥ इण नामें सब सफल ग्ल, मन चिंतित मनारथ फले ॥ इण नामें राव सीझे काज लीजे मुक्तपुरीनो राज ॥ ४ ॥ मूल-मंत

इण नामे टले, ऋद्धि वृद्धि घर आई मिले ॥ इण नामें सुख होय जगीस, ए सातियां सुमरो निशदीस ॥ ५ ॥

---

## ८ नवकार मंत्र स्तवन.

( वदू सोले जिन सोवन धरणा, इस ढालमें. )

श्रीनवकार मंत्रजीरो ध्यान धरो ॥ टेर ॥

पहिले पद अरिहंत देवा, ज्यांरी चौसठ इन्द्र करे सेवा; मारग ज्यारो शुद्ध खरो ॥ श्री नव० ॥ १ ॥ चौतीस अतिशय पैतीस वाणी, प्रभु सगलांरा मनरी जाणी, कर जोडी जासूं विनती करो ॥ श्री नव० ॥ २ ॥ भवजीवाने भगवंत तारे, पिछे आप सुगत मांहे पधारे, सकल तीर्थंकरनो एकसरो ॥ श्री नव० ॥ ॥ ३ ॥ पनरे भेद सिद्धसिद्धा, ज्यां अष्टकर्मने क्षय किधा, शिव रमणीने वेग वरो ॥ श्री नव० ॥ ४ ॥ चौदेही राजरे ऊपरसही, जठे जन्मजराने मरण नही, ज्यांरो भजन कियां भव सायर तिरो ॥ श्री नव० ॥ ५ ॥ तीजे पद आचारजजाणी, जांरी वह्ल भलारो अमृतवाणी, तन मनसूं ज्यांरी सेव करो ॥ श्री नव० ॥ ६ ॥ संघ मांहे सोहे स्वामी, जिके मोक्ष तणा होय रह्या कामी ॥ ज्यांने पूज्यां म्हारो पाप झरो ॥ श्री नव० ॥ ७ ॥ उपाध्यायजीरी बुद्धि भारी, ज्यां प्रतिबोध्या बहु नरनारी, सूत्र अर्थ ज करे सखरो ॥ श्री नव० ॥ ८ ॥ गुण पचवीसों करी दीपे, ज्यांसूं पाखंडी कोई नही जीपे, दूर कियो जिण पाप परो ॥ श्री नव० ॥ ९ ॥ पांचम पद साधुजी पूजो, यां सरीखा नजर न आवे दूजो, मिटाय देवे ते जन्म जरो ॥ श्री

नव० ॥ १० ॥ जो आत्मारा दुःखदाया, ता पाँच पदाँआरा गुण गावो, कराड मर्चारा कमे हरा ॥ श्री नव० ॥ ११ ॥ पूज जयमलजीरे प्रसादे जोडी, मुणसी सुटे कर्मोरी कोडी; जीव छ कायारा जतन करो ॥ श्री नव ॥ १२ ॥ शहर बिकानेर चौमासे ऋषि रायचंदजी इम भाष, मुक्ति चाहो तो धर्म करो ॥ श्री नव० ॥ १३ ॥

---

९—( उपजे आनन्द आठों चिन जपतां, इस चालमें )

श्रीनवकार जपो मन रंगे, चौदे पूरव सारर प्राणी, सर्व मंगल मांहे पहला मंगल, जपतां जयजयकारर प्राणी ॥ श्री नव० ॥ १ ॥ पहिल पद त्रिभुवन जन पूजत, प्रणमूं श्रीअरिहतरे प्राणी; अष्ट करम वरजत बीजे पद, ध्याऊ सिद्ध अनंत र प्राणी ॥ श्री नव० ॥ २ ॥ आचारजताजे पद प्रणमूं, गुण छत्तीस भंडार र प्राणी; चौथे पद उपाध्याय नमीजे,सूत्र सिद्धांत नाधार र प्राणी ॥ श्री नव० ॥ ३ ॥ सर्व साधुजी पचम पद प्रणमूं, पंच महाव्रत धारर प्राणी; नवपद, अष्ट पदनी संपदा, अडसठ वरण विचारर प्राणी ॥ श्री० ॥ ४ ॥ मय उपद्रव करिता वान्या, परथा एह प्रसिद्धर प्राणी; चंड पिंगलन चारज हुडक, पामी सुग्नी अद्दरे प्राणी ॥ ५ ॥ सायन पोरसाइण भव मीघा, ग्रिन कुमर शुभध्यानतरे, प्राणी ॥ ६ ॥ सप मिट-धइ पुप्पनी माळा, 'मिरिमति' प्रधानरे प्राणी ॥ ६ ॥ सठ सुदर्शन इमदीज करतां, उपनो श्रीनवकारर प्राणी; शूली मिट सिंहासन हुवा, इन्द्र कर जयजयकारर प्राणी ॥ श्री नव०॥७॥

अहसठ अक्षर एहना कहिए, एक अक्षरनो उच्चाररे प्राणी ॥
सात मागग्ना पातिक जावे, शास्त्र मांहे अधिकाररे प्राणी ॥
॥ श्री० ॥ ८ ॥

---

## १०–श्रीमहावीर जिनस्तवन.

( छप्पयकी चालमें )

श्रीमहावीर शासन धणी, जिन त्रिभुवन स्वामी ॥
चरण कमल नित चित्त धरूं, प्रणमूं शिर नामी ॥
सुरथिति नगरी पिता मात, लंछन अवगाहना ॥
वर्ण आऊखो कुमरपदे तपस्या परिमाणा ॥
चारित्र तप प्रभु गुण भणूं ए, छद्मस्थ केवल नाण ॥
तीर्थ, गणधर केवली, जिन शासन परिमाण ॥ १ ॥
देवलोक दशमें–वीस सागर पूरण स्थिति पाया,
कुण्डन पुरी नगर चली श्री जिनवर आया ॥
पिता सिद्धार्थ पुत्र मात त्रसलादे नंदा ॥
ज्यांरी कूंखे अवतऱ्या श्री वीर जिनन्दा ॥
ज्यांरे चरणां लांछन सिंहनो ए, अवगाहना करमात[1] ॥
तन कंचन सम शोभता,–ते प्रणमूं जगनाथ ॥ २ ॥
बहत्तर वर्षनो आऊखो पाया सुखकारी ॥
तीस वरष प्रभु कुमरपदे, रह्या अभिग्रह धारी ॥
सुमेरू गिरिपर इन्द्र चौसठमिल महोत्सव करियो ॥
अनन्त वली अरिहत जान, नाम श्री वीर प्रभु धरियो ॥

---

१ सात हाथ

ज्यांरी मात पिता सुरगति लई ए, पछे लीना संयमभार ॥
तपस्या कीनी निरमली, प्रभु साढी बार बरष मझार ॥ ३ ॥
नव चौमासा तप किया प्रभु एक किया छ मासा ॥
पांच दिन ऊणा अभिग्रह-एक छे मास विमासी ॥
एक एक मासा तप किया प्रभु द्वादश विरिया ॥
बहत्तर पख और दो दो मास छ विरिया करेया ॥
दोय अढाई और तीन दोय ए, इम डेढ मासी दोय ॥
भद्रमहाभद्र, शिवभद्र, तप तप्या इम सोलह दिन होय ॥ ४ ॥
भिक्षुनी पडिमा बाए भगवती द्वादश कीनी ॥
दोयसौन गुणतीस छठमें तप गिणती ठानी ॥
इग्यार वरष छे मास, पचीस दिन तपस्या केरा ॥
इग्यार मास उगणीस दिवस पारणा भलेरा ॥ इण विधि
स्वामीजी तप तपिया ए, पछे लीना केवल नाण ॥
तीस वरष ऊणा विचरिया, ते प्रणमूं वधमान ॥ ५ ॥
प्रथम अस्थि दूजो चंपा, पिष्ठ चंपा दोय कहिए, ॥
वाणिया विशाला ग्राम बिहु मिलि द्वादश कहिए ॥
चतुर्दश नालंदे पाड, छे मिथला भाषिए ॥
भद्दल पुरी दोय मध मिली अठतीसम गणिए ॥
एक आलभिया, एक श्रावस्तीए, एक अनारज आय, ॥
चरम चौमासा पावापुरी, जठे प्रभु पहुंता निर्वाण ॥ ६ ॥
मुनिवर चौदे सहस, सहस छत्तीस अरजका ॥
एक लख गुण सठ सहस श्रावक, तीन लाख श्राविका ॥
अधिक अठार सहस, इग्यारे गणधरनी माळा ॥

---

१ देवगति २ पक्ष, ३ बैरा

गौतम स्वामी शिष्य बडे, सती चन्दनबाला ॥
जारं केवल ज्ञानी सातसौ ए, प्रभु पहुँता निर्वाण ॥
शासन वरते श्री वीरनो, इकवीस सहस्र वर्ष प्रमाण ॥ ७ ॥
पूर्व तीनसौ धार, तेरहसौ अवधिज्ञानी ॥
मनःपर्यव पांचसौ जान, सातसौ केवल ज्ञानी ॥
वैक्रय लब्धिनाधार, सातसौ मुनिवर कहिए ।
वादी चारसौजान, भिन्न भिन्न चर्चा लहिए ॥
एका एक चारित्र लियोए, प्रभु एका एक निर्वाण ॥
चौष्ठ वरष लग चालियो, दर्शन केवल नाण ॥ ८ ॥
बारह नरबल वृषभ, वृषभ दश एक जिम हयवर ॥
बारह हयवर महिष, महिष पांचसौ एक गयवर ॥
पांचसौ गज हरी[1] एक सहस्र दोय हरी अष्टापद ॥
दशलाख बलदेव-दोय वासुदेव और दोय चक्रीपद ॥
क्रोड चक्री इक सुरकह्योए, क्रोड सुरां एक इन्द ॥
इन्द्र अनन्तासूं नहीं नमें, चिटी अंगुली अग्र जिनन्द ॥ ९ ॥
आपतणा प्रभु गुण अनन्त कोई पार न पावे ॥
लब्धि प्रभावे, क्रोड काय, कोई शिर क्रोड वणावे ॥
शिर शिर क्रोडा क्रोड वदन, क्रोडा क्रोड सुवाणी ॥
जिभ्या जिभ्या सूं क्रोड क्रोड गुण करे सुज्ञानी ॥
केई क्रोडाक्रोड सागर लग ए, करे ज्ञान गुण सार ।
तो पिण पार पावे नहीं, प्रभु गुण अनत अपार ॥ १० ॥
चौदेही राजूलोक भरिया, वालूना कणिया ॥
सर्व जीवनी रोमराय नहीं जावे गिणिया ॥

---

१—सिंह.

एक एक साळ्ह गुणकरी प्रभु अनन्त अनंता ॥
पूज्य प्रसाद रूप लालचंद कह, नहीं आवे अन्ता ॥
संवत अठारे बासठ ए, मास मृगसिर छन्द ॥
राम पुर गुण गाविया, धन्य धन्य वीर जिनन्द ॥ ११ ॥

---

## १०—दान, शील, तप, भावपर स्तवन

सांभल जीवडारे ! दानज दीजिये, दान शिवसुख मेवा कीजिए। कीजिए संचो मुक्ति सुखनो दान अयांम दियो, धन्न सेठ कुमर सुबाहु प्रमुख, शालिभद्र प्रसिद्ध थयो ॥ दान ए मूलराज पामा मेठ घम मद्दिलही, गोपाल ब्राह्मण खीरदाने, रत्न वरषा घर थई ॥ रेवती औषधिदान दिया, चन्दनबाला सुख लह्या इम जाणी जीवडा दान दीजे दुरगदास गणि इम कह्यो ॥ १ ॥ सांभलो जीवडा शील भलो भणू , आपद खण्डण संपतिकारणू ॥ संपतिकारण शील गिरुआ, नेमनाथे पालियो, जम्बू स्वामी धम कारण, तजी आठों नारियां ॥ सेठ सुदर्शन शील बलकर शूली सिंहासन थया ॥ स्थूल भद्रजीको शील अविचल अमर स्वामी यह रह्यां ॥ द्रोपदी, सीता अने सुलसा, पद्मावती जग जाणिए ॥ इम जाण जीवडा शील पालो दुर्गदास वखाणिए ॥ २ ॥ सांभलो जीवडारे, तप तपिये भला, द्वादश भेदे रे जग मही निर्मले ॥ निर्मला द्वादश भेद तपिये, वरस दिवस प्रथम जिन ॥ छ मास तप बल ज्ञान पायो वीर जिनवर तत्सर्व ॥ बलदेव तपबल सुजस पाम्यो धन्नो साधु वखाणिए ॥ हर कुशी मुर पूज्य हुआ तप प्रभावे जाणिए ॥ काली सुकाली

आदि सतियां राज शिव पुरनो लह्यो ॥ दुर्गदास गणि एम भाखे, तपे वारज सिद्ध वायो ॥ ३ ॥ सांभल जीवडा भावना भाविए, भावनथी सुख शाश्वता पाइए ॥ पाइए शाश्वता सुख उत्तम भरत केवल पामियो ॥ इला सुत चन्द रुद्राचारज, आदिदे शिवगामियो ॥ भवदेव, जीरण शेठ, मृगलो, दृढप्रहारी मुनीश्वरो ॥ मुनि अर्हनक, कुमर ढढण, गज सुकुमाल यतीश्वरो मरुदेवी, राजमति, मृगावती, वली केवल ज्ञान प्रकाशियो ॥ इम शुद्ध भावना भावो भवियण, दुर्गदास गणिभाषियो ॥ ४ ॥

---

## ११—हितोपदेश.

भव जीवा, करणी हो कीजो चित्त निर्मली ॥ टेर ॥

भविजीवा, आदि जिनेश्वर विनवूं, सतगुरु लागूं पाय ॥ भविजीवा, मन, वच, काया वश करो, छोडो चार कषाय, ॥ भवि० ॥ १ ॥ भविजीवा; मनुष जनम दुर्लभ लह्यो, सूतर सुणवो सार ॥ भविजीवा, साची सरधा दोहिली, उत्तम कुल अवतार ॥ भवि० ॥ २ ॥ भविजीवा, सिकियो इण संसारमें, ज्यूं भडभुंजानीभाड ॥ भविजीवा, निर्ग्रंथ गुरु हेला देवे, अन्तो आंख उघाड ॥ भवि० ॥ ३ ॥ भविजीवा, मोहमिथ्यातरी नींदमें, सूतोकाल अनाद, ॥ भविजीवा, जनम मरण जग पूरियो, ज्ञान विना नहीं याद ॥ भविजीवा० ॥ ४ ॥ भविजीवा नरकतणा दुःख दोहिला, सुणतां थर हरे काय ॥ भविजीवा, पापकर्म इकट्टा किया, मार अनंती खाय ॥ भवि० ॥ ५ ॥ भविजीवा, चंद्र सूरजनो मुख नहीं, दसे घोर अंधार ॥ भविजीवा, न्हासणनें

भविजीवा, प्रसन फूल फल छेदिया, दया न आणी लिगार ॥ १९ ॥ भविजीवा, वृक्ष तिहां कूंड सावली, जिणरी बैसारे छांय ॥ भविजीवा, पानपडे तरवार ज्यूं, टूक टूक हो जाय ॥ ॥ २० ॥ भविजीवा, लोहतणी करे पूतली, फरसावे ते अंग ॥ भविजीवा, रंगराता माता फिरे परत्रियाके संग ॥ २१ ॥ भविजीवा थांभोदेखी थारहन्यो, कंपण लागी देह ॥ भविजीवा, हा हा, मुझवालो मती ! ! फेर न करसूं नेह ॥ २२ ॥ भविजीवा, हाथ पांव छेदन करे, नांखे अंग मरोर ॥ भविजीवा, कहो किण ओले उबरे नहीं किणरोही जोर ॥ २३ ॥ भविजीवा, पापकर्म किया घणा, कर २ मनमें हूंस ॥ भविजीवा, बोले परमाधामी देवता, नहीं हमारो दोष ॥ २४ ॥ भविजीवा, क्षिणजीतव सुखकारणे, पल सागरसहेमार ॥ भविजीवा, विण भूगत्यां छूटे नहीं, छेदन भेदन मार ॥ २५ ॥ भविजीवा, सतगुरुनी वाणी सुणो, जीतो क्रोधने मान ॥ भविजीवा, कुगुरु, कुदेव धर्म तजी, जिन वचने रुचि आण ॥ २६ ॥ भविजीवा, सतगुरुनी सेवा करो, पाखंड मत परो निवार ॥ भविजीवा, शुद्ध समकित हियडे धरो, ज्यू पामो भवपार ॥ २७ ॥ भविजीवा, पंचमहाव्रत निर्मला, तपस्या बारह भेद ॥ भविजीवा, संयम सतरा भेदनो, करो कर्मासूं खेद ॥ २८ ॥ भविजीवा, सूधो संयम एक दिन तणो, पाल्यां, पामेभवपार ॥ भविजीवा, स्वर्गमें सांसो नहीं, तिणमें फेर न सार ॥ २९ ॥

---

## १२—चक्रवर्ति भर्त्त महाराजकी ऋद्धि वर्णन

प्रथम समरीए ऋषभजिनन्दए, नाभिराजा मरुदेवीनानन्द
ए ॥ त्यां प्रभुजीके एकसो पुत्र थया, भर्त महाराज सघलोमें
शिरे कह्या ॥ १ ॥ पदवी चक्रवर्ति छ खण्डना धणी, देश
प्रदेशोमें आण फैली घणी ॥ खण्ड किया सब अपने अधिकार
ए साधतां लागा वर्ष साठ हजार ए ॥ २ ॥ सितंतर लख
पूर्व कुमर पद रह्या, वर्ष हजार मण्डलीक राजा थया ॥ छे
लाख पूर्व सहस्र घाट ए, भोगव्यो राज चक्रवर्ति घाट ए
॥ ३ ॥ पूर्वपुण्य भरतेश्वर कीधए, वैसी ज्यां पामी छे सामिलो
ऋद्ध ए ॥ चौदे रतन नवनिधान ए, चौसठ हजार सेवे पति
गजान ए ॥ ४ ॥ सहस्र बत्रीस कह्या वलि देश ए ॥ सहस्र
छासे सुरसेवे हमेश ए ॥ चौसठ सहस्र अंतेवरनार ए, दोदा
बारमना एकस्य लार ए ॥ ५ ॥ नाटकना पचरसा अधकार ए,
कामर्थी एक लाख ने बाणवे हजार ए ॥ एतला रूप वैक्रय
करे हरी, मर्द बिना काई महल खाली नहीं ॥ ६ ॥ सोले
हजार सेवा करता सिरदार ए, सहस्र बहोंतर नगर अधार ए
॥ मण्डप सहस्र चोवीस अधिकारी, सहस्र अडतालीस रतन
पाटण कही ॥ ७ ॥ चोवीस हजार केंबरना ठाम ए, मर्दन
क्रोड छिन्नू कह्या गाम ए ॥ ८ ॥ चौरासी लाख रथ, हयवर
धार ए, पायदल चालिया छिनवें क्रोड ए ॥ तीन सो लाख
आयुध शाला जाण ए, लाख चौरासी ज्यारे कह्या निशान ए
॥ ९ ॥ दश सो क्रोड कही ध्वजा पताक ए, दीवीकरा कह्या
पांच सो लाख ए ॥ बहत्तर भोजन लगे सीर सो माप ए,

तीन तो क्रोड, गोकल कह्या गाय ए ॥ १० ॥ एक तो क्रोड वली हलज भाख ए, भोजन करा कह्या तीन लाख ए ॥ सैन्या तणा घर छत्तीस हजार ए, तीन तो क्रोड मूथा वली यार ए ॥ ११ ॥ चौऱ्यासी लाख कह्या कोटवाल ए, चतुर सैन्या करे सार संभाल ए ॥ चोर लुच्चा तणी नही पडे फेट ए, तीनतो क्रोड कह्या भर्तने सेठ ए ॥ १२ ॥ भरतने जोवतां नजरधापे नहीं, सहस्र छत्तीस तो राजधानी कही ॥ तीन तो क्रोड वाजा नित नही खंडे, चौद हजार तो वली मेला मंडे ॥ १३ ॥ रसोईदार कह्या तीनसो साठ ए, लाख सवा तो दिवी नहीं घाट ए ॥ तीन तो क्रोड वेदां तणी जात ए, हाजर ते खडा दिनने रात ए ॥ १४ ॥ लश्कर कोश अडतालीसमें पडे, चार क्रोड रसोडे अन्नसरे ॥ केतो सूत्र केतो परंपरा भाख ए, रसोडे लूंण लागे मण दश लाख ए ॥ १५ ॥ शूर ने वीर बलवंत जो मिया, वड २ ऑण नमावें छे भोमिया ॥ दया करुणा तणा ईश भंडार ए, शालनो रूंख शालनो परिचार ए ॥ १६ ॥ बाप आदीश्वर त्रिभुवनराधणी, माय सुमंगला कीर्ति अतिघणी ॥ हाथीरे होदे दादी गई मोक्ष ए, नाभिराजा तो गया देव लोक ए ॥ १७ ॥ दोनों बहना दीक्षा लीनी दै घर दया, भाई निन्नाणूंही साथे मुगते गया ॥ बेटो 'मरिची' पाम्यो भवतीर ए, चौवीसमा जिनहुवा महावीर ए ॥ १८ ॥ भर्त क्षेत्र सोहे पूनम चंद ए, शोभ रह्या घणा भरत नरेंद्र ए ॥ केहवीयों ऋद्धि पामी अभिराम ए, किण विधि सारीया आतम काम ए ॥ १९ ॥ भवनमें मूंदडी पड़त वैरागिया, हाथी घोडा रथ पायदल त्यागिया ॥ केवल उपजावियो भर्त नरेश ए, राजेन्द्र श्री

सुधार क्या है ? समाजकी हालत क्या है ? इत्यादि लोगोंको समझाते रहो । दूसरोंसे संस्थाओंको द्रव्यकी मदद भी दिलाते रहो । संस्थाओंके प्रस्तावोंका–ठहरावोंका सर्वत्र प्रचार करते रहो । अपने जाति भाइयोंको हर काममें–रोगावस्थामें–दु:खावस्थामें मदद पहुँचाते रहो । उनसे प्रेम करते रहो, वात्सल्य भाव बतलाते रहो ।

तुम यों मत समझो कि–हम गरीब हैं क्या कर सकते हैं जो कुछ करेंगे हमारी जातिके धनाढ्यही करेंगे हम तो बहुत छोटे हैं । नहीं, भाइयों, तुम्हारा समुदाय सबसे बडा है, धनाढ्योंका समुदाय थोडा है । तुम सब एक होकर जो कार्य करने लगोगे उसमें धनाढ्योंको शामिल होनाही पडेगा । तुम्हारे बिना उनका कार्य एक पल भर भी नहीं चल सकता । वे धनाढ्य, और बडे हैं तो तुम्हारे पीछे ही हैं । जिस दिन वे तुमसें अलग होंगे उस दिन उनकी मिट्टी खराब होनेमें कोई सन्देह नहीं है । क्या मजाल है कि तुम्हारे बिना उनका सब कारोबार चल सके ? क्या तुम अपने देश या विलायतके मजूर पक्षको नहीं जानते हो, उनका मत सबसे ज्यादह रहता है । और वे कई कार्य कर रहे हैं । उठो, तुम्हारे करने योग्य कार्योंका विचार कर उनके करनेमें लगो ।

* * * *

ओ ओसवाल जातिके धर्मगुरुओ–साधुओ !

तुममें भी कुछ दम है या नहीं ? तुममें भी कुछ शक्ति है या नहीं ? क्या तुम समाजकी रोटियोंको खा खा कर व्यर्थ

ओर जात्युन्नतिका आंदोलन मचाओ । क्षणभर विश्राम मत लो, तुम्हें चाहे कोई भला कहे चाहे बुरा; तुम अपने कर्तव्य करते जाओ, अपने दृढ निश्चय पर डटे रहो, विचलित मत होओ । हर जगह अपने २ भाषणों लेखों द्वारा समाजको सचेत करतेही रहो । तुम अपनी आवाजको बन्द मत करो; चिल्लाते ही रहो; चाहे कोई सुने या न सुने । मैं विश्वासके साथ कहता हूं कि-इस प्रकार के निरन्तर प्रयत्न से २५-५० वर्षोंमें इस जातिका अवश्य अच्छा रूपान्तर हो जायगा । वह सुधर जायगी, फिरसे यह उन्नत होगी, फिरसे इसका तेज चारों ओर चमकने लग जायगा ।

* * * * *

ओ धामवाल जातीक गरीबो !

तुम भी कुछ करसकते हो या नहीं ? मेरा तो सिद्धान्त है कि-तुम सबसे ज्यादह कार्य कर सकते हो । हां, तुम्हारे पास आर्थिक बल नहीं है यह मैं जानता हूं तो भी क्या हुआ; तुम्हारे लिए भी कई कार्य पड़े हुए हैं उन्हें तुम करो । तुम जातीय कार्योंमें धन नहीं दे सकते हो तो मत दो । परन्तु शरीरसे कुछ जाति सेवा बजाना स्वीकार करो, स्वयं सेवक बनो, वर्षभरमें एक, दो महीना जाति सेवाका कार्य किया करो । अपनी अपनी जातीय संस्थाओं में जाकर रहा करो धार्मिक संस्थाओंमें रहा करो । मैनेजर, पढाई निरीक्षक, उपदेशक आदिका काय किया करो । अपने प्रान्तोंमें घूम २ कर सभाएँ क्या हैं ? उन्नति क्या है ?

सुधार क्या है? समाजकी हालत क्या है? इत्यादि लोगोंको समझाते रहो। दूसरोंसे संस्थाओंको द्रव्यकी मदद भी दिलाते रहो। संस्थाओंके प्रस्तावोंका-ठहरावोंका सर्वत्र प्रचार करते रहो। अपने जाति भाइयोंको हर काममें-रोगावस्थामें-दुःखावस्थामें मदद पहुँचाते रहो। उनसे प्रेम करते रहो, वात्सल्य भाव बतलाते रहो।

तुम यों मत समझो कि-हम गरीब हैं क्या कर सकते है जो कुछ करेंगे हमारी जातिके धनाढ्यही करेंगे हम तो बहुत छोटे है। नहीं, भाइयों, तुम्हारा समुदाय सबसे बडा है, धनाढ्योंका समुदाय थोडा है। तुम सब एक होकर जो कार्य करने लगोगे उसमें धनाढ्योंको शामिल होनाही पडेगा। तुम्हारे विना उनका कार्य एक पल भर भी नहीं चल सकता। वे धनाढ्य, और बडे हैं तो तुम्हारे पीछे ही हैं। जिस दिन वे तुमसें अलग होंगे उस दिन उनकी मिट्टी खराब होनेमें कोई सन्देह नहीं है। क्या मजाल है कि तुम्हारे बिना उनका सब कारोबार चल सके? क्या तुम अपने देश या विलायतके मजूर पक्षको नहीं जानते हो, उनका मत सबसे ज्यादह रहता है। और वे कई कार्य कर रहे हैं। उठो, तुम्हारे करने योग्य कार्योंका विचार कर उनके करनेमें लगो।

* * * *

ओ ओसवाल जातिके धर्मगुरुओ-साधुओ!

तुममें भी कुछ दम है या नहीं? तुममें भी कुछ शक्ति है या नहीं? क्या तुम समाजकी रोटियोंको खा खा कर व्यर्थ

हराम ही करते रहोगे या कुछ कर दिखलाओगे? अरे सोचो तुमने गुरुपद धारण किया है; गुरुओंके क्या २ कार्य होते हैं उनको तो जरा याद करो, क्या गुरुओंका यही कार्य है कि समाजकी दुर्दशाको अपने नत्रोंसे देखते रहना? क्या गुरुओं का यही कार्य है कि समाजको अज्ञानताके कीचडमें पड़ा रहने देना? क्या गुरुओंका यही कार्य है समाजकी कुरीतियोंको न हटाना? क्या गुरुओंका यही कार्य है कि समाज सुधारके कामोंमें पाप बतलाना? क्या गुरुओंका यही कार्य है कि अपनी २ पूजा प्रतिष्ठा श्लाघा कराने में ही लगे रहना? क्या गुरुओंका यही कार्य है कि सम्प्रदायों के झगडोंमें पडे रहना और हमारे भाइयोंको परस्पर लडाते रहना? क्या गुरुओंका यही कार्य है कि समाजको समयानुकूल शिक्षा न देना? क्या गुरुओंका यही कार्य है समाज पर अपवित्रता और मूर्खताका कलंक चढाते रहना? क्या गुरुओंका यही कार्य है कि समाजके अनाथ बच्चोंका, निराधार विधवाओंका, निस्सहाय भाइयोंको नष्ट भ्रष्ट होने देना! उनके लिए अनाथालय, गुरुकुल विधवाश्रम आदि स्थापित नहीं करवाना! यदि ये कार्य सुधार नहीं है तो तुम इनके विपरीत प्रयत्न क्यों नहीं करते हो?

* * * *

ओ महात्माओं!

तुमही लोगोंकी लापरवाहीसे समाजका अध पतन हुआ है। तुमही लोगोंकी अज्ञानतासे समाज भी आज अज्ञान हुआ

है। तुमही लोगोंके मलीन विचारोंसे सभाजमेंभी मलीन विचार प्रगट हुए हैं। तुमही लोगोंकी फूटसे समाजमें भी आज इसका प्रबल प्रकोप दिखाई देता हैं। जो कुछ समाज व धर्म की हानि हो रही है उन सबका मुख्य कारण आपही लोग हैं। समाज और धर्म तुम्हारेही आश्रित रहा हुआ है। इसलिए तुम्हें अपने कर्तव्य पहचानने चाहिए। और समयकी ओर ध्यान दे कार्य करने चाहिए। सभी कार्य, शभी नियम, सभी प्रथाएँ हरएक समयमें एकसे लाभदायक नहीं हो सकते। समय समयमें उनमें परिवर्तन करनेकी आवश्यकता हुआ करती है। जिस समाजके मुखिया, संचालक, धर्मगुरु ऐसा नहीं करते है वे अन्तमें पछताते हैं, सब खो बैठते है।

आप लोग कहेंगे कि "हमें ये बातें मत कहिए; हम तो अपनी आत्मोन्नति कर रहे हैं, हमने इसी लिए चारित्र लिया है।" महात्माओ! ये कहना आपका बिन विचारका है, जैसा आत्मोन्नति करना आपका कर्तव्य है वैसा समाजोन्नति, समाजकी भलाई बुराईकी ओर भी ध्यान देना आपका कर्तव्य है। आत्मोन्नति और समाजका सुचारु रूपसे संचालन करते रहना इसी लिए आपका जन्म है। यदि ऐसा नहीं है तो धर्मोपदेश करनेकी क्या जरूरत है? चेला चेली मूंडनेकी क्या जरूरत है? एक ग्रामसे दूसरे ग्राम घूमते रहनेकी क्या जरूरत है? पुस्तक पन्ना आदि धर्मोपकरण रखनेकी क्या जरूरत है? आत्मोन्नति तो मौनव्रत धारण कर एकान्तमें—वनों, पहाडों, जंगलों आदिमें रहनेसे भी हो सकती है। सांप्रत समयमें आप लोगोंके पीछे कई प्रकारके—प्रापंचिक कार्य लगे हुए देखे जाते

हरामें ही करते रहोगे या कुछ कर दिखलाओगे ? अरे सोचो तुमने गुरुपद धारण किया है! गुरुओंके क्या २ कार्य होते हैं उनको तो जरा याद करो, क्या गुरुओंका यही कार्य है कि समाजकी दुर्दशाको अपने नत्रोंसे देखते रहना ? क्या गुरुओं का यही कार्य है कि समाजको अज्ञानताके कीचडमें पडा रहने देना ? क्या गुरुओंका यही कार्य है समाजकी कुरीतियोंको न हटाना ? क्या गुरुओंका यही कार्य है कि समाज सुधारके कार्योंमें पाप बतलाना ? क्या गुरुओंका यही कार्य है कि अपनी २ पूजा मतिष्ठा म्लाघा कराने में ही लगे रहना ? क्या गुरु ओंका यही कार्य है कि सम्प्रदायों के झगडोंमें पडे रहना और हमारे, भाइयोंको परस्पर लडाते रहना ? क्या गुरुओंका यही कार्य है कि समाजको समयानुकूल शिक्षा न देना ? क्या गुरु ओंका यही कार्य है समाज पर अपवित्रता और मूर्खताका कलंक चढाते रहना ? क्या गुरुओंका यही कार्य है कि समा जके अनाथ बच्चोंको, निराधार विधवाओंको, निस्सहाय भाइयोंको नष्ट भ्रष्ट होने देना ? उनके लिए अनाथालय, गुरु कुल विधवाश्रम आदि स्थापित नहीं करवाना ? यदि ये कार्य तुम्हारे नहीं है तो तुम इनके विपरीत प्रयत्न क्यों नहीं करते हो ?

* * * *

ओ महात्माओं !

तुम्हरी लोगोंकी लापरवाहीसे समाजका आज पतन हुआ है। तुम्हरी लोगोंकी अज्ञानताने समाज भी आज अज्ञान हुओ

# एकासे लाभ.

'एका' शब्दका अर्थ यह होता है कि सम्प अर्थात् संसारमें सम्पसे रहना परमोत्तम बात है। सम्पसे बडे बडे कार्य सिद्ध होते हैं। यदि सम्पको ही उन्नतिका जन्मस्थान मानकर मुनि, श्रावक, देशनिवासी, अन्य बंधु सम्पकी ओर विशेष ध्यान देवें तो निःसन्देह समझ लेना चाहिये कि—अब हमारी वा हमारी जाति वा हमारे समाज वा हमारे देशकी उन्नति होना कुछ दूर नहीं है। देखिये! 'प्रशिया' हिंदुस्थानके छोटे हिस्सेसे भी छोटा हिस्सा है। परन्तु वही प्रशिया विद्या और सम्पके प्रतापसे जर्मनीकी शोभाको बढा रहा है। इसलिये ऐसा उत्तम सम्प, जो कि हरतरहका उपकार करनेवाला और हर प्रकारसे प्रशंसाका बढानेवाला है उसकी तरफ ध्यान न देना मानो हमारा दुर्भाग्य है!! सम्प करतेसमय पहिले थोडा परिश्रम पडता है परन्तु अन्तमें उस सम्पसे रस मिलता है, लाभ प्राप्त होता है। उससे क्या क्या परिणाम निकलते हैं इसको आप खुद जानने लगेंगे—इसके कहनेकी कोई आवश्यकता नहीं। सच्चा सम्प वही है कि—जो प्रतिकूलतासे भी अनुकूलताका काम लेवे, हानिकारकको भी लाभकारक बनावे और विपत्तिका फल सम्पत्तिरूपमें दिखावे। अस्तु! यदि विचारपूर्वक देखा जाय तो हमारा धर्म सब धर्मोंसे पवित्र और ऊंचा है, इस धर्मको प्रथमसेही

हैं वे फिर क्यों हैं ? उन्हें भी छोड़कर रहिए । मगर, साधुओ, ये सब तुम्हारी बहानेबाजी है—आत्मोन्नतिका आग्रह ढोंग है । तुमसे न तो पूरी आत्मोन्नति ही बन आती है और न समाजोन्नति धर्मोन्नति ही । मैं इस बातको नहीं मानता । आत्मोन्नति सिर्फ असली मार्ग तो तुम्हें ही है । क्या चारित्र (साधु होकर) लेकर परस्पर लड़ना लड़ाना आत्मोन्नति है ? क्या तुम उस साधुका आहार मत दो, उसे वन्दना नमस्कार मत करो वे साधु—साधु नहीं हैं, तू मेरा श्रावक है, दूसरे साधुओंके पास मत जा, इस प्रकार कहते रहनेका नाम आत्मोन्नति है ? क्या एकही परमात्माके अनुयायी होकर भिन्न भिन्न प्ररूपणा प्रवर्तना रखना आत्मोन्नति है ? क्या रागद्वेषके फन्दोंमें रातदिन फँसे रहना आत्मोन्नति है ? क्या क्रोध, काम, मान माया, मोहके रखनेका नाम आत्मोन्नति है ? छोड़ दो, इन आत्मोन्नतिके ढोंगको छोड़ दो । या सच्ची आत्मोन्नति दिखा ओ या हमारे कथनपर ध्यान दो और समयानुकूल आत्मोन्नति समाजोन्नति दोनों करते रहो । या दोनोंही तुमसे न हो सके तो समाजोन्नतिका विरोध करना छोड़ दो । चुपचुप देखते रहो कि क्या क्या होता है, जमाना क्या २ रंग बदलता है । किस तरह करवटें करता है, देखते रहो । तटस्थ हो जाओ । ५

☞ यदि हमारी बातें तुम्हें पसन्द हो तो इस डूबती हुई जातिकी नैयाको पार लगाओ ! — ।

मुनि परमानन्द जैन—निस्पृह

संवत्सरी एक होगी ? हमारे श्रावक शिष्यगण शीतला, गधा, गेडी, कुंभारका चाक, कुगुरु कुदेव कुधर्मका पूजन नमन करना त्यागेंगे ? कन्याविक्रय आदि कुप्रथाओंका काला मुंह करेंगे ? भोजक [ सेवक ] लोक जो जैन होकर जैनमार्गपर आरूढ नहीं हैं इनका भी कभी विचार करेंगे ? जैनियोंकी एक कॉन्फरन्स सभा, पंचायत होगी ? लोंकागच्छीय यति जो अपनी समाचारी छोडकर विपरीत व्यवहार कर रहे हैं वे भी कभी फिर अपनी असली समाचारीको पकडकर चलेंगे ? जैनियोंके घरोंमें जैन विधिसे संस्कार होंगे ? सत्यनारायण, गणेशचतुर्थी चांद्रायण व्रत आदि मिथ्यात्वियोंके निर्माण कियेहुए व्रतोंके फन्दसे छूटेंगे ? परम पवित्र एक नमस्कार मंत्रको स्थिर चित्तसे ध्यावेंगे ? उसका महत्त्व समझेंगे ? जैन श्वेतांबर, दिगंबर, मंदिरमार्गी, स्थानकवासी, तेरह पन्थी, चौदह पन्थी, बीस पन्थी तारण पन्थी आठ कोटि, छ कोटि, नवकोटि इत्यादि शाखाओंका भी कभी प्रलय ( विनाश ) होगा ?

परन्तु यह सब उपर्युक्त अभिलाषाएँ हमें स्वमवत् दिखती हैं क्यों कि कुसम्प ( फूट ] महाराजने हमारे यहां जबर जमाव ( डेरा ) डाला है—यहां तक कि—कोई कहता है स्थानकवासी झूठा, कोई कहता है मंदिर मार्गी । कोई कहता है दिगम्बर, और कोई कहता है श्वेतांबर झूठा । कोई कहता है हम गर्मजल अच्छी कृत्य नहीं करते तो कोई कहता हैं हम धावन नहीं लेते । कोई कहता है हम स्थानकमें नहीं ठहरते, कोई कहता है हम दुकानोंमें नहीं रहते । कोई कहता हैं हम साबुनसे वस्त्र नहीं प्रक्षालन करते, कोई कहता है मैले वस्त्र रखनेसे प्रायश्चित्त आता

राजा महाराज स्वीकार करते आये हैं । जितने तीर्थंकर, मुनि इस धर्ममें हुए हैं वे सब प्रायः राजवंशीय क्षत्री थे और अब भी जो जैन श्रावक हैं उनका जन्म भी राजवंशसे है और कुछ समय पहले यह धर्म सम्पूर्ण आर्यावर्तमें विराजमान था। और इस धर्मके तत्त्व भी इतने गहन और स्याद्वादशैलीयुक्त हैं कि-बड़े बड़े विद्वान भी ( स्वामी शंकराचार्य जैसे ) बिना जैनगुरुके क्या मजाल है कि-समझकर रहस्य बता सकें।

इस धर्मके जो साधु उपदेशक हैं-उनकी दिनचर्या रात्रिचर्या मुनिवृत्तिके नियम आदि हमारे वीर भगवानने इस प्रकार बनाये हैं कि उन मुताबिक चलनेसे साधु किसीको अप्रिय और दुःखदायी मालूम न हो। परन्तु महा शोक है कि जब यह धर्म ऐसा शुद्ध, निष्पक्षपाती है, तब इसकी यह दशा क्यों' कि आज हिंदुस्थानमें ३१ करोड मनुष्य रहते हैं जिनमें जैन धर्मानुयायी जन ( जैन नाम धरानेवाले ) सिर्फ बारह ही लाख हाय! हाय! आज यह शब्द लिखते मेरी लेखनी थर थर कांपती है और मेरे नेत्रोंमेंसे अश्रुधारा ( पचास करोड जैन से आज १२ लाख तक नौबत आ गुजरी इससे ) बहती है और मेरी वाणीमेंसे बार-बार यह उद्गार निकलते हैं कि हे शासन नायक देव! हमारे धर्मकाभी कभी उदय होगा' हमारी एक ही करनी एक ही रहनी एकही आचार विचार एकही वेष एकही आदेश उपदेश एकही गच्छ एक ही समुदाय एक ही आचार्य होंगे? हम सब जैनमुनि परस्पर अति प्रेमसे हाथसे हाथ मिलाकर मिलेंगे? एक नयाही सम्पूर्ण आचार विचारका संशोधन करेंगे? और वो भी शुभ दिन आवेगा कि सबही

एका [ सम्प ] नहीं है, संगति नहीं है और मित्रता नहीं है, जब हमारे विचार आपसे और आपके विचार हमसे अच्छे प्रकार एक हो जायँ क्योंकि जहां सुमति है वहां सम्पत्ति है, जहां सुमति नहीं वहां सम्पत्ति भी नहीं के तुल्य है, इस लिये एका करना परमोत्तम और परमावश्यकीय है।

अब सम्पके विषयमें कुछ थोडेसे उदाहरण देकर इस लेख को समाप्त करूंगाः—

( १ ) देखो! जिस घरमें चार भाई हैं और वे एकही जगह एकही विचार-सम्पसे रहते है और कार्य करते हैं तो संसारमें उसकी वाहवाही [ शोभा ] होती हैं, इज्जत बढती है, "बंधी मूठी लाखकी" कहावतके अनुसार लक्ष्मीकी शतगुणी झलक दीखती है, वैरी दुश्मन भी डरता रहता है, क्योंकि वह ऐसा विचारता है कि मै अकेला हूँ और ये चार है, इनसे कभी फतह नहीं पाऊंगा यदि वेही भाई अलग अलग हो जाय तो लोग भी नाम रखने लगते हैं, इज्जतमें कमी आ जाती है, लक्ष्मीका भी भरम खुल जाता है, शत्रुभी सबल हो जाता है. इत्यादि बहुतसे दुःख उठाने पड़ते है।

( २ ) जो शाक तरकारी बनाई जाती है उसमें यदि लोण मिर्च मसाले न डाले जाय तो वह स्वादिष्ट नहीं होती है। और जो उसमें भी अच्छी तरह लोण मिर्च आदि पदार्थ डाल कर बनाई जाय तो अधिक स्वादवाली होगी, और खानेके समय ठीक प्रतीत होगी। इसी तरह आप भी सब मिलकर रहेंगे, कार्य करेंगे तो जनसमाजको विशेष प्रिय और अच्छे लगेंगे।

है। कोई एकही रंगमें दो बार प्रतिक्रमण करता है। कोई कायोंत्सर्गमें ४।८।१६।२ ।४० लोगस्सका ध्यान करता है। कोई चार ही लोगस्सका ध्यान करता है। कोई उदयतिथि मानता है और कोई अस्ततिथि। कोई कहता है साधुओंको टिकट लिफाफे रखना, और कागज चिट्ठी लेख वगैरह लिखना और छपाना चाहिये, कोई कहता है नहीं कोई कोई साधु पक्खी संवत्सरी सम्बन्धी खमत खामणा अर्थात् क्षमा याचना भी नहीं करते हैं। यदि कहीं अकस्मात् एकसे दूसरा साधु मार्गमें दोखपड़े तो एक सौकदम, और दूसरा दोसौ कदम दूर भागता है। अब कहिये! जब हमारे धर्मकी यह स्थिति है तब हमारी मनेच्छायें आकाशके पुष्पवत् नहीं हैं तो और क्या है?

हे समाजके नेताओ! पूज्यपाद मुनिवरो! आचार्यो! धर्म रक्षको! धर्मोपदेशको! धर्मगुरुओ! आवधानिको! मागधी संस्कृतके ज्ञाताओ! विद्याके समाष्ठियो! उन्नतिके इच्छुको! समाज सुधारको! (मेरे वचन आपको अवश्य कटु लगेंगे यह मैं भली भांति जानता हूं परन्तु " बुरे लगत सिखा वचन मनमें सोचहु आप। कडुवी औषधि बिन पिये, मिटत न तन का ताप " यही बात मनमें लाकर कहता हूं। यदि आप उक्त बातोंकी मतमदता नहीं मिटाओगे तो आपके धर्मका बहुतसा तो नाश हो गया है, और किंचित् मात्र शेष रहा है वो भी अल्प ही कालमें हो जायगा। मैं आपका नम्र कटु दोनों प्रकारके वाक्य प्रहार देता हूं, यदि द्वितीय भेदकी सत्ता [पुरुषार्थ] आपमें प्रस्तुत हो तो उठो! कमर बांधो! ध्वस्त [सेव] होनेके लिए घोर परिश्रम करो! जबही ये व्याधियां दूर होंगी।

# धनका सदुपयोग ।

धनोपयोगः सत्पात्रे यस्यैवास्ति स पण्डितः ।
गुरुशुश्रूषणे चायुः चित्तं सज्ज्ञानचिन्तने ॥

साम्प्रतमें अपने जैनसमाजकी जितनी धार्मिक संस्थाएँ हैं उनको श्रीमन्तोंकी ओरसे जितना उदार आश्रय मिलना चाहिये उतना बिल्कुल न मिलनेसे द्रव्यके अभावसे वे अच्छी अच्छी समाजोन्नतिकारक संस्थाएँ बराबर नहीं चलती हैं; सबब यह है कि–जो धनसम्पन्न श्रावक है उनमेंसे बहुतसे ऐसे हैं कि समाजके हितके विषयमें पूर्णरूपतः चिन्तारहित हैं।

समाजके बारेमें मनुष्योंके मनमें चिन्ता, वात्सल्य, हितबुद्धि, ममत्व और निष्कपट प्रेम जागृत रहनेसे धर्मकी, जातिकी और देशकी उन्नति हो सकती है ।

वर्त्तमान कालमें समाजसुधारके लिये किन बातोंकी आवश्यकता है? और समाजकी उन्नतिके लिये क्या क्या करना श्रेष्ठ है? सुधार किस रीतिसे होगा? ऐसे ऐसे उपाय विचारने सोचने देखनेकी अत्यन्त जरूरत है। इस प्रकार विचार जब हमारे धनाढ्य श्रावक करेंगे तभी बडी बडी बोर्डिंगें खुलेंगी, जीवदया प्रचारक संस्थाएँ स्थापित होंगी, कई साप्ताहिक पाक्षिक मासिकपत्र हमें पढनेको मिलेंगे, और शास्त्रसभा, अनाथाश्रम, प्रशंसनीय पुस्तकालय, स्कॉलरशिप–फंड प्रगट होंगे।

( ३ ) बन्दर पशु कितने छोटे होते हैं परन्तु जब वे एका कर आ पड़ते हैं तब बड़े बड़े बलवान् मनुष्योंको परास्त कर देते हैं ।

( ४ ) कच्चा सूत किसी कामका नहीं है परन्तु उसका बहुतसे तार इकट्ठा कर रस्सी बना ली जाय तो जबरदस्त हाथी भी बंध सकता है। और भी कई कार्य उससे होते हैं ।

( ५ ) जिस राज्यमें एका है वह राज्य बहुत दिनोंतक टिकता है ।

( ६ ) बहुमत सरकारभी मंजूर करती है ।

[ ७ ] एका कर व्यापार करनेसे अतिशय लाभ मिलता है । देखो! रॉली ब्रदर्स और रेलवे कंपनियोंको!

इन उपर्युक्त उदाहरणोंसे आप जान गये होंगे कि एकासे क्या लाभ है । फिर एकबार याद दिलाता हूं कि एका [सम्प कीजिये, कुसम्पको दूर भगाइये । इत्यलम् ।

—मुनि परमानन्द जैन ।

जोरी खाली हो जाती है और हाथमें तंगी आ जाती है। हाय हाय कैसा अन्याय है !

विवाहमें पान सुपारीमे जितने पैसे व्यर्थ व्यय करते है उतने यदि धार्मिक फंडमे अलग निकालें तो प्रतिवर्ष हजारों रुपये इकट्ठे होना कुछ वडी बात नहीं है।

हे धनाढ्य श्रावको! विचार करो!! विचार करो!!! अपने समाजकी उन्नति करनेमें जब तुमहीं मदद न दोगे तो दूसरा कौन देगा? समाज सुधारकी तरफ नजर भी नहीं करते हो, यह कितना अन्धेर है!

मारवाड [ राजपूताना ] में जोधपुर, बीकानेर, नागोर, नयाशहर, ( ब्यावर ) पाली वगैरह शहरोंमें हमारे स्थानकवासी श्रावकोंका वडा जोरशोर है, जिनमें अभीतक एक भी अच्छी धार्मिक संस्था नहीं खुली है। हाय अफसोस! अफसोस!!

यह भूल किसकी है? हमारी; क्योंकि हम साधु लोग श्रावकोंको सन्मार्गमें धन व्यय करनेका उपदेश नहीं करते है जिनसे हमारे प्रायः मारवाडी श्रावक पापके कामोंमें " सर्वेगुणाः काञ्चनमाश्रयान्ति " पैसे, जैसी चीजको फजूल उडाते है।

मूर्तिपूजक भाई पैसोंका पत्थर करते हैं, प्रतिवर्ष लाखो रुपये वडी वडी पूजा, प्रतिष्ठा, नये नये मन्दिर बनवाने आदि कार्योंमें बरबाद करते हैं, परन्तु हमारे कंजूस श्रावकोंसे तो वे सुधरे हुए हैं, क्यों कि, दिन दिन उपर्युक्त कामोंको घटाते हैं, लाखों रुपयों-

श्रावक धनी होकर जबतक लक्ष्मीको सत्कार्य, लोकोप योगी कार्य, जाति और धर्मोद्धार करनेमें व्यय कर जन्म सफ ल करने और सद्गति मिलन का मार्ग नहीं खोलेंगे तबतक वे नामधारी ही श्रावक हैं! धनमे गरीबोंके दुःख दूर किये जाते हैं, विद्यावृद्धिका साधन उत्पन्न किया जाता है, अन्य अन्य उपर्युक्त समाजोन्नतिक कार्य चलते हैं और पुण्यका शुभ बन्धन पड़ता है, तब ऐसे सत्कर्मोंमें धनका सदुपयोग करना क्या अच्छा नहीं है?

पाठकवर्ग! हमारे मारवाड़ी जैनी जितने फजूल कामोंमें धनकी धूल करते हैं वे कमी करके उसमेंसे यदि आधा हिस्सा भी समाजोन्नतिकी संस्थाओंमें मदद देना शुरू करें तो जैन प्रजाकी १५ वर्षके अन्दर अन्दर उन्नति हो सकती है।

वाचक महानुभाव! ऐसे ऐसे श्रावक देखनेमें आते हैं जो धनवान होकर भी कान्फरन्सका पावला फण्ड देनेमें इन्कार करते हैं। कोई धार्मिक कार्यमें मदद मांगता है तो मुहका रंग बदलकर गरीबी बताते हैं, हर दाम उपावने हाथमें तगी कहकर छूट जाते हैं।

लड़के लड़कियोंकी शादीमें शक्तिके बाहर भी कर्ज करके मंडप बनाना, हंडियां झुमर झुकाना, किटसनके दीपक लगाना गटियों नचाना, सेवक भाटजनोंको हजारों रुपये लुटाना, बड़ी बड़ी इमारतें बनवाना, मोटार साईकल लेना इत्यादि एम एस पापके कामोंमें तो हमारे मारवाड़ी श्रावकोंके हाथ पांव पथ हो जाते हैं। केवल पुण्यके मार्गमें पैसा देनेसे वि

जोरी खाली हो जाती है और हाथमें तंगी आ जाती है। हाय हाय कैसा अन्याय है !

विवाहमें पान सुपारीमे जितने पैसे व्यर्थ व्यय करते है उतने यदि धार्मिक फंडमें अलग निकालें तो प्रतिवर्ष हजारों रुपये इकठे होना कुछ बडी बात नहीं है।

हे धनाढ्य श्रावको! विचार करो!! विचार करो!!! अपने समाजकी उन्नति करनेमें जब तुमहीं मदद न दोगे तो दूसरा कौन देगा? समाज सुधारकी तरफ नजर भी नहीं करते हो, यह कितना अन्धेर है!

मारवाड [ राजपूताना ] में जोधपुर, बीकानेर, नागोर, नयाशहर, ( ब्यावर ) पाली वगैरह शहरोंमें हमारे स्थानकवासी श्रावकोंका बडा जोरशोर है, जिनमें अभीतक एक भी अच्छी धार्मिक संस्था नहीं खुली है। हाय अफसोस! अफसोस!!

यह भूल किसकी है? हमारी; क्योंकि हम साधु लोग श्रावकोंको सन्मार्गमें धन व्यय करनेका उपदेश नहीं करते है जिनसे हमारे प्रायः मारवाडी श्रावक पापके कामोंमें "सर्वेगुणाः काञ्चनमाश्रयान्ति" पैसे, जैसी चीजको फजूल उडाते है।

मूर्तिपूजक भाई पैसोंका पत्थर करते हैं, प्रतिवर्ष लाखो रुपये बडी बडी पूजा, प्रतिष्ठा, नये नये मन्दिर बनवाने आदि कार्योंमें बरबाद करते हैं, परन्तु हमारे कंजूस श्रावकोंसे तो वे सुधरे हुए हैं, क्यों कि दिन दिन उपर्युक्त कामोंको घटाते हैं, लाखों रुपयों-

का खर्चा मन्दिरोंका निभाकर भी हर साल १५००००) रुपये अपने धर्मगुरुओंकी सभामें लगाते हैं। जैन स्थानकवासियो! जागो! जागो! सब धर्मवाले अपने अपने समाजकी उन्नति कर रहे हैं। ऐसे शान्तशील न्यायपरायण वृटिश गवर्नमेन्ट सर्कारके समयमें अगर आत्मोन्नति, धर्मोन्नति नहीं करोगे तो फिर कब करोगे?

वर्तमान समयमें जिन बातोंकी खामी है उनको दूर करो। अच्छे अच्छे शहरोंमें और गांवोंमें जातिके बालक, बालिकाओंको सुलभ रीतिसे धार्मिक और लौकिक शिक्षण मिले एसी संस्थाएं स्थापित करो। गरीब विधवाओंका पोषण करने के लिये जो जो फंड हैं उनमें द्रव्यकी सहायता दो। जो बिरादरीमें हानिकारक रिवाज चलते हैं उनको बन्द करो। हर रोज किसी भी धार्मिक खातेमें पाई, पैसा, आना रुपया जैसी पैदाइश और शक्ति हो तदनुसार अलग निकालनेका प्रण करो।

जैन भाइयो! आप इस बातको तो विचारो कि—जिस नगर या गांवमें स्वधर्मियोंके १०० घर हैं वे एका [ सम्प ] करके अपने अपने घरमें या दुकानमें एक धर्मदा पेटी लगाकर नित्य एक पैसा डालें तो वर्षमें ५॥=) पेटीमें जमा हो जाते हैं सो घरके ५६२॥) हुए, और इन ५६२॥ रुपयोंसे एक अच्छी जैन पाठशाला चल सकती है एक साथ ५॥=) देना बडा कठिन मालूम होता है इसलिये, धीरे धीरे यह पुण्यसंचय गरीबसे गरीब श्रावक भी कर सकता है।

मारवाड राजपूतानेमें एसे कई शहर और गांव हैं कि जहां

स्थानकवासी श्रावकोंके सौ सौ दो दो सौ तीन तीन सौके ऊपर घर है, वहां जैनपाठशाला स्थापित करनेमें क्या जोर पडता है? नहीं, नहीं. जैन पाठशाला खुलनेसे स्थानकवासियोंकी उन्नति हो जायगी।

'वाह ! वाह !! क्यों ठट्ठ करते हो ? ।' ( श्रावक ) 'ओ हो, आप सच्ची कहनी भूल गये' ( मुनि ) 'क्यों ?' ( श्रावक ) 'अजी महाराज ! जैन शालामें लडके लडकियां कच्चा पानी पियें. उनका पाप चिप जाय।' ( मुनि ) 'ओह ! वडे धर्मात्मा. !! पाप काहेका चिपता है, पैसे लगते है।'

भाइयो ! एक ही दिनमें हजारों रुपयोंकी राख करके मरे हुएके पीछे जातिभोजन देनेमें आप वडी नामवरी मानते हो' परन्तु जरा खयाल करो कि–जितने रुपये नुखतों [ औसर ] में खर्च करना विचारते हो उन रुपयोंको मां वापोंके नामसे अलग निकालकर सेठ साहूकारोंमें जमा कराके व्याजसे जो रुपये उत्पन्न हों उनको समाजसुधारमें लगानेसे कैसा लाभ मिले ? कैसा नाम हो ?–पाठक स्वयंविचार करें।

घरमेंसे फजूल खर्च घटाकर समाजकी हीनावस्था जिस रीतिसे दूर हो सके उसी काममें धनका सदुपयोग करो। मासिक, पाक्षिक, साप्ताहिक पत्रोंमेंसे समाजसुधारके लेख अच्छी तरहसे पढ़कर अपने घरवालोंको और मुहल्लेवालोंको सुनाकर अमलमें लानेकी कोशिश करो।जिनसे धनका सदुपयोग करनेका मार्ग मालूम होगा।

समाजहितैषी लेख पढ़ या सुनकर ऐसा मत कहो कि, बहुत बकते हैं, कौन सुनता है, क्या होता है ? कागज काले करते हैं,

ये बडे धर्मात्मा समाज सुधारक उठे हैं इत्यादि। --

जिनके मुँहसे ऐसे एसे उपर्युक्त शब्द निकलने लगे उनमें विद्याविवेक विचार और उदारताकी न्यूनता समझ लेना।

इस लेखका सारांश यह है कि धनका सदुपयोग करना सीखिये! सीखिये!!

अब एक छोटासा पद लिखकर इस लेखको पूर्ण करता हूँ:-

## ( गजल कव्वाली। )

अब तो हो जाओ हुशियार, धनका धूआँ उठाने वाले ( टेक )

निज धर्म कर्मको छोड, कर छल कपट तन तोड,
महा मिहनतसे धन जोड, मानो मिट्टीमें मिलानेवाले॥ १॥अब०

जो हैं स्वाधिभाई नादार, नहीं करते उनकी सार,
जा भगवे कृष्ण द्वार उनका पैसा लुटानेवाले॥ २॥ अब०

फागी गाली ऊंची आवाज, तुम्हारी गाती नारी-समाज,
नहीं आती है तुमको लाज रंडियोंको नचानेवाले॥ ३॥

जर्मन अमेरिका जपान, कैसे देश हुए धनवान
जिनका धर्म कर्मी बयान, विदेशी बैण्ड बजानेवाले॥ ४॥

तुम किसके हो सन्तान, कर लो इतिहास बांचकर ज्ञान,
जैनी हो जाओ बलवान उत्तम [1] नाम धरानेवाले॥ ५॥

( मुनिसे )

---

१ गरीब स्थितिवाले

कम से कम चार चार इस लेख को पढिये।

# एक नई योजना.

## सुधारका राम-बाण-उपाय.

### सैकडों वर्षों का कार्य एक वर्षमें समाप्त।

### जरासी हिम्मत, मिहनत और समाज हित की भावना की जरूरत है।

यह बात-समाज के प्रत्येक व्यक्ति को भली भांति ज्ञात होगी कि-जैन समाज में 'सुधार' का आन्दोलन लग भग २५-३० वर्षों से चला आ रहा है। इस के लिये-आज तक कई संस्थाओं, कॉन्फरन्सों और कई समाचार-पत्रों का जन्म हो चुका। और कई जन्म ले ले कर मर भी गये। और कई विद्यमान भी हैं। सबों ने अपना २ बल दिखाया-महासभाओं-कॉन्फरन्सों-अधिवेशनों-महाधिवेशनों ने भर भर कर रंग उडाया, समाचारपत्रोंने जनता को नरम गरम बातें कह२ कर अपने कलेजे की आह ठण्डी की, उपदेशकों ने बक बक अपनी जबानको दुखाली, लेखकों के लेख लिखते २ हाथ थक गये-पर, समाज अभी तक ज्योंकी त्यों बनी हुई है। ध्यान से सिंहावलोकन किया जाता है तो स्पष्ट दिखाई देता है कि सिवाय 'सुधार' की पुकार के आज तक अणु-मात्र भी उद्देश्य सिद्धि न हुआ।

"इस का मूल कारण क्या है ?" इस पर मैं कई वार विचार कर चुका हूं । आजतक के मेरे विचार और सामाजिक अनुभव से अपने हृदय में मुझे यही उत्तर मिला कि-इस पाप के-इस समाज-अवनति के-इस समाज के अध पतन के भागी -हमारे साधु हैं-जो कि आज ले ढाई हजार की संख्या में मौजूद हैं आत्मोन्नति का ढोंग लिये संसार में फिर रहे हैं -जिन से न तो आत्मोन्नति ही बनती है और न परोपकार, इस लिए व समाज पर भार रूप हैं, लोगों को तो उपदेश करते हैं कि क्रोध मान, माया, लोभ, राग, द्वेष को त्यागो पर उन के हृदय में उक्त छहों ही विकार लबालब भरे हुए हैं* मैं जो यह लाइनें ऊपर लिख आया हूं-इसे पाठक अक्षरशः सत्य २ समझें क्यों कि-जो कुछ-मैं कहता हूं वह अनुभव सिद्ध ही कहता हूं न कि-किसी की कही, सुनी। अब असली विषय और कहने का सारांश यह है कि-जिन का समाज पर असर है समाज जिन को तरण तारण समझता है; जिनके झूठे -आत्मोन्नति के ढोंगोंपर-पर समाज तन, मन और धन न्यौछावर करता है समाज का जिनपर अन्ध विश्वास है वे तो इस के हितके लिये कुछ भी नहीं करते हैं । करते हैं-समाज को डुबाने का काम; बताते हैं, अपनी मान, प्रतिष्ठा, श्लाघा महिमा आदि बढाने के काम । कहिए, बधुओ ? अब समाज सुधार कैसे हो ?

अगर कोइ-मेरे जैसा-क्षुद्र व्यक्ति, उन महात्माओं-तरण

---

* उदाहरण के लिए देखना हो तो देखिये पूज्य पदवियों के झगडे जो कि लिखहाड में चल रहे हैं ।

तारण की जहाजों-दयाव्रतारों और आत्मोन्नति का पुच्छल्ला लटकाये हुए फिरनेवाले बहुरूपियों से कहे कि-आप इन आत्मोन्नति के ढोंगों को थोड़ी देर के लिए दूर रख 'समाज सुधार' के कार्य मे लागिए तो उत्तर देते है-"इस प्रपंच (समाज सुधार) मे हमें क्या काम? हम तो साधु हैं। आत्मोन्नति के-लिए ( उनके आत्मोन्नति का अर्थ यह है कि समाज को ठगने के लिए और उसका सर्वस्व लूटनेके लिए ) संसार छोड़ा है; यह तो पाप का कार्य है: जो साधु इस काम में पड़ते है, वह साधु, साधु नहीं है (मेरे ख्याल से जो इस काम को नहीं करते है वह, साधु साधु नहीं है.) आदि आदि कई प्रकार का ढोंगी उत्तर हमें मिलता है। परन्तु महान् खेद और घृणा का विषय है कि—क्या उन को अपने कार्यों की-अपने उन प्रपंचों की स्मृति नहीं है-जो बड़े उत्साह और बड़ेप्रेम से किये जाते है और उनको प्रपंच दिखाई नहीं देते है मैं उन से पूंछता हूं कि-क्या पूज्य पदवियों की लड़ाई प्रपंच नहीं है? क्या जिस क्षेत्रमें चौमासा किया जाता है वहां पत्रिका छपा २ कर भेज २ हजारों लोक बुलाए जाते है और आठ दिन पर्यूषण में-असंख्य जीवों का संहार किया जाता है, प्रपंच नहीं है! क्या छाछ और आछ के आगार से दो २ तीन २ चार २ महीना की तपस्या कर पत्रिका भेज २ जन समूह इकट्ठा किया जाता है प्रपंच नहीं है! क्या चेला और चेलियों के वास्ते जो सैकड़ों छल, कपट, दंभ किये जाते हैं प्रपंच नहीं है? क्या वह मेरा क्षेत्र और यह तेरा, कहना प्रपंच नहीं है? क्या आचार और विचार की भिन्नता

दिखलाना प्रपंच नहीं है ? क्या आ मारवाड़, मालवा आदि में देशी और परदेशी साधुओं का मानापमान किया जाता है— अर्थात् परदेशी साधुओं के श्रावक देशी साधुओं का और देशी साधुओं के श्रावक परदेशी साधुओं को परस्पर वंदना नमस्कार—आहार, वस्त्र पात्र स्थानक आदि नहीं देते हैं, प्रपंच नहीं है ? कहां तक लिखूं और कहूं ऐसी प्रापंचिक बातें अन्यतर सैकड़ों बातें हैं जिन का हमारे साधु बड़े हर्ष और आनन्द पूर्वक करते कराते हैं। और जहां समाज सुधार के लिए उन्हें कहा जाता है वहां यह प्रापंचिक कार्य है साधु के लिए [ हम ]" त्याज्य है " यह कह कर छुट जाते हैं चुप हो जाते हैं, मौन ग्रहण कर लेते हैं। देखा, पाठको ! आप के साधुओं का स्वार्थीपना ! मतलबीपना !! और समाजघातकपना !!! क्या आप ऐसों ही का साधु कहते हैं गुरु मानते हैं ? मैं तो यह कहूंगा कि ऐसे साधुओं से तो अगर समाज सदा के लिये निस्साधु हो तो अच्छा है।

खैर, अब मैं उसी विषय फिर आता हूं—जिसका हेडिंग आप आरम्भ में देख चुके हैं।

यहां तक तो कुछ बातें आज कल के साधुओं की वर्तमान परिस्थिति पर कहीं। पर अब सुधारका मार्ग क्या है?—कैसे शीघ्र सुधार हो सकता है—और यह कार्य किस ढंग से किया जाय ? आदि आदि बतलाना चाहता हूं सुनिये —

श्रावक समाज के दो, ढाई—हजार साधु हैं, यह मैं पहले ही कह आया हूं। वे सभी फिरने ( घूमने ) वाले हैं, प्रत्येक

देश प्रत्येक प्रान्त--प्रत्येक तालुका में-प्रति वर्ष-अलग २ चातुर्मास करते हैं। उनका यह कर्तव्य है कि-प्रत्येक साधु-जिस तालुके में चातुर्मास करें उस तालुका के धनिकों को पहिले एक जगह बुलावें। और उनको समाज सुधार का विषय समझाते हुए, उनकी सम्मति से उनके हस्ताक्षरों से-"तालुका सभा" की आमन्त्रण पत्रिका निकलवावें।" जब तालुका के सब लोग आचुके तब ये विषय उनके सामने रक्खें कि-

(१) प्रत्येक तालुका में पाठशाला की आवश्यकता.

(२) कन्या विक्रय से हानि,

(३) बाल्य विवाह से हानि,

(४) वृद्ध विवाह से हानि,

(५) जाति के-अनाथों विधवाओं के पालन पोषण की आवश्यकता,

इन पांच विषयोंपर उन्हें उपदेश करें। और धनिकों की मदद तथा अपने साधुत्वके प्रताप से इस प्रकार लेखी ठहराव (प्रबन्ध) करादे -

[१] एक तालुका पाठशाला खोल दी जाय,

[२] हम लोग कन्या विक्रय नहीं करेंगे अगर कोई बहुतही गरीब होने के कारण कन्या विक्रय करना चाहें तो-हजार-रुपये-तक कर सकेगा। जो यह काम लाचारीसे करेगा-उसके यहां-शक्कर न गल सकेगी और पंच जीमने न जायंगे। और जो हजार से ऊपर कन्या विक्रय करेगा-वह जाति बाहर होगा अथवा इतना रुपया दण्ड देना होगा।"

[ ३ ] तेरह वर्ष के पहले लड़की का और अठारह-वर्ष के पहले लड़के का कोई विवाह नहीं कर सकेगा।

[ ४ ] ३५-तथा ४० वर्ष के बाद कोई शादी नहीं कर सकेगा। अगर कोई किसी कारण से करना चाहे तो पंचों की अनुमति से कर सकेगा। अन्यथा नहीं।'

[ ५ ] तालुका के गरीबों अनाथों, भाई बहिनों के लिये एक फन्ड रक्खा जाय और उसके द्वारा उनके पालन पोषण की व्यवस्था की जाय।

-शेष, फिर जो जो उस तालुका के लिए उचित दिखें-व प्रबन्ध किये जाय।

इस प्रकार ठहराव एक कागजपर लिखकर उसपर उस तालुका के प्रत्येक व्यक्तियों की सही लेनेका-कार्य किया जाय तो-मैं दृढ़ प्रतिज्ञा पूर्वक कहता हूँ-' सैकड़ों वर्षों का कार्य एकही वर्ष में समाप्त हो जाय। -

जब एक तालुका में यह सुधार हो जाय तब वह साधु-दल तालुका का छोड़ कर दूसरे तालुका में प्रवेश करें (जाय) और वहां भी उपयुक्त आन्दोलन [ हल चल ] मचाना शुरू करें।

* * * * * *

बंधुओ!

यह कार्य [ सुधार का कार्य ] हमारे दो ढाई हजार साधुओं के द्वारा सहज ही में थोड़े समयमें थोड़ी मिहनत से और थोड़ेसा समाज हितकी भावना दिलमें रखने ही से पूरा हो

सकता है। और कई—वर्षोंकी समाज सुधार की पुकार कई सभाओं, संस्थाओं और समाचार पत्रों की मांग पूरी हो सकती है। इसमें आपको व आपके उन साधु महात्माओं का क्या नुकसान है, जो करने के लिये आनाकानी करेंगे? पर बात यह है कि—आपको अपने साधुओं को जगाना चाहिए। इस विषय के लिए उनको आग्रह पूर्वक कहना चाहिए, मैं जैन—पथ—प्रदर्शक, जैन जगत् और कान्फरन्स प्रकाश पत्र के सम्पादकों से भी—निवेदन करता हूं कि—प्यारो, समाज सुधारके ठेकेदारो? आप लोग भी—इस विषयपर अपनी २ लेखनी को जरा कष्ट दें। समय की आवश्यकता को पहचाने। जिस विषयकी पत्रों में आन्दोलन करनेकी जरूरत है जिसके जागृत होनेपर ही सुधार का आधार है, उस विषयको प्रथम हाथ में लें" इसके अतिरिक्त—आप लोग चाहें उतना महा भारत ( उद्योग ) मचावेंगे तो भी कुछ न होगा। इसे आप निश्चय समझिए। पर, यह भी ध्यान में रखना चाहिये कि—इस के लिए एक, दो, साधुओं से कुछ न होगा। प्रायः सबको तैयार करना चाहिए।

अब मैं—अपने साधुओं को फिर कुछ कह कर इस लेख को समाप्त करूंगाः—

ओ जैन जाति के धर्म गुरुओं—साधुओ, उठो, आंखें खोलो और मेरी उपर्युक्त योजना पर ध्यान दो; कुछ कर दिखाओ अरे, सोचो, तुमने गुरुपद धारण किया है गुरुओं के क्या २ कार्य होते है उनकी जरा याद करो। क्या गुरुओं का यही कार्य है कि—समाजको अज्ञानता के कीचडमें पडे रहने देना?

क्या गुरुओंका यही कार्य है कि—समाज की दुर्दशा का अपने नेत्रों से देखते रहना? क्या गुरुओं का यही कार्य है कि—समाज की कुरीतियों का हटाना? क्या गुरुओं का यही कर्तव्य है कि—समाज सुधार के कामों में पाप बतलाना? क्या गुरुओं का यही कार्य है कि—अपनी २ पूजा प्रतिष्ठा श्लाघा कराने में ही लगे रहना? क्या गुरुओं का यही कार्य है कि—सम्प्रदायों के झगड़े में पड़े रहना? और गुरुओं का परस्पर लड़ते रहना? क्या गुरुओं का यही कार्य है कि—समाज को समता' तुल्य शिक्षा न देना? क्या गुरुओं का यही कार्य है कि—समाज पर अपवित्रता और मूर्खता का कलंक चढ़ाते रहना? क्या गुरुओं का यही कार्य है कि—समाज के अनाथ बच्चों का निराधार विधवाओं का निस्सहाय मातृयों का नष्ट भ्रष्ट होने देना? उनके लिये अनाथालय गुरुकुल, विधवाश्रम आदि स्थापित नहीं करवाना? यदि ये कार्य तुम्हारे नहीं हैं तो तुम इस के विपरीत प्रयत्न क्यों नहीं करते हो?

भो महात्माओ!

तुमही लोगों की लापरवाई से समाज का अधःपतन हुआ है। तुमही लोगों की अज्ञानता से समाज भी आज अज्ञान हुआ है तुमही लोगों के मलीन विचारोंसे समाज में भी मलीन विचार प्रगट हुए हैं, तुमही लोगों की फूटसे समाज में भी आज इसका प्रबल प्रभाव दिखाई देता है। आ कुछ समाज व धर्म की हानि हो रही है इन सब का मुख्य कारण आपही लोग हैं। समाज और धर्म तुम्हारे ही आश्रित रहा हुआ है। इस लिए तुम्हें अपने कर्तव्य पहचानने चाहिए। सभी काम सभी

नियम, सभी प्रथाएँ हर समय में एक से लाभदायक नहीं हो सकते। समय समयमें उनमें परिवर्तन करनेकी आवश्यकता हुआ करती है। जिस समाज के मुखिया, संचालक, धर्मगुरु, ऐसा नहीं करते हैं वे अन्त में पछताते हैं, सब खो बैठते हैं।

आप लोग कहेंगे कि "हमें ये बातें मत कहिए, हमतो अपनी आत्मोन्नति कर रहे है, हमने इसी लिये चारित्र लिया है।" महात्माओ! ये कहना आपका बिन विचार का है जैसा आत्मोन्नति करना आप का कर्त्तव्य है वैसा समाजोन्नति समाज की भलाई बुराई की ओरभी ध्यान देना आप का कर्तव्य है। आत्मोन्नति और समाज का सुचारु रूपसे संचालन करते रहना इसी लिये आपका जन्म है। यदि ऐसा नहीं है तो धर्मोपदेश करनेकी क्या जरूरत है! चेला चेली मूंडने की क्या जरूरत है! एक ग्रामसे दूसरे ग्राम घूमते रहनेकी क्या जरूरत है? पुस्तक पन्ना आदि धर्मोपकरण रखने की क्या जरूरत है! आत्मोन्नतितो मौनव्रत धारण कर एकान्त में—वनों, पहाडों, जंगलों आदि में रहने से भी हो सकती है। सांप्रत समय में आप लोगों के पीछे कई प्रकार के—प्रापंचिक कार्य लगे हुए देखे जाते हैं फिर वे क्यों है? उन्हें भी छोडकर रहिए। मगर साधु ओ, यह सब तुम्हारी बहाने बाजी है—आत्मोन्नति का प्रायः ढोंग है। तुम से न तो पूरी आत्मोन्नति बन आती है और न समाजोन्नति धर्मोन्नति ही। मैं इस बातको नहीं मानता। आत्मोन्नति का असली मार्ग तो जुदा ही है। क्या चारित्र [साधु होकर] लेकर परस्पर लडना लडाना आत्मोन्नति है?

क्या गुरुओं का यही कार्य है कि–समाज की दुर्दशा को अपने नेत्रों से देखते रहना? क्या गुरुओं का यही कार्य है कि–समाज की कुरीतियों को हटाना? क्या गुरुओं का यही कर्तव्य है कि–समाज सुधार के कामों में पाप बतलाना? क्या गुरुओं का यही कार्य है कि–अपनी २ पूजा प्रतिष्ठा, अथवा कगन में ही लग रहना?–क्या गुरुओं का यही कार्य है कि–सम्प्रदायों के झगड़े में पड़े रहना? और गृहस्थों का परस्पर लड़ाते रहना? क्या गुरुओं का यही कार्य है कि–समाज को समया नुकूल शिक्षा न देना? क्या गुरुओं का यही कार्य है कि–समाज पर अपवित्रता और मूर्खता का कलंक चढ़ाते रहना? क्या गुरुओं का यही कार्य है कि–समाज के अनाथ बच्चों व निराधार विधवाओं का निस्सहाय भाइयों को नष्ट भ्रष्ट होने देना? उनके लिये अनाथालय, गुरुकुल, विधवाश्रम आदि स्थापित नहीं करवाना? यदि ये कार्य तुम्हारे नहीं हैं तो तुम इस के विपरीत प्रयत्न क्यों नहीं करते हो?

ओ महात्माओ!

तुमही लोगों की लापरवाई से समाज का अधःपतन हुआ है। तुमही लोगों की अज्ञानता से समाज भी आज अज्ञान हुआ है तुमही लोगों के मलीन विचारों से समाज में भी मलीन विचार प्रगट हुए हैं, तुमही लोगों की फूट से समाज में भी आज इतना प्रबल प्रकाश दिखाई देता है। आज कुछ समाज व धर्म की हानि हो रही है इन सब का मुख्य कारण आपही लोग हैं। समाज और धर्म तुम्हारे ही आश्रित रहा हुआ है। इस लिए तुम्हें अपने कर्तव्य पहचानने चाहिएं। सभी कार्य सभी

# साधुओंको चेतावनी।

माननीय मुनिवरो ! चेत जाओ। आप किस नींद में सोये हो। जरा उठ कर तो देखो कि समय ने कैसा पलटा खाया है क्या क्या रंग बदला है—और वह आपको क्या कह रहा है।

उठो, अपनी ओर अपने धर्म की हालत देखो। समय पुकार पुकार कर कह रहा है कि—आप अपनी स्थिति को सुधारो अपना ज्ञान बल बढाओ—समाज की कुरीतियां दूर कराओ। मुनि सम्मेलनादि कर कर बहुमत द्वारा अपने प्राचीन और अर्वाचीन दोनों प्रकार के आचार और विचारों में शीघ्र परिवर्त्तन कर दो। समयकी आवश्यकताओं को पहचानों अपने २ नवदीक्षित शिष्यों को समयानुकूल भाषाएँ पढाओ। उन्हें इस प्रकार बली और कर्म वीर बना दो कि—वे गृहस्थों से ज्ञानादि गुण में कभी कम न रहे। वे विविध व्याकरण, न्याय, काव्य, कोष आदि साहित्य रचने लगे। सार्वजनिक पत्रों में खुल्लमखुल्ला अपने स्वतंत्र विचार और धार्मिक विचार प्रगट करने लगे। हजारों जैन, अजैन विद्वानों के सम्मान पात्र बनें, अपनी वक्तृत्वता के चमत्कारिक बल से अजैनों को जैन बनावे और एक बार फिर संपूर्ण आर्यावर्त्त में सर्वत्र जैन जय पताका फहरादें।

मेरे पूज्य गुरु देवो ! जागृत हो ओ, जागृत !!! आलस्य

क्या तुम उस, साधुको आहार मत दो, उसे वन्दना नमस्कार मत करो ये साधु-साधु नहीं है तू हमारा श्रावक है दूसरे साधुओंके पास मत जा, इस प्रकार कहते रहने का नाम आत्मोन्नति है? क्या एक ही परमात्मा के अनुयायी होकर भिन्न २ प्ररूपणा प्रवर्तना रखना आत्मोन्नति है? क्या राग द्वेष के कामों में रात दिन फँसे रहना आत्मोन्नति है? क्या क्रोध, मान, माया, लोभ के रखने का नाम आत्मोन्नति है? छोड़दो इन आत्मोन्नति के ढोंग को छोड़दो या सच्ची आत्मोन्नति कर दिखाओ या हमारी उक्त योजना पर ध्यान दो और समयानुकूल समाजोन्नति आत्मोन्नति दोनों करते रहो। इति।

समाज हितैषी,
मुनि-परमानन्द जैन

मोड बैठे हो? क्या बात है कि आपका मुर्दा दिल चैतन्य नहीं होता? और आपमें परमात्मा वीर की शक्तियां उत्पन्न नहीं होती? आप 'वीर' के अनुयायि होकर कायर कैसे बने हो! कुछ तो अपने पिता की टेक रक्खो। और उसके नाम पर उसके शासन पर तन मन न्योछावर कर दो। आज सभी समाजें तुम्हें मूर्ख कह रही हैं। आज सब नव शिक्षित तुम्हें घृणा की दृष्टि से देखते है! तुम्हारे अस्तित्व को हीं नहीं चाहते हैं। क्या इस अपमान से तुम में कुछ जोश नहीं आता। और अपनी स्थितियों को सुधारने को उठ खड़े नहीं होते। देखो तुम्हारा काम आज गृहस्थ वर्ग कर रहा है बिचारे कितने ही नव शिक्षित नवयुक्त समाजोन्नति के लिए, समाज में विद्या प्रचार करने के लिए समाज की कुरीतियों को मिटाने के लिए, परमात्मा वीर के धर्म को सार्व भौम-राष्ट्र धर्म-बनाने के लिए उनके उच्च तत्वों उच्च विचारों का सर्व साधारण में प्रचार करने के लिए, रात दिन तन तोड परिश्रम कर रहे हैं। मगर हाय, तुम तुम्हारा कर्तव्य नहीं सम्हालते? तुम अपनी फर्ज को नहीं बजाते और उल्टे उनके कामों पर-सहायता करना तो दूर रहा-पानी फेरने के लिए तैयार रहते हो। हा! मैं तुह्मारी इस अधर्मता' कृतघ्नता, विचार मलीनता की कहां तक प्रशंसा करूं।

देखो, यदि तुम सब उठ जाओ, समाजोन्नति के लिए कमर बांधलो, और प्रत्येक मुनि इस बात की दृढ़ प्रतिज्ञा करलो और बहुत नहीं तो थोडे समय के लिएही—मोह, ममता, सांप्रदायिक कलह, आपस की फूट, निंदा, ईर्षाबाजी आदि

आज कल आप किस कौन में विराजमान हो। बतलाओ कि-आपने आज तक समाज हित के लिए क्या २ कार्य किया है? कितने सज्जनों का जैन बनाया है? अपने अपने भक्तों के पास से कितना द्रव्य समाज हित कार्यों में खर्च करवाया है, आपके उपदेश से कहां २ पाठशाला अनाथालय अनाथ रक्षक फंड, पुस्तकालय, ग्रंथ प्रकाशन कार्यालय आदि २ स्थापित होकर चल रहे हैं? कौनसे २ ग्रंथ आपने निर्माण किये हैं? किस २ सार्वजनिक पत्रों में आपने सामाजिक, तात्त्विक आध्यात्मिक, जैनत्व प्रतिपादक लेखादि लिखे हैं? आपके साधुपद से समाजको कितना लाभ पहुंचा है? आपके उन सैकड़ों दिनों के व्याख्यानों से कितना देशोपकार-लोकोपकार सामाजोपकार धर्मोद्धार हुआ है? खैर, जाने दीजिए-परोपकार की बातें। अब आत्मोद्धार की तरफ आइए। बतलाइए-आपमें आत्म बल कितना है? आपकी आत्मशक्तियां कहां तक विकसित हुई हैं? आप अपने आत्म बलसे क्या २ कर दिखला सकते हैं? क्या कोई साधुता के प्रमाण पत्र आपके पासमें हैं? साफ २ बतला दीजिए, यहां अब संकोच रखने का कोई कारण नहीं। अगर आप उपर्युक्त दोनों बातों से-शून्य हैं तो मैं साफ २ कहूंगा कि आप समाज पर भार रूप हैं, आपके साधुपद से समाज को कोई लाभ नहीं। आपको जो समाज अन्न, वस्त्र देता है यह उस की भूल है।

मेरे आत्मवर आत्माओ! क्यों इस साधुपद
( लगा रहे ) का रहे हो क्यों लोगापकार म

मोड बैठे हो? क्या बात है कि आपका मुर्दा दिल चैतन्य नहीं होता? और आपमें परमात्मा वीर की शक्तियां उत्पन्न नहीं होती? आप 'वीर' के अनुयायि होकर कायर कैसे बने हो? कुछ तो अपने पिता की टेक रक्खो। और उसके नाम पर उसके शासन पर तन मन न्यौछावर कर दो। आज सभी समाजें तुम्हे मूर्ख कह रही हैं। आज सब नव शिक्षित तुम्हें घृणा की दृष्टि से देखते है? तुम्हारे अस्तित्व को हीं नहीं चाहते हैं। क्या इस अपमान से तुम में कुछ जोश नहीं आता। और अपनी स्थितियों को सुधारने को उठ खड़े नहीं होते। देखो तुम्हारा काम आज गृहस्थ वर्ग कर रहा है विचारे कितने ही नव शिक्षित नवयुक्त समाजोन्नति के लिए, समाज में विद्या प्रचार करने के लिए समाज की कुरीतियों को मिटाने के लिए, परमात्मा वीर के धर्म को सार्व भौम–राष्ट्र धर्म–बनाने के लिए उनके उच्च तत्वों उच्च विचारों का सर्व साधारण में प्रचार करने के लिए, रात दिन तन तोड परिश्रम कर रहे हैं। मगर हाय, तुम तुम्हारा कर्तव्य नहीं सम्हालते? तुम अपनी फर्ज को नहीं बजाते और उलटे उनके कामों पर–सहायता करना तो दूर रहा–पानी फेरने के लिए तैयार रहते हो। हा! मैं तुह्मारी इस अधर्मता' कृतघ्नता, विचार मलीनता की कहां तक प्रशंसा करूं।

देखो, यदि तुम सब उठ जाओ, समाजोन्नति के लिए कमर बांधलो, और प्रत्येक मुनि इस बात की दृढ़ प्रतिज्ञा करलो और बहुत नहीं, तो थोडे समय के लिएही—मोह, ममता, सांप्रदायिक कलह, आपस की फूट, निंदा, ईर्षाबाजी आदि

को जलाञ्जलि देदो तो मैं, निःसंशय होकर परमात्मा वीर की साक्षी से कहता हूं कि कुछ ही काल के अन्दर सब समाज सुधर जाय, सब दुःख मिट जाय जहां तहां उन्नति देवी के दर्शन होने लगे। समाज की सब राक्षसी कुरीतियां दूर हो जाय—और सब समाजें आपका हर्ष पूर्वक अनुकरण करने लगे। तथा मेरे जैसे कई सतप्त हृदयोंका दुःख भी शीघ्र मिट जाय और रात दिन मुक्त कंठ से आपका यशोगान करने लगे। क्या, है आप में दया-अनुकम्पा का संचार? अगर-है तो उठिए, देर न कीजिए और शीघ्र हमारा दुःख दूर करने के लिए सामाजोद्धार के लिए, और अपने शिर से कायरता अकर्मण्यता, निर्बलताका कलंक मिटाने के लिए तैयार हूजिए। एक बार सबको यह दिखा दीजिए कि हम कैसा अच्छा काम कर रहे हैं क्या कोई हमारी बराबरी कर सकता है?"

महात्माओ, आप मेरे इन कटु, तीक्ष्ण शब्दों को सुन कर रुष्ट न हूजिए; बल्कि इन्हें हितावह समझते हुए अपनाइए। इस मेरी चेतावनी को आप अपने हृदय स्थायी बनाते हुए समाजोद्धार का बीड़ा शीघ्र उठा लीजिए। क्योंकि अब यही आपकी प्रतिष्ठा-शोभा स्थिर रख सकेगा। इति॥

लगत शिक्षा वचन, मनमें सोचहु आप।
कड़ह औषध बिन पिये मिटत न तन को ताप॥

—मुनि परमानन्द जैन

# आनुपूर्वी पढनेकी रीति ।



१- जहांपर 'एक' का आंक हो वहां, णमो अरिहंताणं, कहना चाहिए ।

२- जहांपर 'दो' का आंक हो वहां "णमो सिद्धाणं" कहना चाहिए ।

३-जहांपर "तीन" का आंक हो वहां "णमो आय-रियाणं" कहना चाहिए ।

४-जहांपर "चार" का आंक हो वहां "णमो उव-ज्झायाणं" कहना चाहिए ।

५-जहांपर 'पांच' का आंक हो वहां "णमो लोए सव्व साहूणं" कहना चाहिए ।

# आनुपूर्वी गिननेका फल ।

चंचल मनको स्थिर करण, ठाणाङ्गसूत्र अनुसार । अनु-पूर्वी रचना करी आचार्य-करण उपकार ॥ शुद्ध वस्त्र धरी विवेक, दिन २ प्रति गणवी एक ॥ एम अनुपूर्वी जो गिणे, ते पांचसौ सागरना पापने हणे ॥ २ ॥

अनुपूर्वी गिणे जो कोय ।<br>
छै मासी तपनो फल होय ॥<br>
सन्देह मत आणो लिगार ।<br>
निर्मल मने जपो नवकार ॥

( आचार्य कृत-ग्रंथसे )

को बलाञ्जलि देदा सो मैं, नि संशय होकर परमात्मा वीर की साक्षी से कहता हूं कि कुछ ही काल के अन्दर सब समाज सुधर जाय, सब दुःख मिट जाय जहाँ तहाँ उन्नति देवी के दर्शन होने लगे। समाज की सब राक्षसी कुरीतियाँ दूर हो जाय—और सब समाजें आपका हर्ष पूर्वक अनुकरण करने लगें। तथा मर जैसे कई संतप्त हृदयोंका दुःख भी शीघ्र मिट जाय और रात दिन मुक्त कंठ से आपका यशोगान करने लगें। क्या, है आप में दया, अनुकम्पा का संचार? अगर है तो उठिए, देर न कीजिए और शीघ्र हमारा दुःख दूर करने के लिए सामाजोद्धार के लिए, और अपने शिर से कायरता अकर्मण्यता निर्बलताका कलंक मिटाने के लिए तैयार हूजिए। एक बार सबको यह दिखा दीजिए कि "हम कैसा अच्छा काम कर रहे हैं क्या कोई हमारी बराबरी कर सकता है?"

महात्माओ, आप मेरे इन कटु, तीक्ष्ण शब्दों को सुन कर क्रुद्ध न हूजिए; बल्कि इन्हें हितावह समझते हुए अपनाइए। इस मेरी चेतावनी को आप अपने हृदय स्थायी बनाते हुए समाजोद्धार का बीड़ा शीघ्र उठा लीजिए। क्योंकि अब यही आपकी प्रतिष्ठा शोभा स्थिर रख सकेगा। इति ॥

सुर लगत शिक्षा वचन, मनमें सोचहु आप।
कडुइ औषध बिन पिये मिटत न तन को ताप ॥

—मुनि परमानन्द जैन

# आनुपूर्वी पढनेकी रीति।



१- जहांपर 'एक' का आंक हो वहां, णमो अरिहंताणं, कहना चाहिए।

२- जहांपर 'दो' का आंक हो वहां "णमो सिद्धाणं" कहना चाहिए।

३-जहांपर "तीन" का आंक हो वहां "णमो आय-रियाणं" कहना चाहिए।

४-जहांपर "चार" का आंक हो वहां "णमो उव-ज्झायाणं" कहना चाहिए।

५-जहांपर 'पांच' का आंक हो वहां "णमो लोए सव्व साहूणं" कहना चाहिए।

# आनुपूर्वी गिननेका फल।

चंचल मनको स्थिर करण, ठाणाङ्गसूत्र अनुसार। अनु-पूर्वी रचना करी आचार्य-करण उपकार॥ शुद्ध वस्त्र धरी विवेक, दिन २ प्रति गणवी एक॥ एम अनुपूर्वी जो गिणे, ते पांचसो सागरना पापने हणे॥ २॥

अनुपूर्वी गिणे जो कोय।
छ मासी तपनो फल होय॥
सन्देह मत आणो लिगार।
निर्मल मने जपो नवकार॥

( आचार्य कव-प्रबंध )

को जलाञ्जलि देदो तो मैं, नि संशय होकर परमात्मा वीर की साक्षी से कहता हूं कि कुछ ही काल के अन्दर सब समाज सुधर जाय, सब दु ख मिट जाय जहां तहां उन्नति देवी के दर्शन होने लगे। समाज की सब राक्षसी कुरीतियां दूर हो जाय—और सब समाजें आपका हर्ष पूर्वक अनुकरण करने लगे। तथा मेरे जैसे कई सन्तप्त हृदयोंका दु ख भी शीघ्र मिट जाय और रात दिन मुक्त कंठ से आपका यशोगान करने लग। क्या, है आप में दया अनुकम्पा का संचार? अगर है तो उठिए, देर न कीजिए और शीघ्र हमारा दु ख दूर करने के लिए समाजोद्धार के लिए, और अपने शिर से कायरता अकर्मण्यता, निर्बलताका कलक मिटाने के लिए तैयार हूजिए। एक बार सबको यह दिखा दीजिए कि हम कैसा अच्छा काम कर रहे हैं क्या कोई हमारी बराबरी कर सकता है ? ”

महात्माओ, आप मेरे इन कटु, तीक्ष्ण शब्दों को सुन कर क्रुद्ध न हूजिए। बल्कि इन्हें हितावह समझते हुए अपनाइए। इस मेरी चेतावनी को आप अपने हृदय स्थायी बनाते हुए समाजोद्धार का बीड़ा शीघ्र उठा लीजिए। क्योंकि अब यही आपकी प्रतिष्ठा श्लाघा स्थिर रख सकेगा। इति ॥

बुरे लगत शिक्षा वचन, मनमें सोचहु आप।
कड़ुइ औषध बिन पिये मिटत न तन को ताप ॥

—मुनि परमानन्द जैन

---

## आनुपूर्वी [ ५ ]

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ५ | ४ |
| २ | १ | ३ | ५ | ४ |
| १ | ३ | २ | ५ | ४ |
| ३ | १ | २ | ५ | ४ |
| २ | ३ | १ | ५ | ४ |
| ३ | २ | १ | ५ | ४ |

## आनुपूर्वी [ ६ ]

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ५ | ३ | ४ |
| २ | १ | ५ | ३ | ४ |
| १ | ५ | २ | ३ | ४ |
| ५ | १ | २ | ३ | ४ |
| २ | ५ | १ | ३ | ४ |
| ५ | २ | १ | ३ | ४ |

## आनुपूर्वी [ ७ ]

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | ३ | ५ | २ | ४ |
| ३ | १ | ५ | २ | ४ |
| १ | ५ | ३ | २ | ४ |
| ५ | १ | ३ | २ | ४ |
| ३ | ५ | १ | २ | ४ |
| ५ | ३ | १ | २ | ४ |

## आनुपूर्वी [ ८ ]

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २ | ३ | ५ | १ | ४ |
| ३ | २ | ५ | १ | ४ |
| २ | ५ | ३ | १ | ४ |
| ५ | २ | ३ | १ | ४ |
| ३ | ५ | २ | १ | ४ |
| ५ | ३ | २ | १ | ४ |

आनुपूर्वी ( १ )

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| २ | १ | ३ | ४ | ५ |
| १ | ३ | २ | ४ | ५ |
| ३ | १ | २ | ४ | ५ |
| २ | ३ | १ | ४ | ५ |
| ३ | २ | १ | ४ | ५ |

आनुपूर्वी ( २ )

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ४ | ३ | ५ |
| २ | १ | ४ | ३ | ५ |
| १ | ४ | २ | ३ | ५ |
| ४ | १ | २ | ३ | ५ |
| २ | ४ | १ | ३ | ५ |
| ४ | २ | १ | ३ | ५ |

आनुपूर्वी [ ३ ]

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | ३ | ४ | २ | ५ |
| ३ | १ | ४ | २ | ५ |
| १ | ४ | ३ | २ | ५ |
| ४ | १ | ३ | २ | ५ |
| ३ | ४ | १ | २ | ५ |
| ४ | ३ | १ | २ | ५ |

आनुपूर्वी [ ४ ]

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २ | ३ | ४ | १ | ५ |
| ३ | २ | ४ | १ | ५ |
| २ | ४ | ३ | १ | ५ |
| ४ | २ | ३ | १ | ५ |
| ३ | ४ | २ | १ | ५ |
| ४ | ३ | २ | १ | ५ |

आनुपूर्वी ( १३ )

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | ३ | ४ | ५ | २ |
| ३ | १ | ४ | ५ | २ |
| १ | ४ | ३ | ५ | २ |
| ४ | १ | ३ | ५ | २ |
| ३ | ४ | १ | ५ | २ |
| ४ | ३ | १ | ५ | २ |

आनुपूर्वी ( १४ )

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | ३ | ५ | ४ | २ |
| ३ | १ | ५ | ४ | २ |
| १ | ५ | ३ | ४ | २ |
| ५ | १ | ३ | ४ | २ |
| ३ | ५ | १ | ४ | २ |
| ५ | ३ | १ | ४ | २ |

आनुपूर्वी [ १५ ]

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | ४ | ५ | ३ | २ |
| ४ | १ | ५ | ३ | २ |
| १ | ५ | ४ | ३ | २ |
| ५ | १ | ४ | ३ | २ |
| ४ | ५ | १ | ३ | २ |
| ५ | ४ | १ | ३ | २ |

आनुपूर्वी [ १६ ]

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ३ | ४ | ५ | १ | २ |
| ४ | ३ | ५ | १ | २ |
| ३ | ५ | ४ | १ | २ |
| ५ | ३ | ४ | १ | २ |
| ४ | ५ | ३ | १ | २ |
| ५ | ४ | ३ | १ | २ |

आनुपूर्वी (९)

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ४ | ५ | ३ |
| २ | १ | ४ | ५ | ३ |
| १ | ४ | २ | ५ | ३ |
| ४ | १ | २ | ५ | ३ |
| २ | ४ | १ | ५ | ३ |
| ४ | २ | १ | ५ | ३ |

आनुपूर्वी (१०)

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ५ | ४ | ३ |
| २ | १ | ५ | ४ | ३ |
| १ | ५ | २ | ४ | ३ |
| ५ | १ | २ | ४ | ३ |
| २ | ५ | १ | ४ | ३ |
| ५ | २ | १ | ४ | ३ |

आनुपूर्वी [ ११ ]

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | ४ | ५ | २ | ३ |
| ४ | १ | ५ | २ | ३ |
| १ | ५ | ४ | २ | ३ |
| ५ | १ | ४ | २ | ३ |
| ४ | ५ | १ | २ | ३ |
| ५ | ४ | १ | २ | ३ |

आनुपूर्वी [ १२ ]

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २ | ४ | ५ | १ | ३ |
| ४ | २ | ५ | १ | ३ |
| २ | ५ | ४ | १ | ३ |
| ५ | २ | ४ | १ | ३ |
| ४ | ५ | २ | १ | ३ |
| ५ | ४ | २ | १ | ३ |

## आनुपूर्वी [ १७ ]

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २ | ३ | ४ | ५ | १ |
| ३ | २ | ४ | ५ | १ |
| २ | ४ | ३ | ५ | १ |
| ४ | २ | ३ | ५ | १ |
| ३ | ४ | २ | ५ | १ |
| ४ | ३ | २ | ५ | १ |

## आनुपूर्वी [ १८ ]

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २ | ३ | ५ | ४ | १ |
| ३ | २ | ५ | ४ | १ |
| २ | ५ | ३ | ४ | १ |
| ५ | २ | ३ | ४ | १ |
| ३ | ५ | २ | ४ | १ |
| ५ | ३ | २ | ४ | १ |

## आनुपूर्वी [ १९ ]

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २ | ४ | ५ | ३ | १ |
| ४ | २ | ५ | ३ | १ |
| २ | ५ | ४ | ३ | १ |
| ५ | २ | ४ | ३ | १ |
| ४ | ५ | २ | ३ | १ |
| ५ | ४ | २ | ३ | १ |

## आनुपूर्वी [ २० ]

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ३ | ४ | ५ | २ | १ |
| ४ | ३ | ५ | २ | १ |
| ३ | ५ | ४ | २ | १ |
| ५ | ३ | ४ | २ | १ |
| ४ | ५ | ३ | २ | १ |
| ५ | ४ | ३ | २ | १ |